**सर्वांगीण प्रगति की आवश्यकता**—अकसर जो आदमी या जातियाँ भौतिक उन्नति में लगी होती हैं, वे सिर्फ अपने सुख की बात सोचती रहती है, दूसरों के दुख-दर्द दूर करने की ओर वे ध्यान नहीं देतीं। ऐसी दशा में क्या आश्चर्य, यदि ऐसी जाति या राष्ट्र थोड़े समय की चहल-पहल के बाद अपने आप को संकट में फँसा हुआ पाए। यहाँ यह बात ध्यान में रखने की है कि जातियों या राष्ट्रों के जीवन में दो-चार पीढ़ियों का समय भी थोड़ा ही माना जाता है। इसलिए अगर कोई जाति भौतिक उन्नति के कारण सौ-दो सौ वर्ष भी खूब धूम-धाम या रौबदौब का जीवन बिताये तो इससे ऊपर कही हुई बात में फरक नहीं आता। आदमियों को इससे धोखे में नही आना चाहिए। मतलब यह कि किसी जाति को अकेली या अधिकांश भौतिक उन्नति में लगे रहने से स्थायी या लम्बे समय तक सुख नहीं मिल सकता। उसे उसके साथ नैतिक और आध्यात्मिक उन्नति की ओर भी काफी बढ़ते रहना चाहिए। उसे दूसरों के सुख-दुःख को अपना सुख-दुःख समझना, और उनकी उन्नति में भरसक योग देना चाहिए।

आध्यात्मिक उन्नति को कुछ आदमी बहुत रहस्यमय समझते हैं, वे इसके अजीब अर्थ लगाया करते हैं। इसके नाम पर कितने ही नर नारी अपने समय का बहुत सा हिस्सा पूजा-पाठ और भक्ति में लगते हैं। असल में यह सारी सृष्टि ईश्वर या ब्रह्म का ही स्वरूप है। आदमी को चाहिए ईश्वर या ब्रह्म के इस विशाल स्वरूप से अपनेपन का अनुभव करे। जब वह यह अनुभव करने लगेगा तो अपने-पराये का भेद नहीं रहेगा; गोरे-काले, पूँजीपति और मजदूर, अमरीकी और जापानी, या अँगरेज और भारतीय आदि के भेद-भाव की दीवारें सब नष्ट हो जायँगी। ईसाई, मुसलमान, पार्सी और हिन्दू सब अपने-आपको एक परब्रह्म परमात्मा की संतान समझेंगे, सब का आपस में भाईचारे का व्यवहार होगा; सब यह मानेंगे कि जैसी आत्मा मुझ में है, वैसी ही दूसरे में है; दूसरे को दुख देना स्वयं अपने-आपको दुःख देना है, और दूसरे को प्यार करना खुद अपने आपको प्यार करना है। हम सुख चाहें

तो सब के लिए; यदि सिर्फ हमारे लिए ही सुख के सामान मौजूद हों, और हमारे भाई उनसे वंचित रखे जायँ तो हमें वह सुख भी स्वीकार न हो।

इसका एक सुन्दर दृष्टान्त हमें महाभारत में मिलता है। युधिष्ठिर महाराज को स्वर्ग में ले जाया जाने लगा तो उन्होंने वहाँ उस समय तक जाना स्वीकार न किया जब तक उनके साथ उनके कुत्ते को भी वहाँ जाने की इजाजत न मिली। अपने साथियों से ऐसी सहानुभूति होना जाति-भेद, रंग-भेद, सम्प्रदाय-भेद आदि की भावना को दिल से निकालकर सबकी उन्नति और सेवा करना ही हमारा ध्येय होना चाहिए।

विशेष वक्तव्य—मनुष्य जाति के वास्तविक सुख और अभ्युदय के लिए याद रखना जरूरी है कि विज्ञान तथा पारस्परिक सम्पर्क के साधनों की वृद्धि के कारण इस समय संसार की स्थिति ऐसी है कि उसके कुछ हिस्सों का ही ध्यान रखने से उद्देश्य सिद्ध नहीं हो सकता। सुख और शान्ति अब अविभाज्य है। एक भी प्रदेश की अवनति या संकट से सबको क्षति पहुँच सकती है, और पहुँचती है। इसलिए जरूरी है कि मानव प्रगति विश्व-हित की दृष्टि से हो, वह, संसार के किसी विशेष भाग या कुछ भागों में सीमित न रहे। दूसरी विचारणीय बात यह है कि प्रगति का क्षेत्र व्यापक हो, वह केवल किसी खास प्रकार का अर्थात् केवल भौतिक या केवल आध्यात्मिक न हो। यह तभी हो सकता है जब हमारी समाज-व्यवस्था ठीक हो। अगले अध्यायों में इस बात का विचार किया जाएगा कि प्राचीन काल में समाज व्यवस्था सम्बन्धी हमारी धारणा क्या रही है, और अब कौन-कौनसी समाज-व्यवस्थाएँ मुख्य हैं तथा सर्वसाधारण जनता के हित की दृष्टि से वे कहाँ तक उपयोगी हैं।

———

बयालिसवाँ अध्याय

# प्राचीन समाज-व्यवस्थाएँ

—:o:—

समाज में रहने वाले आदमियों में आपस में ईर्षा, द्वेष, लड़ाई-झगड़ा, संघर्ष और असन्तोष न हो, सब एक दूसरे के सुख-दुख में भाग लें, सहानुभूति और सहयोग की भावना रहे—इसके लिए कुछ नियम-कायदे बनाने और समाज-व्यवस्था तय करने की जरूरत होती है। जिस देश में सामाजिक जीवन का विकास पहले हुआ, वहाँ ही ऐसी व्यवस्था का विचार पहले हुआ। प्राचीन काल में जुदा-जुदा देशों में समाज-व्यवस्था सम्बन्धी क्या-क्या विचार-धाराएँ रहीं, उनका खुलासा परिचय यहाँ नहीं दिया जा सकता। हम नमूने के तौर पर भारत और यूनान का विषय लेंगे।

## [ १ ] भारत की वर्णाश्रम व्यवस्था

समाज का विभाजन और वर्ण व्यवस्था—समाज में आम तौर से चार तरह के कामों की जरूरत होती है। शुरू में कबीलों या खानदानों में जमीन, खाने पीने के सामान, या स्त्री के बहुत झगड़ा रहता था। धीरे-धीरे कुछ आदमी खास तौर से लड़ने के लिए ही योग्य होने लगे; ये सिपाही ( क्षत्रिय ) कहे जाने लगे। जब कबीले के कुछ आदमी लड़ने के ही काम में लगे रहते थे तो दूसरे आदमियों के लिए एक जरूरी काम यह हो गया कि उनके लिए, खुद अपने लिए और बाकी और सब के लिए खाने और कपड़े आदि का इन्तजाम करें, खेती करें, और पशुओं का पालन करें। ये लोग व्यापारी (वैश्य) आदि कहलाने लगे। कुछ ऐसे आदमी भी आवश्यक मालूम हुए, जो बालकों को शिक्षा दें, पुरानी कथा कहानी सुनाएँ, और तरह-तरह का ज्ञान कराएँ। इसके लिए यह जरूरी हुआ कि ये खुद भी

ज्ञानवान हों । इस तरह इनका काम पढ़ना-पढ़ाना हुआ। कबीले या जाति में कौनसे रिवाज प्रचलित हैं, किस देवी देवता को माना जाता है, और उस देवी देवता को किस तरह खुश रखा जा सकता है—इन बातों का ज्ञान इन्हीं लोगों को होता था। ये लोग पुजारी पुरोहित ( ब्राह्मण ) आदि कहलाये। इन सब के अलावा बहुत से आदमी ऐसे होते हैं, जो ऊपर बताये हुए काम नहीं कर सकते, वे बहुत होशियार नहीं होते, कुछ मेहनत मजदूरी का मामूली काम करने योग्य ही होते हैं। ये सेवक (शूद्र) कहलाये। इनमें बहुत से आदमी ऐसे भी हो सकते हैं, जो लड़ाई में हारे हों, या दास या गुलाम बनाये गये हों। इनको समाज में सबसे नीचे दर्जे का माना गया।

ऊपर जो चार तरह के काम करनेवाले समूह बताये गये हैं, ये थोड़े-बहुत भेद से सभी जगह होते हैं; और, मोटे तौर से अब भी देखने में आते हैं। इस व्यवस्था को मजबूत और स्थायी बनाने के लिए भारतीय नियम-निर्माताओं ने यह तय किया कि ब्राह्मण दूसरे वर्णों के आदमियों को ठीक रास्ते पर चलानेवाले हों, यहाँ तक कि शासक भी उनकी सलाह को मानें और कोई काम उनकी इच्छा के विरुद्ध न करें। ब्राह्मण विद्वान और निर्लोभी हों। इन्हें रुपये-पैसे या ऐश्वर्य आदि से कुछ मतलब नहीं। ये बहुत सादगी और गरीबी का जीवन बिताएँ, लेकिन इसके साथ समाज में, राज-दरबार में और सभी जगह इनका आदर-मान सबसे अधिक हो। क्षत्रिय वर्ण के आदमी समाज की रक्षा के लिए अपनी जान न्योछावर करने तक को तैयार रहें; शान शौकत से रहें, राज्य में ऊंचे अधिकार और पद पाएँ, लेकिन ब्राह्मणों के नियंत्रण में रहें, स्वेच्छाचारी न बन जाएँ। वैश्य वर्ण धन और सम्पत्ति का उपभोग करे, पर सर्वसाधारण के हित के लिए, बिना किसी प्रकार के अभिमान या अहंकार के। उसका पद भी समाज में प्रथम द्वितीय नहीं, तीसरे दर्जे का था। शूद्रों का काम सेवा करना था। उनके जीवन-निर्वाह की व्यवस्था दूसरे वर्ण करते थे।

गुण-कर्म और जन्म का विचार—वर्ण-व्यवस्था एक तरह का श्रम-विभाग था। इसका उद्देश्य लोगों को उनके गुण कर्म के अनुसार अलग-

अलग पेशों में लगा देना था। वैदिक काल में वर्ण व्यवस्था का यह उद्देश्य जनता के सामने रहा, आदमियों के वर्ण का चुनाव करते समय गुण कर्म का काफी ध्यान रखा गया।

ज्यों-ज्यों समय बीतता गया, सामाजिक जीवन जटिल होता गया। लोगों की आवश्यकताएँ तथा काम-धन्धे बढ़े। फिर, आदमी के लिए आमतौर से अपना पैत्रिक कार्य करना ज्यादा आसान होता है। इस लिए लोगों में गुण कर्म के साथ जन्म (वंश) का भी ख्याल रखने की परिपाटी शुरू हो गयी। रामायण-काल में कुल, वंश और जाति का महत्व बढ़ना शुरू हो गया और पीछे बढ़ता ही गया।

जाति-भेद--धीरे-धीरे यह हालत हो गयी कि ब्राह्मण के पुत्र को ब्राह्मण माना जाने लगा, चाहे वह क्षत्री, वैश्य या शूद्र का ही काम क्यों न करे। इसी तरह धीरे-धीरे हर सुनार, लुहार, कुम्हार, धोबी, नाई, मेहतर, चमार आदि जितने पेशे हैं, सब की अलग-अलग जाति बन गयी। एक जाति के आदमियों का एक खास काम या पेशा निश्चित हो गया, और उन का विवाह-सम्बन्ध उसी जाति में होने लगा। साथ ही अलग-अलग जातियों में ऊँच-नीच का भाव होने लगा, कुछ जातियाँ बहुत ऊँची मानी जाने लगीं, कुछ बहुत नीची; यहाँ तक कि कितनी ही जातियों के आदमी अस्पृश्य या अछूत समझे जाने लगे और अब तक समझे जाते हैं। ऐसा जाति-भेद समाज के टुकड़े-टुकड़े करनेवाला, और आदमियों के विकास में बाधक है। अब इसमें सुधार हो रहा है।*

आश्रम व्यवस्था—ऊपर वर्णों की बात कही गयी है। भारतीय नियम-निर्माताओं ने आश्रम-पद्धति की भी व्यवस्था की। उन्होंने आदमी की

---

* दूसरे देशों में, खासकर यूरोप अमरीका में इस तरह जन्म के आधार पर जाति-भेद नहीं है; वहाँ प्रायः श्रेणी-भेद पाया जाता है। श्रेणी का आधार बहुधा आर्थिक होता है। धनवान आदमियों की गरीबों से बहुत-कुछ अलग श्रेणी रहती है। इनके आदमियों में आपस में विवाह सम्बन्ध आदि कम होता है।

साधारण उम्र सौ साल की मानकर उसके चार हिस्से किये थे—( १ ) पच्चीस वर्ष तक आदमी ब्रह्मचारी रहें * और विद्या या ज्ञान प्राप्त करे। छः-सात वर्ष का होने पर बालक गुरुकुल में भेज दिया जाए और वहाँ वह कम-से-कम २५ वर्ष की उम्र तक तरह-तरह की विद्या प्राप्त करके घर लौटे। (२) पच्चीस वर्ष का हो जाने पर आदमी विवाह करे और गृहस्थ आश्रम में दाखिल हो जाए। इस आश्रम में पच्चीस वर्ष रह कर आदमी विविध सांसारिक ( सामाजिक ) कार्य करे। (३) पचास वर्ष की उम्र होजाने पर आदमी गृहस्थी की मोह माया छोड़कर, स्त्री सहित बन में या विदेशों में रहे; धार्मिक या नैतिक ग्रन्थों को पढ़े और मनन करे। इस तरह पिछत्तर वर्ष की उम्र तक वानप्रस्थ आश्रम में रहे। (४) पिछत्तर वर्ष की उम्र से जीवन के अन्त तक आदमी संन्यास आश्रम में रहे, वह स्थान-स्थान पर दौरा करता रहे, गृहस्थियों को उपदेश दे, उनकी समस्याओं को हल करने के उपाय बतलाए और अपने ज्ञान और अनुभव से समाज को लाभ पहुँचाए। वह जाति, रंग या देश के बन्धनों को तोड़कर निष्काम भाव से लोगों की सेवा करे।

यह नहीं कहा जा सकता कि यह आश्रम-व्यवस्था यहाँ कुल जनता के कितने हिस्से में अमल में आयी। पर जितने भी आदमियों ने इस आदर्श को मानकर इसके अनुसार अपना जीवन बिताया होगा, उन्होंने अपना और समाज का अवश्य ही बहुत हित साधन किया होगा। हजारों वर्ष बीत जाने पर अब भी हिन्दू सिद्धान्त से इस पद्धति को मानते हैं, लेकिन व्यवहार में अब निन्यानवे फी-सदी लोगों के लिए दो ही आश्रम रह गये हैं—ब्रह्मचर्य और गृहस्थ। जिसका जब तक विवाह न हो तब तक वह ब्रह्मचारी मान लिया जाता है, पीछे ज्यादातर आदमियों के लिए मरते दम तक गृहस्थी की चिन्ताओं से छुटकारा नहीं होता।

विशेष वक्तव्य—आजकल के आर्थिक संघर्ष के युग में वानप्रस्थियों और संन्यासियों का स्वाभिमान से रहना और पूरे तौर से निष्काम सेवा

---

* स्त्रियों के लिए ब्रह्मचर्य आश्रम सोलह वर्ष रखा गया था।

करना कुछ आसान काम नहीं रहा । अच्छा हो अगर पचास या पचपन वर्ष की उम्र से आदमी स्वार्थ भाव छोड़कर सिर्फ अपने गुजारे भर को लेकर लोकसेवा के काम में लगे, और गाँवों में शिक्षा, स्वास्थ्य और घरू उद्योग-धंधों की उन्नति के कामों में समय बिताए । इस तरह उन्हें भी अपने जीवन से संतोष हो और साथ हो समाज का भी हित हो ।

## [ २ ] अफलातून के सामाजिक विचार

अफलातून के विचारों का महत्व – अब हम यूनान के सुप्रसिद्ध दार्शनिक अफलातून (प्लेटो) के विचारों का परिचय देते हैं । इसका जन्म ईस्वी पूर्व सन् ४२७ में हुआ था और यह महान दार्शनिक सुकरात का शिष्य था । इसकी विचार-धारा भारतीय वर्णव्यवस्था की योजना से कुछ मिलती है और उसका विशेष महत्व इसलिए है कि वह यूनान में बहुत आदर की चीज रही है, और यूनान यूरोप का आदि-गुरू रहा है । रोम ने यूनान से सभ्यता सीखी और वहाँ से उसका प्रचार यूरोप के विविध देशों में हुआ ।

अफलातून का मत; तीन प्रकार के आदमी—अफलातून का मत है कि आदमी के स्वभाव में खासतौर से तीन गुण होते हैं—बुद्धि, तेज और वासना । जिस आदमी में इन गुणों में से जिसकी प्रधानता हो, उसे उसका विकास करके समाज की सेवा और उन्नति में योग देना चाहिए । इस तरह समाज में तीन तरह के आदमी होंगे—(१) बुद्धि-प्रधान—संरक्षक या सलाहकार (गार्जियन्स और कौंसिलर्स), (२) तेज-प्रधान—योद्धा (वारिअर्स और डिफेन्डर्स) (३) वासना-प्रधान—उत्पादक और श्रमजीवी या किसान और कारीगर । इनमें से बुद्धि-प्रधान आदमियों को चाहिए कि समाज के संरक्षण की जिम्मेवारी लें, वे न तो किसी को बहुत धनवान होने दें, और न बहुत गरीब । मजिस्ट्रेट या शासक इस वर्ग में से बनाये जायँ, और वे आदर्श समाज का निर्माण करें । इसके लिए जरूरी है कि इनके शिक्षण की पूरी व्यवस्था हो । इन्हें बचपन

## दूसरा अध्याय

# मनुष्य और प्रगति



**प्रगति : मनुष्य जाति की विशेषता**—मनुष्य जाति की प्रगति सम्बन्धी अन्य बातों का विचार करने से पहले यह जान लेना जरूरी है कि (१) सृष्टि के सब प्राणियों में मनुष्य ही ऐसा है, जो लगातार प्रगति करता है, दूसरे जानवरों में सैकड़ों वर्ष में भी कोई परिवर्तन नहीं होता, और अगर कभी कुछ विशेष कारणों से होता भी है तो बहुत कम। (२) मनुष्य का प्रगति करना अनिवार्य है, यदि वह प्रगति न करता रहे, नयी-नयी बातों की खोज न करे, काम करने के नये-नये ढङ्ग न निकाले तो उसकी जीवन-यात्रा बहुत कठिन हो जाए। आदमी हर पीढ़ी में कुछ न कुछ आगे बढ़ता रहता है।

**मनुष्य की प्रारम्भिक अवस्था**—अनुसन्धान करने वालों का मत है कि एक समय ऐसा रहा है—यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि यह कब की या कितने लाख वर्ष पहले की बात है—जब आदमी पशुओं की तरह जीवन व्यतीत करता था। वह नग्न अवस्था में कन्दराओं या गुफाओं में या पेड़ों की छाया में रहता और कुदरती तौर पर पैदा होने वाले कन्द-मूल, फल या पत्ते आदि खाता था, या छोटे-छोटे कमजोर जानवरों का शिकार करता था। वह भी एक पशु था और उसे अपने भोजन के लिए दूसरे पशुओं से लड़ना-झगड़ना पड़ता था। पुराने जमाने के आदमियों के ढाँचों को देखने से मालूम होता है कि उस समय

से ही ऐसी शिक्षा दी जाए कि इनमें विलासिता या सांसारिक सुखों की ओर प्रवृत्ति न हो। इनके खानपान और रहनसहन आदि का प्रबन्ध राज्य की ओर से हो। ये स्त्री और बच्चों के माया मोह से भी मुक्त रहें। इसलिए किसी संरक्षक का विवाह न हो; राज्य कुछ समय के लिए उसका योग्य स्त्री से सम्बन्ध करे। बालकों की परिवरिश का इन्तजाम राज्य की ओर से हो। इस तरह किसी संरक्षक का कोई खास निजी रिश्तेदार न हो; उसका कोई माल मिलकियत आदि तो होगी ही नहीं।

दूसरा वर्ग तेज गुण प्रधान आदमियों का होगा। इनका यह कर्तव्य होगा कि समाज की बाहरी आपत्तियों से रक्षा करें, और हमेशा बुद्धि-प्रधान लोगों की अधीनता में रहें। उनके सलाह मशविरे बिना ये कोई काम न करें। तीसरे वर्ग में साधारण आदमी—किसान, कारीगर, और मजदूर आदि हों। इनका काम समाज के लिए आवश्यक भोजन वस्त्रादि की सामग्री बनाना और उचित परिमाण में वितरण करने में मदद देना होगा।

राज्य में एकता का भाव बढ़ाने और बनाये रखने के लिए अफलातून का मत था कि किसी के पास न तो कोई निजी मिलकियत हो, और न कोई किसी का रिश्तेदार आदि हो। अच्छी संतान पैदा कराने के लिए राज्य योग्य माता-पिता का चुनाव करे और बच्चों के पालन-पोषण और शिक्षण की पूरी जिम्मेदारी ले। शिक्षा पर मजिस्ट्रेटों का नियन्त्रण रहेगा, और शिक्षा पाने पर हरेक आदमी उचित धंधे का काम करने योग्य हो जायगा। जो आदमी सबसे अधिक योग्य होगा, वह दार्शनिक या शासक होगा। शासक दार्शनिकों में से होंगे। इस तरह अफलातून ने ऐसे व्यक्तियों की योजना की, जिन्हें भारतीय नीतिकारों ने राजर्षि कहा है।

**सन्तान सम्बन्धी विचार**—विवाह की मनाही या निषेध करने के मूल में अफलातून का यह विचार था कि अगर एक पुरुष का किसी खास स्त्री से विवाह होगा तो यह स्वाभाविक ही है कि वह पुरुष उस स्त्री से इतना प्रेम करेगा, जितना वह किसी दूसरी स्त्री से न करेगा; वह उसको दूसरों से अधिक सुखी रखने की कोशिश करेगा, उसके लिए वह अधिक साधन या सम्पत्ति

जुटाएगा। इसी तरह वह अपनी सन्तान की शिक्षा और स्वास्थ्य की ही नहीं, सुख और वैभव की व्यवस्था भी करना चाहेगा। इन कारणों से उसमें धन जोड़कर रखने की भावना पैदा होगी; और, जब हरेक आदमी धन संग्रह करने लगेगा तो प्रतियोगिता और संघर्ष होगा, ईर्षा-द्वेष बढ़ेगा, अमीरी गरीबी सवाल पैदा होगा। इसे रोका नहीं जा सकेगा। इसलिए अफलातून व्यक्तिगत विवाह की पद्धति को उठा देने के पक्ष में था। उसका कथन था कि सब पुरुष और सब स्त्रियाँ राष्ट्र की सम्पत्ति हैं। सन्तान पैदा करने के लिए एक पुरुष का कुछ परिमित समय के लिए किसी खास स्त्री से सम्बन्ध हो जाए। पीछे उस पुरुष का उस स्त्री से विशेष सम्बन्ध न रहे। जो सन्तान हो, वह राष्ट्र की सम्पत्ति हो, उसका पालन-पोषण राज्य करे, और उस पर राष्ट्र का ही अधिकार हो। पुरुष और स्त्री को पीछे यह पता न रहे कि हम अमुक बच्चें के पिता या माता हैं, बच्चे भी बड़े होकर यह न जानें कि हम किस की सन्तान हैं। इस तरह किसी व्यक्ति का स्नेह एक आदमी या कुछ इने-गिने आदमियों से न हो, सबसे हो; केन्द्रित न होकर राष्ट्रव्यापी हो।

विशेष वक्तव्य—यह पद्धति सरल है, लेकिन इतनी ज्यादा सरल है कि मनुष्य जीवन के लिए, जो कुछ जटिल ही है, यह उपयोगी या व्यावहारिक नहीं है। हाँ, इसका उद्देश्य—पारिवारिक मोह का नियंत्रण—अवश्य ही बहुत उत्तम है। अस्तु, यह समाज-व्यवस्था बहुत कुछ कल्पना की ही चीज रही। अपने समय में यह यूनान में आदर्श भले ही मानी गयी हो, इसके विशेष रूप से अमल में आने का पता नहीं लगता।

———

## तैतालिसवाँ अध्याय

# आधुनिक समाज-व्यवस्थाओं की विशेषता

हम मानव को मानव, हाड़-मांस का मानव ही देखना चाहते हैं, परन्तु प्रगति और विकास के द्वारा उसे सतत् महामानवता की ओर अग्रसर होता हुआ।

—'प्रताप'

अगले अध्यायों में इस समय प्रचलित विविध समाज-व्यवस्थाओं पर क्रमशः प्रकाश डाला जाएगा। यहाँ संक्षेप में यह विचार किया जाता है कि उनमें पुरानी समाज-व्यवस्थाओं की अपेक्षा क्या विशेषताएँ हैं।

व्यावहारिकता—प्राचीन काल की समाज व्यवस्थाओं पर नजर डालने से पहली बात यह सामने आती है कि वे अधिकतर सैद्धांतिक या विचार-जगत की रहीं, उन्होंने यथेष्ट व्यावहारिक रूप धारण नहीं किया। इसके विपरीत, समाज-व्यवस्था सम्बन्धी आधुनिक विचारधाराओं की पीठ पर उनका प्रयोगात्मक या व्यावहारिक रूप है। उदाहरण के लिए नाजीवाद के सिद्धांतों का ऐसा विस्तृत विवेचन नहीं किया गया, जितना कि हिटलर ने उसे, जर्मनी को नाजी राष्ट्र बना कर, स्थूल रूप से दिखा दिया। इसी प्रकार फैसिज्म का प्रचार किसी सिद्धान्त-ग्रन्थ के अनुसार न होकर इटली के फैसिस्ट रूप से हुआ, जो उसे मुसोलिनी ने दिया। साम्यवाद के परिचय और व्याख्या के लिए हमें रूस के उस रूप का विचार करना होता है जो लेनिन ने मार्क्सवाद के आधार पर स्थानीय परिस्थितियों के अनुसार उसे दिया। सर्वोदय क्या है, इसकी जानकारी कराने के लिए महात्मा गांधी कोई विशाल ग्रंथ नहीं छोड़ गये, उन्होंने अपने लेखों और भाषणों में समय-समय पर कुछ फुटकर विचार ही प्रकाशित किये हैं। उनका मुख्य कार्य तो रचनात्मक ही

रहा, जो कुछ उन्होंने किया उससे सिद्धान्त बनते गये, या सिद्धान्त बनने का मार्ग प्रशस्त होता गया।

**तर्क और विवेक**—प्राचीन समाज-व्यवस्थाओं का आधार प्रायः धर्म, श्रद्धा या परम्परा रहती थी। समाज-व्यवस्था का चित्र उपस्थित करने वाला प्रत्येक लेखक पहले अपने कथन के समर्थन या पुष्टि में अपने से पहले के धर्मग्रंथों का सहारा लेता था। वर्तमान काल में यह बात नहीं है। अब धर्म और परम्परा का स्थान विज्ञान और तर्क ने लेलिया। किसी बात का केवल इसलिए प्रतिपादन नहीं किया जाता कि वह प्राचीन ग्रन्थों या धर्मशास्त्रों द्वारा अनुमोदित है। हर बात विवेक और तर्क की कसौटी पर कस कर दिखायी जाती है। फासिस्टवाद हो या समाजवाद अथवा साम्यवाद आदि कोई भी विचारधारा हो, उसे धार्मिक रहस्यवाद से मुक्त रख कर प्रकाश में लाया जाता है। यह ठीक है कि म० गांधी ने राजनीति तथा समाजनीति को धर्म से जुदा नहीं किया, वरन् उसे धर्ममय रखने का आग्रह किया, पर म० गांधी का धर्म कोई रूढ़िवाद या परम्परा की पूजा नहीं है। उनका तो जनता से बारबार यह अनुरोध रहा है कि मेरी बात इसलिए मत मानो कि तुम मुझमें श्रद्धा रखते हो, तुम उसे तभी स्वीकार करो जब वह तुम्हारे विवेक-बुद्धि को सही मालूम हो।

**शरीर श्रम की प्रतिष्ठा**—प्राचीन समाज-व्यवस्था सम्बन्धी विचार-धाराओं में शरीर-श्रम का सम्मान नहीं किया जाता था; शरीर-श्रम करने वालों को समाज में नीचे दर्जे का माना जाता था। भारत की वर्ण-व्यवस्था में जो वर्ण शरीर-श्रम सबसे कम करता था, वह सबसे ऊँचा था, और जो सबसे अधिक करता था उसका स्थान सबसे नीचा था। इस समय भी सब विचार-धाराओं में शरीर-श्रम को सम्मान नहीं है। पूँजीवाद तो श्रमजीवियों के शोषण पर ही फला-फूला है। तथापि अब शरीर-श्रम पहले की तरह घृणित नहीं माना जाता। समाजवाद और साम्यवाद में उसे यथेष्ट महत्व प्राप्त है। सर्वोदय में तो यह सिद्धान्त रखा गया है कि प्रत्येक व्यक्ति को

जीवन-निर्वाह के लिए खास तौर से शरीर-श्रम करना चाहिए, बुद्धि का उपयोग यथा-सम्भव लोक सेवा या जन-हित के लिए किया जाए।

सार्वभौमिकता—प्राचीन विचारधाराओं का प्रचार प्रायः एकदेशीय होता था। उस समय यातायात और लोक-सम्पर्क के साधनों की कमी होने से ऐसा होना स्वाभाविक ही था। अस्तु, उस जमाने में प्रत्येक विचार धारा अधिकतर अपने उद्गम-स्थान के आस-पास के क्षेत्र में सीमित रहती थी, और वह प्रायः उसी की दृष्टि से चलायी जाती थी। अब जो विचारधाराएँ चल रही हैं, उनका क्षेत्र स्थानीय न होकर व्यापक और सार्वभौमिक रहता है। उनका प्रचार किसी देश विशेष में सीमित न रहकर, वे यथा-सम्भव अन्तर्राष्ट्रीय होती हैं। प्रत्येक विचारधारा की चर्चा, खंडन-मंडन या समर्थन करने वाले थोड़े बहुत सभी देशों में मिलते हैं। फैसिज्म का प्रचार इटली में ही परिमित न रहा, वह इटली के विरुद्ध लड़ने वाले इङ्गलैंड तक में फैला; यहाँ तक कि वहाँ एक फासिस्ट दल का भी निर्माण हो गया। समाजवाद के किसी न किसी रूप के मानने वाले प्रत्येक राज्य में मिलते है। साम्यवादियों का तो उद्देश्य ही संसार भर साम्यवाद का प्रचार करना है। 'सर्वोदय' में का नाम ही यह स्पष्ट करता है कि इसमें रङ्ग, जाति, देश का बन्धन नहीं है, यह विश्व-हितकारी है।

विचारकों की अपेक्षा विचारधाराओं का महत्व—प्राचीन समाज-व्यवस्थाओं में विविध सिद्धान्तों के साथ खास-खास विचारकों का नाम रहता था। जैसे कौटलीय अर्थशास्त्र, वार्हस्पत्य अर्थशास्त्र, मनुस्मृति, याज्ञवल्क स्मृति आदि। अफलातून,, अरस्तु, रूसो, मेक्यावेली, आदि के विचार इन आचार्यों के नाम से ही प्रसिद्ध हुए। अब बात प्रायः और ही है। फेसिज्म और नाजीवाद के साथ तो अवश्य ही मुसेलिनी और हिटलर का नाम जुड़ा हुआ है, पर पूंजीवाद, समाजवाद, साम्यवाद आदि में विचारधारा का महत्व है, विचारक का नहीं। म० गांधी ने तो बारबार चेतावनी दी कि किसी विचारधारा को मेरे नाम के साथ न जोड़ा जाए; 'गांधीवाद' जैसी कोई चीज न बनायी जाए।

**जनता का हित**—समाज-व्यवस्था सम्बन्धी प्राचीन विचारधाराओं में शासकों को प्रमुख स्थान दिया जाता था। उन्हीं को लक्ष्य में रख कर विचारधारा को क्रमबद्ध किया जाता था। उनके अधिकारों का खुलासा विवेचन किया जाता था। 'राजा कालस्य कारणम्' माना जाता था। आचार्य कौटल्य ने अपने सुप्रसिद्ध अर्थशास्त्र में स्पष्ट रूप से स्वीकार किया है कि उसका ग्रन्थ सम्राट् चन्द्रगुप्त के लिए है। मेक्याविली ने अपने ग्रन्थ का नाम ही 'प्रिंस' रखा है, जिसका अर्थ है राजा, राजकुमार या शासक। प्राचीन तथा मध्यकाल में जनता के हित की विशेष चर्चा करना, शासितों के अधिकारों का विवेचन करना अनावश्यक माना जाता था; विशेषतया शासकों का ही ध्यान रहता था।

अब यह बात गये-गुजरे जमाने की हो गयी। राजनीति हो, या अर्थनीति अथवा समाजनीति—समाजव्यवस्था सम्बन्धी किसी अच्छे ग्रन्थ के लेखक या विचारधारा के प्रतिपादक के लिए अब लोकहित को, जनता के कल्याण को, प्रमुखता देनी होती है। उसका मुख्य विषय शासक न होकर समाज होता है; यहाँ तक साम्राज्यवाद, फैसिज्म और नाजीवाद जैसी अधिनायकवादी या तानाशाही का समर्थन भी समाज-हित के नाम पर किया जाता है।

**विशेष वक्तव्य**—ऊपर हमने संक्षेप में यह बताया कि पुरानी और आधुनिक समाज-व्यवस्थाओं में क्या भेद है। अगले अध्यायों में हम समाज-व्यवस्था सम्बन्धी आधुनिक विचारधाराओं का परिचय देते हुए यह विचार करेंगे कि उनके अनुसार लोकहित कहां तक होता है, उनमें क्या क्या त्रुटियाँ या कमियाँ हैं और कौनसी समाज-व्यवस्था अपने उद्देश्य को सबसे अधिक पूरा करने वाली है।

---

चवालिसवाँ अध्याय

# पूंजीवाद

जैसे-जैसे मशीनों की शक्ति और महत्व बढ़ा वैसे-वैसे आदमी का मूल्य और महत्व कम होता गया। पहले हर आदमी एक स्वतन्त्र व्यक्ति था; आज के युग में वह समूह-धर्मी हो गया, उसका व्यक्तित्व चला गया।

—विलफ्रेड वेलाक

अधिनायकत्ववादी ( फासिस्ट ) विचारधारा वर्तमान काल की मुख्य प्रवृत्तियों के प्रतिक्रिया-रूप में प्रकट हुई है। इसलिए यह उन लोगों को बहुत आकर्षक प्रतीत होती है, जो आजकल के निरंतर होने वाले परिवर्तनों से घबरा गये हैं और जिनके स्वार्थों को धक्का पहुँचता है या पहुँचने की सम्भावना है।

—डा० महादेवप्रसाद शर्मा

पूंजीवाद का अर्थ—संक्षेप में 'पूंजीवाद का अर्थ है—अपने मुनाफे के लिए माल तैयार करने की वह उन्नत व्यवस्था जिसमें माल तैयार करने के साधनों पर अधिकार किसी एक या इने-गिने विशेष व्यक्तियों का हो, राज्य का या आम लोगों का नहीं।' पूँजीपति की अपनी जमीन होती है या वह जमीन खरीद लेता है, मशीनों, कल-कारखानों अर्थात् पूँजी पर उसका अधिकार होता ही है, जितने मज़दूरों आदि की ज़रूरत हो, उनको नौकर रखकर वह श्रम पर भी अधिकार पा जाता है। इस तरह उत्पत्ति के तीनों साधनों—भूमि, पूँजी और श्रम—पर उसका स्वामित्व होता है।

पूंजीवाद से पहले की स्थिति—अठारहवीं सदी से पहले भी राजा और जमीदार कभी-कभी मजदूरों से कुछ काम अपने निजी लाभ के लिए

ऐसा कराया करते थे, जिसकी वे उन्हें मजदूरी बहुत कम देते थे, या बिलकुल नहीं देते थे। उस दशा में यह बात उनकी सत्ता के बल पर होती थी, पूँजी के बल पर नहीं। उस जमाने में समाज में एक वर्ग ऐसा हो गया था, जो उत्पत्ति या पैदावार न करके सिर्फ विनिमय का कार्य करता था; यह वर्ग व्यापारी वर्ग कहा जाता था। व्यापारी एक उत्पादक से कोई चीज़ मोल लेता और दूसरे उत्पादक आदि के हाथ बेचता, मिसाल के तौर पर किसान से रुई लेकर उसे कातने वाले को देता, उससे सूत लेकर जुलाहे के हाथ बेचता, और जुलाहे से कपड़ा खरीदकर दर्जी के हाथ बेच देता। दो उत्पादकों के बीच में रहकर व्यापारी दोनों से नफा कमाता। इसके अलावा महाजन सूद पर रुपया उधार देता था। वह भी वास्तव में पैदावार का काम न करके धन कमाता था। लेकिन इन लोगों को पूँजीवादी नहीं कहा जाता था, और कहना ठीक भी न था; कारण, इन्होंने उत्पत्ति के साधनों को अपने अधिकार में नहीं कर रखा था। उस समय जुलाहा अपने करघे आदि का, बढ़ई अपनी कुल्हाड़ी, बसोले, आरे आदि का, और लुहार अपनी भट्टी, हथोड़े, आदि का मालिक होता था। और, ये चीजें इतनी कम कीमत की होती थीं कि साधारण कारीगर भी इनकी व्यवस्था कर सकता था।

उत्पादन की नयी विधि: कल कारखाने—धीरे-धीरे अठारहवीं सदी में उत्पत्ति की नयी विधि निकली। भाप और पीछे बिजली और गैस आदि के आविष्कार ने उद्योग धंधों के बढ़ने में मदद दी। कल कारखानों को चलाने के लिए बहुत से आदमियों की ज़रूरत थी। जागीरदारों और महाजनों की ज्यादतियों के कारण बहुत से आदमी खेती का काम छोड़ने और मज़दूरी करने को मज़बूर हो गये थे। ये जहाँ-तहाँ अपनी मेहनत को बेचने की फिक्र में रहने लगे। कारखाने वालों ने इनकी ऐसी हालत से फायदा उठाया। उन्होंने इनकी ज़मीन खरीद ली। अब इन्हें मज़दूरी करने के सिवाय कोई चारा ही न रहा। इनके अलावा अब कितने ही कारीगर भी कारखानों में आकर नौकरी करने के लिए मज़बूर हो गये, क्योंकि उनका, हाथ से तैयार किया माल मशीनों से बने माल से मंहगा पड़ने के कारण उसकी

मांग न रही थी, या बहुत कम हो गयी थी। इस तरह कारखानों को काफी, और काफी से ज्यादह मज़दूर मिलने लगे, और उनके द्वारा खूब माल बनाया जाने लगा।

पहले माल पैदा करने का उद्देश्य, सामन्तों या सरकार के कर चुकाने के अलावा, यह हुआ करता था कि लोगों की ज़रूरतें पूरी हों, या एक उत्पादक अपनी चीज दूसरे को देकर उसके बदले में अपनी ज़रूरत की चीज उससे ले ले। अब माल इस लिए पैदा किया जाने लगा कि वह बाजारों में बेचा जाए, और उससे खूब नफा कमाया जाए। इस हालत में पैदावार अधिक-से-अधिक परिमाण में, बड़ी मात्रा में, की जाने लगी। कारण, आम तौर से एक हद तक माल जितना अधिक तैयार किया जाता है, उतना ही औसत खर्च कम होता है, चीज सस्ती पड़ती है, नफे की गुंजायश अधिक रहती है।

पूँजीवाद का आरम्भ; औद्योगिक क्रान्ति—पूँजीवादी पद्धति को जन्म देने वाली प्रमुख घटना है, यूरोप की औद्योगिक क्रान्ति, जो सबसे पहले इंग्लैण्ड में शुरू हुई। इसमें विज्ञान से बड़ी सहायता मिली; यंत्रों और मशीनों का आविष्कार हो जाने से कल कारखानों में माल जल्दी और बड़े पैमाने पर बनने लगा। इसमें लागत-खर्च का औसत कम रहता था। इससे चीजें कम दामों में बिकने लगी। उपभोक्ताओं को चीजें सुलभ हो गयीं, पहले उन्हें संख्या या परिमाण में जो आवश्यक चीजें कम मिलती थी; अब अधिक मिलने से उनका कष्ट कम हुआ। यह ठीक है कि लोगों के घरू धंधों का ह्रास होने से उनमें बेकारी आयी परन्तु आरम्भ में उसका निवारण होता गया। बात यह थी कि कल-कारखानों में नित्य नया माल बनाने का और उत्पत्ति बढ़ाने का काम था। जो लोग घरू धंधो से बेकार हुए, उन्हें कल-कारखानों में काम मिलने में विशेष कठिनाई न हुई।

औद्योगिक क्रान्ति से पूंजी वालों को तो लाभ होना ही था; उन्हें अपनी पूंजी का अधिक लाभदायक उपभोग करने का अवसर मिला। कारखानों में बने माल की बिक्री से जो बड़ी आय होती थी, उसका एक छोटा सा हिस्सा

कारखानों के मजदूरों को मिलता था, शेष सब धन मालिकों के पास रहता था। इस प्रकार कल-कारखानों के मालिकों का धन तेजी से बढ़ने लगा। उनके पास लाखों-करोड़ों की सम्पत्ति हो गयी। पूंजीवादी पद्धति से, इसके बचपन में, जनता को भी लाभ हुआ। लोगों को अपने निर्वाह तथा सामाजिक जीवन के लिए तरह-तरह की बहुत सी चीजें काफी और सस्ती मिलने लगीं। उन्हें बड़ी सुविधा हो गयी। उनकी परेशानी या चिन्ता कम हुई। पर ये बातें पूंजीवाद के आरम्भ-काल की ही है; पीछे पूंजीवाद के लाभ भ्रामक सिद्ध हुए, यह आगे बताया जाएगा।

पूंजीवाद का मुख्य लक्षण; उत्पत्ति और वितरण का केन्द्रीकरण—पूंजीवादी पद्धति में जो मुख्य बात पहले सामने आती है, वह है, उत्पत्ति का केन्द्रीकरण। उदाहरण के लिए कपड़े की बात लें। यह मिल में बनता है। इसके वास्ते दूर-दूर के गाँवों से हजारों मन रूई इकट्ठी की जाएगी। वहाँ विविध स्थानों से आये हुए हजारों मजदूर काम करेंगे, और लाखों गज कपड़ा तैयार होगा। मिल या कारखाने का मालिक एक व्यक्ति या कुछ इने-गिने व्यक्तियों की कोई कम्पनी होती है। उसे ही तमाम तैयार माल पर अधिकार होगा; उत्पादक वर्ग अर्थात् श्रमजीवियों को केवल निर्धारित मजदूरी ही मिलेगी।

इस प्रकार एक ही स्थान में एक व्यक्ति या कुछ इने गिने व्यक्तियों की अधीनता में उत्पत्ति का केन्द्रीकरण हो जाता है। इससे जो माल तैयार होता है, वह पहले कुछ खास-खास स्थानों में (और पीछे देश के विविध भागों में) जाता है। इस तरह उत्पत्ति के साथ वितरण केन्द्रित हो जाता है। ये केन्द्रीय स्थान बड़े-बड़े नगर, शहर या कस्बे होते हैं। देश का आर्थिक जीवन खास-खास स्थानों में केवल थोड़े से व्यक्तियों में सीमित्त हो जाता है। यह ऐसा ही अस्वाभाविक है, जैसे शरीर का खून सब अंगों में बटा हुआ न रह कर दो-चार या पाँच-सात जगहों में इकट्ठा हो जाए।

पूंजीवाद के लाभ; भ्रमात्मक और अस्थायी—पूंजीवाद से पूंजीपतियों को लाभ होने की बात पहले कही जा चुकी है। इनकी संख्या हजार पीछे और कुछ दशाओं में तो लाख पीछे एक-दो होती है। इन लोगों के लाभ में

आदमी और वनमानुष की शारीरिक बनावट में खास फरक नहीं था। ऐसा अनुमान किया जाता है कि उस समय आदमी के बड़े-बड़े नाखून थे, और शरीर पर बड़े-बड़े बाल थे। वह जंगलों में पेड़ों पर रहता था। कमजोर होने के कारण वह जङ्गली जानवरों से बहुत डरता था। रीछ, शेर, चीता आदि बड़े-बड़े शिकारी जानवर तो उसे अपना शिकार ही बना लेते थे। जङ्गली गाय, भैंस, घोड़ा आदि भी उसे अनेक बार मार डालते थे। इनके डर के मारे आदमी गुफाओं में घुस जाता था, या पेड़ों पर चढ़ जाता था; अपनी रक्षा करने का उसके पास और कोई उपाय न था। इन जानवरों का मुकाबला करने के लिए उसका पहला काम मिट्टी या पत्थर का डला या लकड़ी की छड़ी उठाना था। यही उसका पहला हथियार था।

**पशुओं की अपेक्षा, मनुष्य की विशेषता**—आदमी कोई चीज अपने हाथ में इसलिए उठा सकता है कि उसके हाथ की बनावट इस तरह की है कि अँगूठा अँगुलियों के सामने आ सकता है। हाथ की ऐसी बनावट आदमी की एक विशेषता है। [ शरीर की बनावट की दृष्टि से आदमी में और भी कुछ विशेषताएँ हैं, मिसाल के तौर पर उसकी पीठ की हड्डी ऐसी है कि बड़ा होने पर वह पाँवों के सहारे बिलकुल सीधा खड़ा होकर चलता है और उसकी निगाह सामने रहती है। पशु प्रायः ऐसा नहीं कर सकते ]। यह ठीक है कि बन्दर या वनमानुष भी हाथवाले पशु हैं और वे भी कोई चीज पकड़ने, उठाने या फेंकने का काम कर सकते हैं। परन्तु आदमी और बन्दर में एक फरक है, आदमी में विवेक और बुद्धि भी है। वह लकड़ी के डण्डे पत्थर की मदद से ऐसा कर लेता है कि उसे पकड़ने में सुभीता हो, और उसकी नोक तेज हो जाए या उसका दूसरा सिरा खूब मोटा रहे। इस तरह आदमी अपनी बुद्धि से डंडे को बर्छा आदि का रूप दे सकता है, और उसे अच्छा, अधिक उपयोगी हथियार बना सकता है। बन्दर अपनी कुदरती हालत में ( यानी जब तक उसे खास तौर से सिखाया न जाए ) यह काम नहीं कर सकता।

आदमी के हाथ का इस्तेमाल शुरू में खास तौर से पेड़ों पर चढ़ने में ही होता था। पेड़ पर चढ़ कर वह जङ्गली जानवरों से सहज ही अपनी रक्षा कर

से कुछ अंश इनके सहायकों आदि को मिल जाता है या मिलने की सम्भावना होती है, जिनमें कुछ उच्च कोटि के वैज्ञानिक, इंजीनियर या अन्य बुद्धिजीवी होते हैं। ये लोग अपने वर्ग के लाभ की आशा से इस पद्धति की प्रशंसा किया करते हैं। इनके अतिरिक्त कुछ आदमी वैसे भी इसके गुणों की ओर ही अधिक ध्यान देने वाले होते हैं। इस प्रकार पूंजीवाद को कितने ही समर्थक मिल जाते हैं। इनके मतानुसार पूंजीवाद से क्या लाभ हैं, और उसका दूसरा पहलू क्या है, यह संक्षेप में आगे बताया जाता है—

१—कहा जाता है कि इस पद्धति से मुनाफे के रूप में आदमी को स्वार्थ-सिद्धि का यथेष्ट अवसर मिलता है, और क्योंकि आदमी स्वभाव से स्वार्थी होता है, उसे इस पद्धति में उत्पादन-कार्य लगन और परिश्रम से क ने की प्रेरणा मिलती है, जो अन्य प्रकार से नहीं मिलती।

यह ठीक है कि आदमी में पशुपन होने से वह स्वार्थी है। पर इसका क्रमशः ह्रास हो रहा है। आदमी में सेवा, प्रेम और सामाजिकता या सहयोग की भी भावना है, जो उसके विकास के साथ बढ़ती जाती है और जिसे बढ़ाने में ही मनुष्य जाति का कल्याण है। स्वार्थ-सिद्धि की भावना तो आदमी को अत्यन्त लोभी बनाती है। यह समाज के लिए अनिष्टकारी है। इसे प्रोत्साहन नहीं दिया जाना चाहिए।

२—इस अर्थ-व्यवस्था में उत्पादक एक दूसरे से प्रतिस्पर्द्धा करते हुए अपना माल अधिक से अधिक बढ़िया सुन्दर और सस्ता बनाते हैं, इसके लिए वे अच्छे से अच्छे यंत्र का उपयोग करते हैं, और खूब सावधान रहते और किफायत से काम लेते हैं।

प्रतिस्पर्द्धा की भावना का प्रायः दुरुपयोग होता है; सहयोग की बात भुला दी जाती है, जो मानवता तथा सामाजिकता के विकास के लिए आवश्यक है। फिर प्रायः पूंजीपति अपने तत्कालीन-लाभ को ध्यान में रख कर, अपने विपक्षियों से बाजी मार ले जाने के लिए प्राकृतिक साधनों या खनिज पदार्थों आदि के उपयोग में दूरदर्शिता से काम नहीं लेते; वे अगली पीढ़ियों के हित की अवहेलना करते हैं।

३—इस पद्धति से आराम, शौक और सुविधा देनेवाली वस्तुओं की उत्पत्ति होती है, और लोगों का रहनसहन का दर्जा ऊँचा होता है।

कृत्रिम आवश्यकताओं की वृद्धि आदमी के लिए सुखदायी नहीं, वे निरंतर बढ़ती रहती हैं, और मनुष्य के असंतोष ईर्षा और चिन्ता को बढ़ाकर उसके जीवन को दुखमय बना देती हैं।

४—इस पद्धति से देश के विविध भागों का, तथा जुदा-जुदा देशों का एक दूसरे से सम्बन्ध बढ़ता है। जाति, रंग, धर्म या राष्ट्र आदि के भेद-भाव दूर होते है और अन्तर्राष्ट्रीय संगठनों में सहायता मिलती है।

मानव-समाज में लोक-सम्पर्क बढ़ रहा है. और विश्व-संघ की ओर प्रगति हो रही है। इसका श्रेय विज्ञान और यातायात के साधनों की उन्नति की है। पूंजीवाद में एक देश के पूंजीपतियों ने आपस में. अथवा जुदा-जुदा देशों के पूंजीपतियों ने एक दूसरे से जो सम्बन्ध स्थापित किया है, उसके मूल में उनका अपना मुनाफा और जनता का शोषण है, जिसका परिणाम पूंजीप्रति वर्ग में मानवता का ह्रास और सर्वसाधारण का अर्थ-संकट है।

५—इस पद्धति में वस्तुओं का अधिक से उपयोग किया जाता है। मिसाल के तौर पर गन्ने में से रस, तिल में से तेल, और दूध में से मक्खन जितना पहले निकलता था, अब मशीनों से उसकी अपेक्षा बहुत अधिक निकाला जाता है। इसके अलावा यह भी प्रयत्न किया जाता है कि अवशिष्ट या बचे हुए पदार्थों से यथेष्ट लाभ उठाया जाए, जैसे गन्ने की खोई, तिल की खली और दूध के मट्ठे की दूसरी उपयोगी चीजें बनायी जाएँ।

इस समय यांत्रिक क्रियाएँ होने पर गन्ने, तिल या दूध से जो खोई, खली या मट्ठा बचता है, वह पहले की अपेक्षा अधिक उपयोगी है या कम, यह विषय विवाद-ग्रस्त है। तथापि किसी वस्तु का अधिक से अधिक उपयोग करना ठीक है। परन्तु जब कि पूँजीवादी मनोवृत्ति दूसरे पदार्थों का उपयोग करने और उनकी उपयोगिता बढ़ाने की ओर इतना ध्यान देती है, वह मानवता की अवहेलना करती है, जिसका आधार स्वार्थ-त्याग और लोकसेवा है।

६—पूँजीवादी पद्धति में श्रम-विभाग द्वारा प्रत्येक आदमी को उसकी

योग्यतानुसार कार्य दिया जाता है। ऐसा नहीं होता कि बहुत कुशल श्रमजीवी को साधारण काम करना पड़े और उसके ज्ञान, अनुभव और कार्य-कुशलता से लाभ न उठाया जाए।

इस पद्धति में आदमी की रचनात्मक शक्ति का विशेष उपयोग नहीं होता। वह यन्त्र के साथ यन्त्र की तरह कुछ क्रियाएँ करता रहता है। उसे बहुधा यह पता नहीं होता कि उसके श्रम से कौनसी चीज बनेगी और वह क्या काम आएगी। इससे उसकी स्वाभिमान की भावना कुंठित हो जाती है, और सांस्कृतिक विकास रुका रहता है।

स्पष्ट है कि पूँजीवाद के लाभ भ्रमात्मक और अस्थायी हैं। इस पद्धति में मानवी गुणों का विकास न होकर भयंकर ह्रास होता है। पदार्थों की उपयोगिता बढ़ाने का दावा किया जाता है, परन्तु स्वयं मनुष्य की उपेक्षा की जाती है।

पूँजीवाद की वृद्धि विनाशकारी, उपभोक्ताओं की दृष्टि से—ज्यों-ज्यों पूँजीवाद अपना बचपन पूरा करके अधिक आयु का होता गया, उसके विघातक दुर्गुण सामने आते गये। पूँजीवादियों का मूल मन्त्र यह होता है कि अधिक से अधिक मुनाफा हासिल करें। यह तभी हो सकता है जब कल कारखानों में माल ज्यादा से ज्यादा बने, उसे बेचने की व्यवस्था की जाए; आवश्यकतानुसार नये-नये बाजार उसे बेचने के लिए तथा कच्चा माल खरीदने के लिए तलाश किये जाएँ। शुरू में जो माल तैयार किया गया वह जनता की मूल आवश्यकताएँ पूरी करने वाला था, उसकी खपत होने में कोई बाधा न हुई। पीछे ज्यों-ज्यों कल कारखाने बढ़ते गये, तैयार माल का परिमाण अधिक होता गया। पूँजीपतियों ने जब यह देखा कि उनके कपड़े, लोहे आदि के सामान तथा दूसरी जरूरी चीज़ों की, और अधिक परिमाण में, खपत होने में कठिनाई है, या उससे काफी मुनाफा नहीं होता तो वे तरह-तरह के शौकीनी या विलासिता के पदार्थ तैयार करने लगे, जिससे ग्राहक उनकी ओर ज्यादा-ज्यादा आकर्षित हों। इस प्रकार लोगों को अपनी जरूरतें बढ़ाने के लिए प्रेरित किया गया। अनेक गरीब आदमी अपनी मूल आव-

श्यकताओं के पदार्थों की उपेक्षा करके उनकी खरीद घटा कर दिखावटी या कृत्रिम जरूरतों की चीजों को लेने लगे। यह कहा जाने लगा कि लोगों के रहनसहन का दर्जा ऊँचा हो रहा है पर वास्तव में जब आदमी अपनी विलासिता या शौकीनी बढ़ाता है तो उसमें सुख नहीं पाता, बल्कि इसके कारण जब उसकी मूल आवश्यकताओं के पूर्ति में बाधा हो जाती है, अर्थात् वह उसमें कमी करता है तो उसकी बहुत हानि होती है, उसका स्वास्थ्य खराब होता है, धनाभाव की चिन्ता से उसकी मानसिक अशान्ति बढ़ती है, वह अधिक स्वार्थी बन जाता है, उसका आत्मिक ह्रास होने लगता है। इस तरह पूँजीवाद ने लोगों को हर प्रकार से बर्बाद किया।

**समुद्र में भी मीन प्यासी**—पूँजीवाद ने अन्न-वस्त्र के विशाल भंडार होते हुए भूखे नंगों का दृश्य उपस्थित कर दिया। संसार में इतनी वैज्ञानिक प्रगति हो गयी है कि यदि मशीनों का ठीक उपयोग किया जाए और उत्पन्न पदार्थों का वितरण उचित रीति से हो तो वर्ष में कुछ सप्ताह काम होने से मनुष्य अपना जीवन बहुत मजे से बिता सकता है और अपनी संतान को भी संघर्ष और कठिनाइयों से बचा सकता है। परन्तु पूँजीवाद के कारण फी सैकड़ा कुछ इने-गिने व्यक्तियों को छोड़कर, शेष सब आराम और सुविधा तो क्या, अपनी साधारण खाने-पीने और पहिनने की जरूरतों को भी पूरा नहीं कर पाते। कुछ बड़े-बड़े व्यवसायी आपस में मिल कर एक गुट्ट बना लेते हैं, फिर जान बूझ कर चीजें कम पैदा करके उनका दाम और अपने नफे की दर ऊँची बनाये रखने में कामयाब हो जाते हैं। कभी-कभी तो वे बहुत सा माल नष्ट कर देते हैं, जिससे उसकी कीमत न गिरने पाए और उनके मुनाफे में कमी न हो। कनाडा ने एक बार लाखों मन गेहूँ जला दिया और जमीन में उगी फसल टिड्डियों को खिलादी। ब्राजील में कहवा नष्ट किया गया और इङ्गलैण्ड में संतरे नदी में बहा दिये गये। ये सब कठोर सत्य हैं। पहले ऐसा होता था कि खाद्य पदार्थ कम होने से आदमी भूखे रहते थे, अब पूँजीवाद के कारण खाद्य पदार्थ खूब काफी परिमाण में होते हुए भी साधारण जनता उनका उपयोग नहीं कर पाती।

उत्पादकों की दृष्टि से विचार; मजदूरों की अवहेलना—यह तो उपभोक्ताओं की बात हुई। अब उत्पादकों अर्थात् मजदूरों का विचार करें। पूंजीपति अच्छी तरह जानता है कि कल-कारखानों में जो माल तैयार होता है, उसके लिए मज़दूरों को सख्त मेहनत करनी पड़ती है, पर वह मज़दूरी की मद में कम-से-कम खर्च करना चाहता है। जब उसे मालूम होता है कि किसी ऐसी नयी मशीन से काम लिया जा सकता है, जिसमें कम मज़दूरों जरूरत होगी और इस तरह खर्च में किफायत रहेगी तो वह झट उस मशीन से काम लेने लगता है, और फालतू मज़दूरों को निकाल बाहर करता है, उनकी कोई चिन्ता नहीं की जाती। इस तरह पूंजीवाद में जहाँ एक ओर मुट्ठी भर पूंजीपतियों के पास ज्यादा-ज्यादा धन जमा होता रहता है, दूसरी तरफ गरीबों की संख्या बढ़ती जाती है।*

वर्ग-सङ्घर्ष—पूंजीवादी पद्धति से औद्योगिक देशों में समाज के खास तौर से दो वर्ग हो जाते हैं। एक वर्ग होता है, उन बड़े-बड़े कल-कारखानों के मालिकों का, जो पूंजीपति बने हुए हैं और जिनकी तिजोरियों में बड़े-बड़े कारखानों की आमदनी का बहुत बड़ा भाग जमा होता रहता है। इन्हें कोई शारीरिक श्रम नहीं करना पड़ता। ये केवल पूंजी लगा कर अपनी बुद्धि या चतुराई चालाकी से अधिकाधिक मालामाल होते जाते हैं। दूसरा वर्ग है उन मजदूरों का जो मिलों और कारखानों में दिन-रात मेहनत करके भी मालिकों की आय की अपेक्षा नगण्य सी मजदूरी पाते हैं—कभी दसवां या बीसवां हिस्सा और कभी पचासवें हिस्से से भी कम। यह आर्थिक विषमता उनमें असंतोष बढ़ाती रहती है, और वे बहुधा संगठित होकर अपनी मांगें मालिकों के सामने रखते रहते हैं और समय-समय पर हड़ताल का आसरा लेते हैं। मिलों और कारखानों के मालिक समय-समय पर मजदूरों की वेतन तथा सुविधाएँ कुछ बढ़ा देते हैं। पर

* "पूंजीवाद का 'पूंजीवाद' नाम गलत रखा गया है। वह हमको भ्रम में डाल देता है। उसका योग्य नाम तो 'दरिद्रवाद' है। उससे भयङ्कर दरिद्रता का जन्म होता है"—समाजवाद : पूंजीवाद।

उपर्युक्त विषमता तो बढ़ी ही रहती है। इस तरह दोनों वर्गों में संघर्ष होता रहता है और अशान्ति बढ़ती रहती है।

बेकारी, शरीर-श्रमियों की तथा बुद्धिजीवियों की—पूंजीवादी उत्पादन-पद्धति से आरम्भ में बड़े पैमाने पर संकट उन लोगों पर आया जो अपने घरों में चरखे से सूत कातकर अथवा करघे पर कपड़ा बुन कर अपनी आजीविका स्वतन्त्रता-पूर्वक कमाते थे। इसी प्रकार दूसरे स्वतन्त्र कारीगरों का आजीविका का साधन छिन गया। मिलों और कारखानों का माल इतना सस्ता और साथ ही बढ़िया बनने लगा कि बेचारे कारीगर मुकाबले में खड़े न रह सके। उनके काम की मांग कम रह गयी, वे असहाय होगये। उनके सामने अपने निर्वाह का यही उपाय रह गया कि कहीं मेहनत-मजदूरी करें। कारखानों से जितने कारीगरों का काम छिन जाता है, उनमें से कुछ को नयी चीजें बनाने का काम मिल जाए तो भी अधिकांश को बेकार ही रहना पड़ता है। फिर, जब किसी नयी बढ़िया मशीन का आविष्कार होता है तो और भी अधिक आदमी खाली हो जाते हैं। क्योंकि कुछ मशीनें ऐसी भी बनने लगी हैं जो कलर्कों का खास प्रकार का काम कर सकती है, अब केवल शरीर-श्रम करनेवालों की ही नहीं, पढ़े-लिखे आदमियों की भी बेकारी बढ़ती जाती है। इस विषय के कुछ तथ्य आगे दिये जाते हैं।

'हेनरी फोर्ड ने मोटर के 'टी' नमूने को बदल कर 'ए' नमूना दाखिल किया और अनिश्चित समय के लिए ६०,००० आदमियों को बेकार बना दिया। केवल २० साल पहले एक हजार एकड़ जमीन जोतने के लिए ५०० आदमी और १००० बैलों की जरूरत होती थी। लेकिन आज केवल दस ट्रेक्टर इसके लिए काफी है। कुछ साल पहले ५०० आदमी जितना कच्चा लोहा खोदकर निकालते थे, उतना आज भाप से चलने वाला एक बेलचा या खुरपा खोदकर रख देता है। श्री ग्रेग अपनी 'आशा का मार्ग कौनसा ?' पुस्तक में एक नये अमरीकी आविष्कार के बारे में बताते हैं। यह आविष्कार अणु शक्ति से विचार करनेवाली मशीनों का है, जो गणित की

अत्यन्त पेचीदा समस्याएँ तेजी से हल कर सकती है और अमुक प्रकार का निर्णय भी कर सकती है।*

जनतन्त्र का ह्रास—पहले कहा गया है कि पूंजीवाद से उत्पादन और व्यापार का केन्द्रीकरण हो जाता है। इससे आर्थिक विषमता का बढ़ना, श्रमजीवियों का पराधीन हो जाना तथा उनका शोषण होना और व्यक्तिगत साहस का लोप होना तो स्पष्ट ही है। इसके अतिरिक्त जनतन्त्र का भी भयंकर ह्रास होता है। जैसा कि श्री प्रोफेसर शंकरसहाय सक्सेना ने लिखा है, 'यदि किसी देश में आर्थिक शक्ति का केन्द्रीकरण हो जाता है, फिर चाहे वह आर्थिक शक्ति केवल कुछ बड़े धन-कुबेरों के पास हो अथवा राज्य के हाथ में हो, तो जनतन्त्र मृतप्रायः हो जाता है। उस दशा में चाहे हमारा ढांचा जनतन्त्री भले ही हो, उसका प्राण निकल जाता है, उसका केवल शव रह जाता है। आर्थिक स्वतन्त्रता के बिना राजनैतिक स्वतन्त्रता की कल्पना व्यर्थ है।'‡

साम्राज्यवाद—पूंजीवाद में कल-कारखानों से अधिकाधिक माल बनाने पर जोर दिया जाता है, इसी से पूंजीपतियों को अधिक लाभ है। परन्तु लोगों की माल खरीदने की शक्ति की आखिर एक सीमा है। वे कारखानों का निरन्तर बढ़ता हुआ माल, हाथ से बने सामान से सस्ता होने पर भी, काफी नहीं खरीद पाते, माल बाजार में या गोदामों में पड़ा सड़ने लगता है और उसके खराब होने की नौबत आती है। आगे माल का उत्पादन घटाना पड़ता है; कल-कारखानों में लगी हुई पूँजी से उसका सूद निकलना भी मुश्किल होने लगता है।

जब पूँजीपतियों को यह मालूम होता है कि कल-कारखाने चलाना और माल पैदा करना नफे का काम नहीं है तो वे पूँजी को बैंकों में लगाकर लाभ

---

* 'हरिजन सेवक', ३१ जनवरी १९५३

‡ 'समाज-शास्त्र', अप्रेल १९५३

उठाने लगते हैं; पीछे जब यह काम भी लाभकारी नहीं रहता तो वे अपने देश से बाहर, विदेशी बाजारों की ओर नजर दौड़ाते हैं। वे चाहते हैं कि तैयार माल की बिक्री के लिए चारों ओर खुला क्षेत्र रहे, मुक्त-द्वार व्यापार हो, कोई बाधा न हो। अधिक-से-अधिक बाजार पर आधिपत्य जमाना, उनकी सफलता के लिए अनिवार्य होता है; प्रलोभन देकर तथा लड़-झगड़ कर बाजार का क्षेत्र बढ़ाया जाता है। वे ऐसे देशों के बाजारों पर अधिकार जमाने की जी-तोड़ कोशिश करते हैं, जो उनका तैयार माल खरीदें और उन्हें कच्चा माल देते रहें। इसमें उन्हें अपनी सरकार का सहारा मिलता रहता है, और सरकार पर उनका प्रभाव भी बहुत अधिक होता है।

तैयार माल की खपत तथा कच्चे माल की प्राप्ति उन्हीं देशों में होती है, जहाँ उद्योग धंधों का विकास न हुआ हो। मशीनों द्वारा औद्योगिक उन्नति संसार भर में सब से पहले इंगलैंड में हुई। अंगरेज अपने व्यापार के लिए, पिछड़े हुए देशों में पहुँचे, और वहाँ धीरे-धीरे अपना साम्राज्य स्थापित कर लिया। योरप के दूसरे राष्ट्रों ने भी अपने उपनिवेश बसाने, और साम्राज्य बढ़ाने की जी-तोड़ कोशिश की। इनकी आपस में खूब लड़ाइयाँ हुई। आखिर, उन्नीसवीं सदी के अन्त और बीसवीं सदी के प्रारम्भ में संसार का अधिकांश भाग इनके अधीन हो गया। एक-एक राष्ट्र ने अपने से कई गुनी आबादी और क्षेत्रफल वाले देशों पर अधिकार जमा लिया। इंगलैंड, फ्रांस, हालैंड, बेलजियम, इटली, जर्मनी आदि सभी पूँजीवादी राष्ट्र साम्राज्यवादी बन गये।

महायुद्ध—पूँजीवादी राष्ट्रों की आपसे प्रतिद्वन्द्विता की बात ऊपर कही गयी है। योरप के बीसवीं सदी के दोनों महायुद्ध पूँजीवाद और साम्राज्यवाद के ही कारण हुए हैं। पूँजीवादी राष्ट्रों में निरंतर संघर्ष होता रहता है। युद्ध ठनता हैं, जो आजकल के वैज्ञानिक साधनों और आविष्कारों की सहायता से अधिकाधिक व्यापक और विस्तृत होता है, जिसमें जन-धन का भयंकर विनाश

होता है। यह है, पूँजीवाद का निश्चित परिणाम! कितना घातक है यह! मनुष्य जाति कहां आ पहुँची!

अन्याय और हिंसा—याद रहे कि पूँजीवादी अर्थव्यवस्था का जन्म जिस औद्योगिक क्रान्ति से हुआ, वह अन्याय और अहिंसा से ओत-प्रोत थी। सुप्रसिद्ध विचारक श्री विलफ्रेड वेलाक ने ठीक कहा है—'औद्योगिक क्रान्ति के मूल में वास्तव में अन्याय था और उस क्रान्ति के उद्देश्य में और उसके प्राप्त करने के तरीके में भी हिंसा निहित थी। उस क्रांति का उद्देश्य था अधिकाधिक उत्पादन, अधिकाधिक बिक्री और अधिकाधिक मुनाफा; और उसका तरीका था न्यूनतम वेतन, अधिकाधिक काम के घंटे, और सस्ते से सस्ता कच्चा माल खरीद कर उत्पादन-व्यय कम से कम करके मंहगे से मंहगे बाजारों में बेचकर अधिकाधिक कीमत प्राप्त करना। औद्योगिक क्रान्ति ने बाजारों को हथियाया, सामानों की स्थिति संगठित की, जहाजी तोपों से बन्दरगाहों को खुलवाया और बाजारों को अपने कब्जे में किया। उसने चुंगियों पर नियंत्रण स्थापित किया और जंगी जहाजों और सशस्त्र सैनिकों के जरिए से औपनेविशिक क्षेत्रों को गुलाम बनाया तथा उनके बाजारों पर अपना एकाधिकार स्थापित किया और इस प्रकार उपनिवेशों में सस्ते श्रम द्वारा उत्पादित अत्यावश्यक सामग्रियों को हस्तगत किया।'*

पूँजीवाद का क्षय रोग;—जैसा पहले कहा जा चुका है, अपने लाभ के लिए पूंजीपति अधिक से अधिक माल तैयार करना चाहते हैं, पर लोगों की माल खरीदने की शक्ति की एक सीमा है। कुछ समय आगे-पीछे कारखानों में तैयार माल खपने में बाधा आ जाती है, तब उसका अधिक उत्पादन रोकना अथवा उत्पादन की गति मंद करनी पड़ती है। इससे पूंजीवाद की असफलता का स्पष्ट प्रमाण मिल जाता है। जिन औद्योगिक राज्यों के अधीन बड़ी आबादी वाले देश होते हैं, वहां यह स्थिति देर में आती है। इङ्गलैण्ड का साम्राज्य खूब फैला हुआ था, इस

*'आर्थिक समीक्षा'—कांग्रेस अधिवेशनांक, १७ जुलाई १९५२

लिए वहां पूंजीवाद का मार्ग अधिक समय तक साफ रहा। पर इसके लिए भारत आदि अधीन देशों को ऐसा आर्थिक संकट सहना पड़ा कि अब स्वतन्त्र होने पर भी काफी समय तक उसकी याद बनी रहेगी। अस्तु, पूंजीवाद में भीतरी विरोध है, इसके शरीर में क्षय के कीटाणु हैं। यह अपने अधीन देशों तथा औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े हुए भागों का शोषण करके ही जी सकता है। कुछ समय आगे-पीछे अधीन देश स्वतन्त्र होने वाले हैं, और पिछड़े हुए भागों का भी उन्नति करना अनिवार्य है। इस प्रकार पूंजीवाद के साथ उसके क्षय का योग लगा हुआ है।

पूंजीवाद का विरोध और उसकी प्रतिक्रिया—पूंजीवाद और साम्राज्य-वाद के विरोध में कई विचारधाराएँ पैदा हुईं, उनमें मार्क्सवाद मुख्य था। यह समाजवाद के नाम से फैला। इसके कई भेद हुए, जिनमें से एक साम्यवाद का तो स्वतन्त्र ही स्थान बन गया। इनके सम्बन्ध में खुलासा विचार आगे किया जाएगा। यहां यह जिक्र करना है कि समाज का बहुत सा हिस्सा परिवर्तन-विरोधी होता है। शोषण का अन्त करने या वर्ग हीन समाज की स्थापना करने के ये प्रयत्न कितने ही आदमियों को अच्छे नहीं लगे। फिर, नयी व्यवस्था से जिन लोगों के स्वार्थों को धक्का पहुँचने की सम्भावना थी, उनके द्वारा इनका विरोध होना स्वाभाविक था। निदान, प्रथम यूरोपीय महायुद्ध के बाद फासिस्टवाद और नाजीवाद आन्दोलनों का सूत्रपात हुआ; जिनका उद्देश्य यह था कि मध्य श्रेणी की सहायता से निरंकुश शासन और अधिनायकवाद या तानाशाही ( डिक्टेटरशिप ) के रूप में पूंजी-वाद की रक्षा की जाए।

फासिस्टवाद—फासिस्टवाद का प्रादुर्भाव मुसोलिनी के नेतृत्व में, इटली में हुआ। उसका लक्ष्य महायुद्ध से क्षतिग्रस्त और जर्जर इटली की दशा सुधारना, उसे स्वावलम्बी ही नहीं, एक शक्तिशाली राष्ट्र बनाना था। वहां श्रमिक आन्दोलन को दबाया गया, जिससे पूंजीपति उत्पादन-कार्य में अधिक से अधिक पूंजी लगाएँ और उत्पादन बढ़े। पर साथ ही पूंजीपतियों पर नियं-त्रण लगाया गया कि वे उत्पादन का उपयोग अपने स्वार्थ के लिए न कर राष्ट्र

लेता था, और पेड़ों के फल आदि खाते रहने की हालत में उसे भोजन के लिए भी विशेष मेहनत नहीं करनी पड़ती थी। किन्हीं कारणों से आदमी ने पीछे पेड़ों पर रहना छोड़ दिया, या वह छोड़ने को मजबूर हुआ। इससे उसका हाथ पेड़ को पकड़ने में न लगा रहकर तरह-तरह के काम करने के लिए मुक्त हो गया। पेड़ों पर रहना छोड़ने पर जब आदमी ज्यादातर जमीन पर रहने लगा, तो उसकी ज़िन्दगी में भारी हेरफेर हुआ। जङ्गली जानवरों से अपनी रक्षा करने और अपने गुजारे के वास्ते शिकार करने के लिए आदमी को चुतुराई, चालाकी, साहस, सहनशीलता आदि की बहुत जरूरत होने लगी। उसके लिए इन बातों में पशुओं से बढ़ना निहायत जरूरी था; और वह धीरे-धीरे बढ़ता गया।

**पशुओं में भी बुद्धि होती है, पर वह सीमित ही रहती है—** यहाँ यह याद रखने की बात है कि जानवरों में भी एक प्रकार की बुद्धि होती है, जिसे सहज-ज्ञान, स्वाभाविक बुद्धि या पशु-बुद्धि (इंस्टिंक्ट) आदि कहते हैं। इस सहज-ज्ञान के कारण जानवर जल्दी ही अपनी मा से जुदा रहने के योग्य हो जाते हैं, वे अपने निर्वाह की व्यवस्था करते हैं। वे ऐसे ही घास, फल, कन्द-मूल आदि खाते-पीते हैं कि उनका स्वास्थ्य ठीक बना रहे। अपनी स्वाभाविक अर्थात् जङ्गली दशा में रहते हुए वे बहुत ही कम बीमार होते हैं, और यदि संयोग से कभी बीमार पड़ते भी हैं, तो स्वयं अपना इलाज कर लेते हैं। वे अपने खाने-पीने में ऐसा परिवर्तन या कमी कर देते हैं कि उनका रोग दूर हो जाता है। विशेषज्ञों का कथन है कि कुछ जङ्गली चिड़िया अपनी टूटी हड्डी को दुरुस्त कर लेती हैं। उन्हें यह भी मालूम रहता है कि किस ऋतु में कैसी जगह रहना ठीक होगा। कितने ही पक्षी ऐसे होते हैं कि वे साल के कुछ महीने एक जगह और कुछ महीने दूसरी जगह रहते हैं। ये पक्षी अपने आप आवश्यकतानुसार एक स्थान से दूसरी जगह चले जाते हैं। अजगर, मगर आदि कुछ जानवर कई-कई महीने तक गाढ़ी नींद में सोये रहते हैं। निदान, उन्हें इस बात का स्वयं ही काफी ज्ञान होता है कि स्वास्थ्य-रक्षा के लिए क्या कार्य करना चाहिए, क्या खाना चाहिए, और किन बातों से परहेज करना चाहिए।

के लिए करें। यदि वे किसी उद्योग को ठीक तरह न चला सकें तो उस उद्योग को उनसे ले लिया जाए, उसे राज्य चलाए। श्रमियों के लिए भी यह नियम किया गया कि वे किसी काम को बन्द न करें, व्यवसायिक हड़ताल न करें, ऐसा करने वाले को कठोर दंड दिया जाए। इस प्रकार वहाँ निजी उद्योग और व्यवसाय बने रहे, पर उन पर राज्य का कड़ा नियंत्रण रहा।

फासिस्टवाद के अनुसार राज्य के लिए दूसरे देशों पर आक्रमण करके अपना अधिकार-क्षेत्र बढ़ाते रहना आवश्यक है। युद्ध अनिवार्य है। मनुष्यों का काम है कि अपने आपको राज्य के अर्पण करने की भावना रखते हुए युद्धों में मरने को तैयार रहें, और स्त्रियों का काम है कि पुत्र पैदा करती रहें, जिससे जन-संख्या में युद्ध से होने वाली क्षति की पूर्ति हो न हो, वरन् वह निरन्तर बढ़ती रहे।

फासिस्टवाद में व्यक्तिगत स्वतन्त्रता नहीं होती। व्यक्ति राज्य के लिए माना जाता है, और राज्य के सब अधिकारों का केन्द्रीकरण होता है। राज्य का बल और एकता बढ़ाने के लिए लोकतन्त्री शासन, जिसमें एक से अधिक दल होते हैं, समाप्त कर दिया जाता है।

फासिस्टवाद अपनी जन्मभूमि इटली से दूर-दूर तक फैला। जापान में यह विशेष रूप से सामने आया। वहाँ जातीय श्रेष्ठता की भावना ने उग्र रूप धारण किया; यह समझा जाने लगा कि जापान सब पूर्वी राष्ट्रों का नेता होने योग्य है, और उसे अपना सैनिक बल बढ़ा कर यह कार्य करना चाहिए। उसे अपना साम्राज्य, अधिकाधिक बढ़ाना चाहिए। सम्राट् का किसी को विरोध न करना चाहिए, वह पूज्य है, उसके लिए नागरिकों को युद्ध में भाग लेने और प्राणों का बलि देने के लिए तैयार रहना चाहिए। जापान चीन को जीत कर एशिया की रक्षा कर सकता है और एशिया को जीत कर संसार भर में अपना शासन स्थापित कर सकता है। इस भावना ने जापान को कैसा युद्ध-प्रेमी, महत्वाकांक्षी तथा अभिमानी बनाया और पीछे किस प्रकार उसका गर्व

चूर्ण होने के अतिरिक्त जनता को घोर संकट सहना पड़ा, इसके ब्योरे में हमें जाना नहीं है।

नाजीवाद—नाजीवाद फासिस्टवाद से बहुत मिलता है, और इसे उसका जर्मन संस्करण कहा जा सकता है। उसकी तरह नाजीवाद का भी सिद्धान्त है कि व्यक्ति राज्य की उन्नति में ही अपनी उन्नति समझे और उसके वास्ते अपना तन-मन-धन अर्पण करने को तैयार रहे। राज्य ही ध्येय या साध्य है; व्यक्ति तो उसके लिए एक साधन मात्र है। नाजीवाद एक बात में फासिस्ट-वाद से भिन्न रहा। इसके जन्मदाता हिटलर ने इस विचार को खूब फैलाया कि जर्मन लोग आर्य जाति की सबसे श्रेष्ठ शाखा के हैं, उनकी सभ्यता और संस्कृति संसार भर में सबसे ऊँची है, इस जर्मन जाति को शुद्ध रखना हमारा परम कर्तव्य है। भारतीय पाठक अच्छी तरह जानते हैं कि जाति या वर्ण का घंमड कैसे-कैसे झगड़ों का कारण होता है, और योरप अमरीका की गौरांग जातियों ने अपने रंग वालों को ऊँचा मान कर संसार में कितना विनाश-कार्य किया है। हिटलर की यह 'जर्मन जाति की श्रेष्ठता' की बात भी उसी श्रेणी की थी; और, जर्मनी के बलवान प्रभुता-प्राप्त लोगों में इस का विष फैलना बहुत ही अनर्थकारी हुआ। यहूदियों को अमानुषिक अत्याचारों का शिकार होना पड़ा।

नाजीवाद से जर्मनी में एक मात्र नाजीदल की सरकार बनी। शासन का पूरे तौर से केन्द्रीकरण हो गया। राज्य का अधिकार-क्षेत्र बहुत बढ़ गया। पार्लिमेंट की सत्ता नाममात्र को रह गयी। हिटलर ही राष्ट्र का प्रतीक या मूर्तिमान स्वरूप माना जाने लगा। धार्मिक संस्थाएँ भी राष्ट्र के अधीन थीं। परिवार पर भी राष्ट्र का नियंत्रण था; स्त्रियों का मुख्य कार्य सन्तान पैदा करना माना जाता था। शिक्षा भी राज्य के नियंत्रण में थी; शिक्षा-संस्थाएँ नाजीवाद के प्रचार की सब से उत्तम साधन मानी जाती थीं।

विशेष वक्तव्य—जर्मनी के नाजी, और इटली के फासिस्ट आतंककारी शक्ति बन गये थे; सारे यूरोप में उनकी धाक जम गयी थी। इन राज्यों की तानाशाही का कुछ ही दिनों में इतना बल बढ़ गया था कि कई दूसरे देशों

में भी तानाशाही का सिद्धान्त अपनाया जाने लगा था। दूसरे यूरोपीय महा-युद्ध (१९३९—४५) में इन शक्तियों की पराजय हुई। परन्तु इससे यह नहीं कहा जा सकता कि इन विचारधाराओं का लोप हो गया। अब भी कई देशों में थोड़े बहुत रूप में ये मौजूद है, और मौका पाकर पनप सकती हैं। मानव हितैषियों का कर्तव्य है कि जिन कारणों से इन विचारधाराओं को कुछ बल मिलता है, उन्हें दूर करें।

याद रहे कि नाजीवाद या फासिस्टवाद कोई भी पूँजीवाद से होने वाली बुराइयों को दूर नहीं करता : ये तो गरीबों या मध्य श्रेणी वालों का नियंत्रण करते हुए पूँजीवाद को कुछ दूसरे रूप में बनाए रखना चाहते थे। परन्तु समय का प्रवाह पूँजीवाद को नष्ट करने वाला है, इसे कोई रोक नहीं सकता। वह तो बहुत कुछ अपने ही भीतरी रोग से मर रहा है। फिर समाजवाद और साम्यवाद का प्रबल वेग है और अब तो मानव प्रगति सर्वोदय की ओर होने लगी हैं। इनका विचार आगे किया जायगा।

---

## पैंतालिसवाँ अध्याय

# समाजवाद

---

साम्राज्यवाद की बुराइयों के प्रतिक्रिया-रूप कुछ विचार पैद हुए—जिनमें से मार्क्सवाद भी एक था—जो उस जमाने में तो बहु परिणामकारी हुए। लेकिन जिसके विरोध में वे खड़े हुए थे, उसके खत होते-होते वे भी खतम होते जा रहे हैं।

—विनोब

समाज से सदा के लिए शोषण का अन्त करने के वास्ते आवश्य है कि वर्गहीन समाज की स्थापना की जाए जिसमें लाभ के लिए नही

बल्कि सर्वहित के लिए मनुष्य कार्य करें। यह बात हमारे ऋषि-महर्षि करते आये हैं। परन्तु उसका वैज्ञानिक पद्धति से निरूपण सबसे प्रथम मार्क्स ने किया है।

—प्रो० धर्मदेव शास्त्री

पूँजीवाद पद्धति में समाज में, जो शोषण और आर्थिक विषमता होती है, उसे मिटाने के लिए आरम्भ में जो विचारधाराएँ सामने आयीं, उनमें समाजवाद मुख्य है। इस अध्याय में उसका विचार किया जाता है।

सामाजिक भावना—यों तो मनुष्यों में एकान्तवास की भी प्रवृत्ति है तथापि सामाजिक भावना विशेष रूप से पायी जाती है। वे एक दूसरे से मिल-जुल कर रहना चाहते है, जिससे उन्हें अपनी आवश्यकताएँ पूरी करने में सुविधा हो और सब प्रेम और सहयोग से जीवन बिताएँ। इसी भावना से मनुष्य परिवार बनाता है, जाति और राष्ट्र का निर्माण करता है। वह गाँव, नगर और देश की रचना करता है। यथेष्ट प्रगति करने पर वह संसार के विविध भागों से सम्बन्ध जोड़ता है। मनुष्य की यह सामाजिक जीवन बिताने की प्रवृत्ति उसमें थोड़ी बहुत चिरकाल से है। आदमी ने दूसरे का कष्ट निवारण कर उसे सुख पहुँचाया है, और अपने कष्टों के निवारण में तथा सुख बढ़ाने में दूसरों का सहयोग प्राप्त किया है। इसी का स्थूल या मूर्त रूप दान-धर्म है। भारतवर्ष में और कुछ कम-ज्यादा सभी देशों में दान-धर्म, सदाव्रत, आदि का चिरकाल से प्रचार रहा है; यहाँ तक कि समय-समय पर अपना सर्वस्व दूसरों के अर्पण करने वाले हरिश्चन्द्रों का भी अभाव नहीं रहा है। अनेक उदार महानुभावों ने लोकहित के लिए अपने पुत्र स्त्री आदि का सहर्ष दान किया है, और स्वयं अपने शरीर का सब से अच्छा उपयोग लोकसेवा में उसकी आहुति देना ही माना है। विविध देशों की समाज-व्यवस्थाओं में यही बात देखने में आती है; उदाहरण के लिए भारत की वर्णव्यवस्था, तथा अफलातून (यूनान) आदि की समाज-व्यवस्था में यह सिद्धान्त किसी-न-किसी रूप में अवश्य रहे हैं।

समाजवाद के मुख्य लक्षण—समाजवाद आधुनिक काल में पूँजीवाद के

विरुद्ध प्रतिक्रिया है। इसकी परिभाषा और व्याख्या समय-समय पर बदलती या विकसित होती रही हैं, और जुदा-जुदा विद्वानों के इसके सम्बन्ध में अनेक मत हैं। स्थूल रूप से इसके मुख्य लक्षण ये हैं—इसमें उत्पादन के साधनों पर व्यक्ति या संस्था का निजी अधिकार नहीं होता, वे सब सरकार जैसी किसी सार्वजनिक सत्ता की मिल्कियत होते हैं। उनसे जो उत्पादन होता है उसमें मुनाफे की भावना नहीं रहती, बल्कि उसकी प्रेरक शक्ति लोकसेवा की भावना होती है। इसमें पीछे इस विचार का भी समावेश हो गया कि उत्पादन अच्छी तरह सोच विचार कर बनायी हुई योजना के अनुसार हो। इसमें एक ऐसी सत्ता का अस्तित्व मान लिया गया जो सारी आर्थिक प्रणाली सम्बन्धी आवश्यक आंकड़े आदि तैयार करे और उत्पादन के प्रत्येक विभाग पर पूरी देख-रेख रख सके। इसमें जनता की आवश्यकताओं तथा सुविधाओं का विचार रहता है।

समाजवादी व्यवस्था में उत्पादन-कार्य सरकार द्वारा होता है; वही पूँजीपति, जमींदार और व्यवस्थापक या उद्योग-साहसी है। इस प्रकार सूद और लगान का प्रश्न नहीं रहता। जो मुनाफा होता है, वह सार्वजनिक कार्यों में लगाया जाएगा। काम करने लायक प्रत्येक व्यक्ति को काम करना होता है। कोई आदमी खाली बैठे नहीं खा-पी सकता। काम करने वालों को वेतन उनके कार्य के अनुसार जुदा-जुदा दर से दिया जाता है, अर्थात् अधिक कुशल श्रमियों को दूसरों की अपेक्षा अधिक दिया जाता है, पर निर्वाह-वेतन हर किसी को मिलता है। भोजन, वस्त्र, मकान, शिक्षा, चिकित्सा आदि की व्यवस्था सरकार द्वारा की जाती है।

समाजवाद और व्यक्तिवाद—समाजवाद को अच्छी तरह समझने के लिए खास बात यह याद रखनी चाहिए कि यह व्यक्तिवाद का विरोधी है। समाजवाद में मूल भावना सहयोग और सहकारिता है जब कि व्यक्तिवाद में प्रतिस्पर्द्धा और संघर्ष है। समाजवादी विश्वास करता है कि मनुष्य में लोकहित का विचार प्रधान है, जब कि व्यक्तिवाद के अनुसार हरेक आदमी अपने-अपने हित या स्वार्थ की बात सोचता है, और उसे ध्यान में रखकर अपना कार्यक्रम स्थिर करता है। व्यक्तिवादियों का मत है कि लोगों को

सरकार: अपना-अपना कार्य स्वतंत्रता-पूर्वक करने दे, जब उनमें आपस में विवाद या झगड़ा हो तो राज्य उसे निपटा दे। लेकिन राज्य को उनके शिक्षा स्वास्थ्य, आजीविका, बीमारी, बेकारी, मजदूरी आदि में कोई हस्तक्षेप न करना चाहिए। कारखानों के सम्बन्ध में राज्य को इस बात से कोई प्रयोजन नहीं कि वहाँ मजदूर कितने घंटे काम करते हैं, रात को भी काम होता है या सिर्फ दिन में ही, काम करनेवालों की उम्र क्या है, क्या वहाँ बालक और स्त्रियाँ भी काम करती है, कारखाने का स्थान कितना स्वास्थ्यप्रद है, मजदूरों को कितना वेतन मिलता है, छुट्टी कितनी और कब मिलती हैं, इत्यादि। ये बातें पूँजीपति और मजदूरों के आपस में तय करने की है। जब वे दोनों सहमत हों तो राज्य को बीच में दखल देने की जरूरत नहीं। इसी तरह तैयार माल में से कितना विदेशों को भेजा जाए, कीमत क्या रखी जाए, मुनाफा कहाँ तक रहे, कौनसा माल कितने परिमाण में विदेशों से मंगाया जाए, इन बातों को खरीदने-बेचने वाले जानें, राज्य को इनसे क्या मतलब!

इसके विरुद्ध समाजवाद में, जैसा कि ऊपर कहा गया है, उत्पादन के साधनों पर तथा तैयार माल पर राज्य का पूरा नियंत्रण रहता है। वही यह निश्चय करता है कि कौनसा माल, कितने परिमाण में बनेगा, तथा कितने परिमाण में बाहर भेजा जाएगा, मजदूरों या कार्यकर्ताओं को कितना पारिश्रमिक मिलेगा और उनके स्वास्थ्य शिक्षा आदि की क्या व्यवस्था की जायगी।

**समाजवाद का वैज्ञानिक विवेचन; मार्क्सवाद**—प्राचीन समाज-व्यवस्थाओं या विचारधाराओं में सामाजिकता, लोकहित या दया परोपकार आदि की भावना चाहे जितनी हो, समाजवादी योजना की दृष्टि से उनका विशेष महत्व नहीं। वास्तविक समाजवाद का सिद्धान्त आधुनिक है; समाज और राज्य की व्यवस्था को बदलने और उसे नया स्वरूप देने का विचार उन्नीसवीं सदी से होने लगा। शोषित मज़दूरों और उनके हितैषियों ने पूंजीवाद के विरुद्ध जोरदार आवाज उठायी! इन्होंने अब दया, सहानुभूति या मेहरबानी के लिए प्रार्थना नहीं की; इन्होंने

अपने अधिकारों की मांग की। नयी व्यवस्था चलाने के सम्बन्ध में समय-समय पर अनेक लेखकों ने अपने विचार जाहिर किये हैं। खास तौर से सिलसिलेवार और वैज्ञानिक ढंग से विचार करने वालों में जर्मनी के क्रान्तिकारी विद्वान कार्लमार्क्स (१८१८–८३) का नाम मशहूर है। उसने एन्जिल्स के साथ मिलकर सन् १८४८ में 'कम्यूनिस्ट मेनिफेस्टो' (साम्यवादी घोषणा) लिखी, इसमें साम्यवाद के सिद्धान्तों का विवेचन किया। पीछे मार्क्स ने 'केपिटल' नाम के दूसरे महत्वपूर्ण ग्रन्थ की रचना की; इसमें पूंजी और पूंजीवाद के विषय में ब्योरेवार विचार किया गया है। इन दोनों ग्रन्थों में वर्णन किये हुए सिद्धान्तों को ही मार्क्सवाद माना जाता है। पीछे विविध विद्वानों ने इस विषय पर अपनी-अपनी आलोचना-प्रत्यालोचना की है, और इस विचारधारा के सम्बन्ध में विशाल साहित्य हो गया है।

कार्लमार्क्स के मुख्य सिद्धान्त—कार्लमार्क्स ने खास तौर से तीन सिद्धान्त उपस्थित किये :—

१—मार्क्स ने समाज के इतिहास की, भौतिकवाद के आधार पर, व्याख्या की है। उसने बतलाया कि समाज में जो विविध परिवर्तन होते हैं, जितने मत, सम्प्रदाय, आन्दोलन या लड़ाई-झगड़े आदि होते हैं, सब की तह में धन का सवाल होता है। लोगों की सभ्यता, रहनसहन, विचारधारा आदि आर्थिक परिस्थिति से निश्चित और नियन्त्रित होती हैं। मनुष्य के विकास का इतिहास समाज के आर्थिक विकास की कहानी है।

२—मार्क्स का कथन है कि समाज की शुरू की हालत को छोड़ कर उसकी हरेक आर्थिक व्यवस्था में दो वर्ग या श्रेणियाँ मुख्य रही हैं। गुलामी की प्रथा में मालिक और गुलाम रहे। जागीरदारी और जमींदारी में जागीरदार या जमींदार और किसान होते हैं। और, अब पूँजीवादी प्रथा में पूँजीपति और मजदूर हैं। इन दोनों श्रेणियों के हित एक दूसरे के विरुद्ध होते हैं; एक का लाभ दूसरे की हानि, एक की शानशौकत और विलासिता दूसरे का शोषण है। पूँजीपतियों ने आर्थिक जगत के अलावा राजनैतिक क्षेत्र में भी प्रधानता पा ली है। विधान-सभाओं के चुनावों और मन्त्रिमण्डलों के संगठन

में अकसर वे ही उम्मेदवार सफल होते हैं, जिन्हें ये चाहते हैं। पूँजीपतियों और मज़दूरों का संघर्ष तभी समाप्त होगा, जब निजी सम्पत्ति हटा दी जायगी। इसलिए सब सम्पत्ति सरकारी समझी जानी चाहिए।

३—हरेक चीज़ को पैदा करने में कुछ श्रम लगता है। जब से चीज़ें मशीनों द्वारा बनायी जाने लगीं, श्रमजीवियों को मूल्य का थोड़ा सा ही हिस्सा मिलता है, शेष मूल्य पूँजीपति के पास रहता है, अर्थात् पूँजीपति चीज़ों पर बेहद मुनाफा लेता है, वह मज़दूरों के श्रम से अनुचित लाभ उठाता है। चीज़ों की कीमत खासकर (शारीरिक) श्रम के अनुसार लगायी जानी चाहिए।

मार्क्स के समाजवाद के ये तीन मुख्य सिद्धान्त हैं। इसके अलावा वह धर्म या मजहब को एक व्यर्थ का ढोंग समझता है। उसके अनुसार धर्म, जो भाग्यवाद और संतोषवाद आदि का प्रचार करता है, सामाजिक उन्नति में बाधक है। महन्त पुजारी आदि मुफ्तखोर हैं; जहाँ तक बन आए, ऐसे आदमी समाज में न रहें, इनकी शक्ति या मान-प्रतिष्ठा बिलकुल ही कम हो।

उत्पत्ति के साधनों का राष्ट्रीकरण—समाजवादी विचारधारा के अनुसार उत्पत्ति के साधनों पर व्यक्तियों का निजी अधिकार न होकर राष्ट्र का अधिकार होना चाहिए, अर्थात् उनका राष्ट्रीकरण होना आवश्यक है। सब ज़मीन, बैङ्क, रेल, जहाज़, कल कारखानों आदि की मालिक सरकार हो। उसके द्वारा नियत किये हुए योग्य कार्यकर्ता प्रत्येक विभाग का काम संभाले। ज़मीन और बैङ्कों के राष्ट्रीकरण का अच्छा उपाय यह समझा जाता है कि सरकार पूँजीपतियों पर कर लगाकर धन इकट्ठा करे और उस धन से ज़मीन, और बैङ्क के हिस्से खरीद ले और मालिकों को जितना मुमकिन हो, हरजाना दे दे। इसी तरह रेल, खानों और कल-कारखानों का भी राष्ट्रीकरण किया जाए।

समाजवाद की दृष्टि से समाज की अशान्ति और विषमता का मुख्य कारण उत्पादन के साधनों पर व्यक्तियों का निजी स्वामित्व है। जब इन साधनों पर सारे देश का सामूहिक स्वामित्व स्थापित हो जायगा तो अशान्ति और विषमता का लोप हो जायगा, और वर्ग-संघर्ष का अन्त हो जायगा;

क्योंकि सब लोग समान रूप से जीवन व्यतीत करेंगे, न कोई शोषक होगा और न कोई शोषित।

वितरण सम्बन्धी विचार—वितरण के बारे में पहले समाजवादियों में मुख्यतया दो मत थे—(१) उत्पादन की वस्तुओं में प्रत्येक मजदूर को उसके श्रम का पुरस्कार उसके काम की मात्रा तथा गुण के अनुसार मिले। (२) उत्पन्न सम्पत्ति में से प्रत्येक श्रमजीवी को उसकी आवश्यकता के अनुसार मिलती रहे। आजकल दूसरा मत प्रायः उन लोगों का माना जाता है, जिन्हें समाजवादियों से भिन्न, साम्यवादी कहा जाता है। इस प्रकार समाजवाद के अनुसार मजदूरों को उनके काम के अनुसार प्राप्ति होनी चाहिए।

उद्देश्य-सिद्धि के मार्ग: दो मत—समाजवाद का उद्देश्य पूरा करने के लिए किस प्रकार के उपाय काम में लाये जाएँ, इस विषय में समाजवादियों में मतभेद रहा। दो विचारधाराएँ मुख्य थीं। एक दल का कथन था कि समाज विकासशील है, क्रमिक विकास के द्वारा ही हम अपने लक्ष्य तक पहुँच सकते हैं। यह दल वैधानिक और पार्लिमेंटरी आन्दोलन के द्वारा ही अपना उद्देश्य पूरा करने के पक्ष में था। उसका कथन था कि जनता में निरन्तर प्रचार और आन्दोलन करके समाजवादी सदस्य विधान-सभाओं में अपना बहुमत स्थापित कर लें और फिर अपनी योजना को अमल में लाने का प्रयत्न करें। दूसरे दल को उद्देश्य-सिद्धि से मतलब था, उसका मार्ग चाहे जो हो—क्रान्ति हो या वैध पद्धति, हिंसा हो या अहिंसा। इस दल को प्रायः समाज के क्रमिक विकास में विश्वास कम ही था। इस का कथन था कि समाजवाद वैधानिक मार्ग से स्थापित नहीं किया जा सकता; क्योंकि पार्लिमेंटों और शासन-संस्थाओं पर पूंजीपतियों ने अपना प्रभाव जमा रखा है। इस लिए मजदूर लोगों को संगठित होकर क्रांति करनी चाहिए; बारबार हड़ताल करके पूंजीपतियों को पंगु बनाया जा सकता है। अब इस दूसरे दल की बात प्रायः साम्यवादियों को ही मान्य है, समाजवादियों की विचारधारा वही है, जो ऊपर पहले दल की बतायी गयी है।

**समाजवाद के भेद**—मार्क्स ने अपने एक भाषण में कहा था कि 'सब स्थानों में एक ही प्रकार से कार्य नहीं हो सकता। प्रत्येक देश के रीति रिवाज तथा स्थापित संस्थाओं के अनुकूल ही वहां कार्य करना संभव है। इंगलैंड, अमरीका और हालैंड में मजदूर शान्ति से भी अपना उद्देश्य पूरा कर सकते हैं।' वास्तव में समाजवाद के बारे में जुदा-जुदा देशों में समय-समय पर, तथा एक ही समय में भी विद्वानों के विचार जुदा-जुदा रहे हैं : उनमें मतभेद का एक विषय तो यह था कि समाजवाद के अनुसार राज्य की व्यवस्था बदलने के लिए कैसे उपाय काम में लाए जाएँ, उसमें क्रान्ति और हिन्सा को क्या स्थान रहे। इसका जिक्र पहले हो चुका है। मत-भेद का दूसरा विषय यह था कि समाजवादी व्यवस्था की रूपरेखा क्या हो; जो सरकार समाज और राज्य की नयी व्यवस्था का संचालन या नियंत्रण करे उसकी सत्ता का दुरुपयोग किस प्रकार कम से कम हो। मार्क्स ने इस विषय पर स्पष्ट और व्योरेवार विचार नहीं किया, उसके मत से क्रान्ति स्वयं ही पीछे स्थापित होने वाली व्यवस्था का स्वरूप निर्धारित कर लेगी। परन्तु अन्य विचारकों ने इस विषय पर अपने-अपने ढंग से यथेष्ट प्रकाश डालना आवश्यक समझा। अस्तु, इन दो प्रश्नों पर मतभेद होने से समाजवादी विचार-धारा ने अनेक रूप ग्रहण कर लिये। इनमें से मुख्य ये हैं—

(१) राजकीय समाजवाद (स्टेट-सोशलिज्म)
(२) मजदूर-संघवाद (सिंडिकलिज्म)
(३) श्रेणी समाजवाद (गिल्ड-सोशलिज्म)
(४) अराजवाद (अनार्किज्म)
(५) साम्यवाद (कम्यूनिज्म)

आगे संक्षेप में इनका परिचय दिया जाता है। साम्यवाद को अब समाजवाद से अलग ही माना जाता है, उसके बारे में एक जुदा अध्याय में लिखा जाएगा।

**राजकीय समाजवाद**—इसे समूहवाद (कलेक्टिविज्म) या केवल समाजवाद भी कहा जाता है। यह समाजवादी व्यवस्था को राज्य द्वारा वैध और

मुर्गी का बच्चा जरा सा होता है, तभी वह अपने खाने-पीने का प्रबन्ध कर लेता है। जलचर जीवों के बच्चे अपने खोल में से निकलते ही पानी में कूद पड़ते हैं; और मजे से तैरने लगते हैं। इस तरह पशु-पक्षी अपनी सहज-बुद्धि से बहुत जल्दी स्वावलम्बी हो जाते हैं। लेकिन इसके साथ यह बात भी है कि पशु-पक्षी जैसे हजारों वर्ष पहले थे, बहुत कुछ उसी हालत में आज भी हैं, वे कुछ आगे नहीं बढ़े; और छोटी व बड़ी उम्र के एक ही पशु में सिवाय शारीरिक शक्ति के और कोई फरक नहीं है।

**आदमी की बुद्धि बढ़ती रहती है**—अब आदमी की बात लीजिए। उसकी सन्तान आरम्भ में बहुत असमर्थ होती है, वह जानवरों से डरती रहती है, और यदि वह अपनी बुद्धि का विकास और उपयोग न करे, तो वह बहुत से पशु-पक्षियों से सहज ही पराजित हो जाती है। लेकिन आदमी की बुद्धि और शक्ति का विकास तथा वृद्धि होती रहती है। यही कारण है कि आदमी के बच्चे और जवना आदमी में, तथा हजार वर्ष पहले के और इस समय के आदमी में, बहुत फरक होता है। इसी का ही यह फल है कि आदमी, जो कि शुरू में जानवरों से बहुत डरता रहता था, और अक्सर उनका शिकार हो जाता था, धीरे-धीरे पशुओं पर विजय पाने में बहुत-कुछ सफल हो गया है। अब वह बड़े-बड़े जङ्गली और मांसाहारी जानवरों तक का शिकार कर सकता है। आदमी के दांत और नख आदि ऐसे तेज़ और मजबूत नहीं थे, जैसे शेर-चीते आदि के होते हैं। उसने उस काम के लिए लकड़ी की छड़ी ली। उसकी नोक तेज की, या सिरे पर चकमक या दूसरा कड़ा पत्थर लगाया, पीछे उसने इससे धनुष या कमान के जरिये दूर तक वार करना सीख लिया। कुछ और समय बीतने पर आदमी ने तोप और बन्दूक से ऐसा काम लेना शुरू कर दिया कि उसके सामने जानवरों के दाँत, नख और पंजे सब बेकार हो गये।

हाथों की बात लीजिए। कुदरती हालत में आदमी के हाथ कुछ मजबूत न थे। उसने औजारों की मदद ली और हाथों की ताकत बढ़ायी। पीछे जब उसने औजारों को मशीन में लगा लिया और मशीन को भाप या बिजली आदि से

शान्तिमय उपायों से स्थापित करने के पक्ष में होता है। इस लिए यह जनता में प्रचार करके समाजवादी दल बनाता और उसे अधिक से अधिक बढ़ा कर चुनाव में विजयी करना चाहता है, जिससे उसकी सरकार बने, उत्पादन के साधनों का राष्ट्रीकरण हो जाए और राज्य आर्थिक व्यवस्था का संचालन मुनाफे के लिए नहीं, लोकहित के लिए करे। इसके अनुसार राष्ट्रीय या अखिल देशीय महत्व के उद्योगों का प्रबन्ध केन्द्रीय सरकार और अन्य उद्योगों का प्रबन्ध स्थानीय सरकारों या संस्थाओं द्वारा होगा। मजदूरों को वेतन उनके कार्य के अनुसार मिलेगा, परन्तु हरेक के लिए न्यूनतम वेतन निश्चित रहेगा, और उससे उसका अच्छी तरह निर्वाह हो सकेगा। चौदह-पन्द्रह वर्ष तक के बालक स्कूल में पढ़ने जाएँगे, और इससे अधिक आयु के सब लोगों को राज्य से काम मिलेगा, और काम न दिया जा सके तो जीवन-निर्वाह के लिए आवश्यक सहायता दी जायगी। ऊपर कहा गया है कि उत्पादन के साधनों पर राष्ट्र का अधिकार होगा, उन्हें छोड़ कर अन्य वस्तुएँ—घर, कपड़े, उद्यान, बगीचे, सवारी, पुस्तकें आदि वस्तुएँ व्यक्तियों के ही अधिकार में रहेगी। वेतन कार्य के अनुसार होने से लोगों की आय जुदा-जुदा होगी। कर, विशेषतया आय-कर, वर्द्धमान अर्थात् उत्तरोत्तर बढ़ते हुए दर से लिया जाएगा—गरीबों से बहुत मामूली या बिलकुल नहीं, और अमीरों से खूब अधिक, मिसाल के तौर पर रुपये में चौदह-पन्द्रह आने तक। विरासत-कर भी लिया जाएगा। इन करों का उद्देश्य यह होगा कि जनता में सम्पत्ति का समान वितरण होने में सहायता मिले।

मजदूर संघवाद—किसी विचारधारा का जन्म और विकास होने में देश-काल का बहुत प्रभाव हुआ करता है। फ्रांस में बहुत समय तक मजदूर-सङ्गठन अवैध थे और उन्हें गुप्त उपायों द्वारा काम करना होता था। उनमें व्यक्ति-स्वातंत्र्य और व्यावसायिक स्वतंत्रता की भावना बढ़ रही थी। इसलिए वहाँ समाजवाद ने मजदूर-संघवाद का रूप लिया। यह मजदूरों के आन्दोलन और विचारों से प्रभावित है। यह सत्ता का विकेन्द्रीकरण चाहता है, उत्पादन के साधन श्रमियों के हाथ में रहते हैं और वे ही अपना शासन चलाते हैं।

मजदूर-संघवादी वैधानिक या प्रजातांत्रिक कार्यप्रणाली की उपयोगिता, व्यावहारिकता या सफलता में विश्वास नहीं करते। ये प्रत्यक्ष में उपयोगी सिद्ध होने वाले उपायों—विध्वंस या तोड़-फोड़ और हड़ताल—को ही ठीक मानते हैं। विध्वंस में कई बातों का समावेश है, जैसे मशीनों को बिगाड़ देना, तैयार माल को खराब कर देना, उसमें मिलावट करना, उसे भेजते समय उस पर पता गलत कर देना आदि। हड़ताल से छोटी-मोटी या आंशिक हड़ताल का ही आशय नहीं लिया जाता। मजदूर संघवादियों का लक्ष्य हड़ताल को अधिकाधिक व्यापक और विशाल पैमाने पर करना होता है, जिससे वह क्रमशः अन्तर्राष्ट्रीय या सार्वभौम रूप धारण करले और राज्य को इस बात पर मजबूर करदे कि वह सब अधिकार श्रमियों को दे दे। हड़तालों को मजदूरों के संगठन का एक प्रमुख साधन माना जाता है। सार्वभौम हड़ताल के लिए यही आवश्यक समझा जाता है कि कोयले की खानों और भाप तथा बिजली से चलने वाले बड़े-बड़े उद्योगों, कारखानों, रेलों या जहाजों के मजदूर हड़ताल करदें; इनके बन्द होने पर दूसरे उद्योग, जो इन के आश्रित होते हैं, स्वयं ही बन्द हो जाएँगे।

श्रेणी-समाजवाद—जिस प्रकार फ्रांस में समाजवाद ने मजदूर-संघवाद का रूप लिया, इङ्गलैंड में वहाँ की परिस्थिति और परम्पराओं के अनुसार श्रेणी-समाजवाद का जन्म हुआ। वहां मध्यकाल में जुदा-जुदा पेशों के कारीगरों की विविध श्रेणियाँ थीं। अब जो मजदूरों के आन्दोलन हुए उनमें उनका प्रभाव पड़ा। वहाँ की जनता शान्तिप्रिय रही थी, वह रक्तपात से यथा-संभव बचती रह कर ही अपनी गृह-नीति में अग्रसर होती रही थी। वहाँ ऐसी ही विचारधारा का प्रचार स्वभाविक था, जिसमें संघर्ष की बात बहुत कम हो। इस प्रकार वहाँ जो श्रेणी-समाजवाद अपनाया गया, वह ऐसी अर्थ-व्यवस्था का समर्थक था, जिसमें देश के उत्पादकों और उपभोक्ताओं, दोनों की मिली-जुली जिम्मेवारी हो। इसके अनुसार अन्य सार्वजनिक विषय—शान्ति, रक्षा, परराष्ट्र-सम्बन्ध, न्याय, शिक्षा स्वास्थ्य, कर-निर्धारण आदि—सरकार के हाथ में रहेंगे, परन्तु उसे अर्थिक या औद्योगिक विषयों का

अधिकार न होगा। उत्पादन किन वस्तुओं का तथा कितने परिमाण में हो, उत्पन्न या तैयार वस्तुओं का मूल्य क्या हो—इन विषयों का सम्बन्ध उत्पादकों अथवा मजदूरों से, एवं उपभोक्ताओं से है। इसलिए इन दोनों ही श्रेणियों की समितियाँ इन प्रश्नों का निर्णय करें। इस प्रकार श्रेणी-समाजवाद राज्य की सत्ता तो बनाये रखता है, पर उसका क्षेत्र गैर-औद्योगिक विषयों तक ही सीमित रखना चाहता है। यह तीन प्रकार के उपाय काम में लाता है जो वैध और शान्तिमय हैं—

(१) यह अपना सङ्गठन इस प्रकार करता है कि उसमें एक-एक उद्योग के केवल शरीर-श्रम करनेवाले ही नहीं वरन् सभी कार्यकर्त्ता, चाहे वे बौद्धिक कार्य ही करनेवाले ही क्यों न हों, रहेंगे। इस प्रकार के सङ्गठन का प्रभाव साधारण मजदूर-सभाओं के सङ्गठन से कहीं अधिक होगा, जो केवल शरीर-श्रमियों की होती है। इनकी हड़ताल से, सम्बन्धित उद्योग का काम पूरे तौर पर बन्द होजाएगा! इसलिए ऐसे श्रेणी-संगठन की मांगों को अस्वीकार करने का सहज ही साहस नहीं किया जासकेगा, और श्रेणी की मांग तो उत्तरोत्तर बढ़ती ही जाएगी। इस प्रकार प्रत्येक उद्योग के श्रमियों की श्रेणी उस उद्योग के कारखानों के प्रबन्ध आदि में अधिकाधिक अधिकार पाती रहेगी।

(२) मजदूर लोग दैनिक वेतन के अनुसार काम न कर, मालिकों से माल तैयार करने का सामूहिक ठेका लेंगे, अर्थात् इतने समय में माल तैयार किया जाएगा, और उसका कुल पारिश्रमिक इतना होगा। यह तय होजाने पर मजदूर अपनी सुविधानुसार उसे तैयार करेंगे; कौन-कौन या कितने मजदूर काम करते हैं, या किस समय से किस समय तक काम करते हैं—ऐसी बातों से मालिकों को कोई मतलब नहीं!

(३) मकान आदि बनाने के जिस उद्योग में बहुत पूँजी या कीमती मशीनों की जरूरत न हो, उन्हें मजदूर स्वयं ही करेंगे, उनमें मालिकों का कुछ सम्बन्ध न रहेगा।

अराजवाद—अराजवाद से हमारा मतलब अराजकतावाद से नहीं है,

जिसका अर्थ होता है अव्यवस्था, उच्छृङ्खलता, नियमहीनता आदि। अराजवादियों का यह लक्ष्य नहीं होता कि समाज में कोई व्यवस्था न रहे, और आदमी बिलकुल मनमाना व्यवहार, उद्दंडता या उत्पात करे; इस लिए उन्हें अराजकतावादी कहना ठीक नहीं है। उनका उद्देश्य तो यही होता है कि समाज शासन के बन्धन से मुक्त रहे—जो शासन समाज में आर्थिक विषमता और अन्याय को कायम रखता है, और लोगों के असंतोष को बल-पूर्वक दमन करके उसे प्रकट होने से रोकता है। समय-समय पर राज्य के अत्याचारों या ज्यादतियों का अनुभव होने से उसके विरुद्ध आवाज उठती रही है। खासकर औद्योगिक उन्नति या कल-कारखानों की वृद्धि के कारण पूंजीवाद के बढ़ने पर, और राज्य द्वारा पूंजीवाद का समर्थन होने पर राज्य-संस्था का विरोध बढ़ता गया। धीरे-धीरे ऐसी विचार-धारा उत्पन्न हुई कि राज्य एक हानिकर वस्तु है, इसकी आवश्यकता सिर्फ इस लिए है कि आदमी में लोभ, मोह, अहंकार, काम-क्रोध आदि दुर्भावनाएँ हैं, और सामाजिक जीवन के लिए इनका नियंत्रण होना चाहिए? आदमी अभी अपूर्ण और अविकसित है। इस लिए मौजूदा हालत में राज्य को स्वीकार तो किया जा सकता है; लेकिन एक आवश्यक बुराई के रूप में। क्योंकि राज्य एक बुराई ही है, इसकी शक्ति कम-से-कम रहे, इसका कार्यक्षेत्र बहुत परिमित हो; शान्ति, सुव्यवस्था और जान माल की रक्षा के सिवाय उसे किसी बात से कुछ मतलब न रहे। ज्यों-ज्यों मनुष्य विकसित होता जायगा, राज्य को रखने की आवश्यकता कम होती जायगी। इस प्रकार सब से अच्छी सरकार वह है, जो शासन-कार्य सबसे कम करती है, और समाज की आदर्श अवस्था वह होगी, जिसमें राज्य की बिलकुल जरूरत न रहेगी।

अराजवादी विचारक—अराजवाद सिद्धान्त पहले-पहल खास तौर से विलियम गोडविन (१७५६-१८३४) ने उपस्थित किया था। इसका मत था कि आदमी स्वभाव से अच्छा होता है; अगर कोई बाहरी बाधा न हो वह पूर्णता प्राप्त कर सकता है। इसका आग्रह था कि राज्य को बीच में दखल न देना चाहिए, और समाज का उसकी इच्छानुसार संगठन होने देना ठीक है।

शिक्षा के काम में भी सरकारी हस्तक्षेप न हो। दंड-प्रथा उठा कर उसका काम समझाने-बुझाने से चलाना चाहिए। स्त्री-पुरुष का सम्बन्ध उनकी इच्छानुसार हो। सम्पत्ति का वितरण इस तरह हो कि हरेक आदमी को उसकी आवश्यकतानुसार मिल जाय। गोडविन चरम सीमा का व्यक्तिवादी था। इसके सिद्धान्तों को इंगलैंड में लोगों ने विशेष मान्य नहीं किया। हाँ, योरप के दूसरे देशों के कुछ विचारकों ने उन्हें अच्छी तरह अपनाया। प्राउधन (१८०६-१८६५) ने अराजवादी विचारों का अच्छी तरह विश्लेषण किया और इन्हें व्यावहारिक रूप दिया। उसका कथन है कि निजी सम्पत्ति न्याय में बाधक है, उससे सामाजिक असमानताएँ पैदा होती हैं, और सरकार आवश्यक हो जाती है। सम्पत्ति और सरकार दोनों अवैध हैं, दोनों का अन्त हो जाना चाहिए। उसका यह भी विचार है कि एक व्यक्ति का दूसरे पर शासन करना घोर अन्याय है।

इन विचारों का पीछे बकुनिन (१८१४-१८७६) ने विकास किया। इसका जन्म रूस में हुआ था। कई देशों की सरकारों द्वारा इसे बड़ी-बड़ी तकलीफें उठानी पड़ी थीं। पर इसकी क्रान्तिकारी भावना का दमन न हुआ, बल्कि इसके मन में राज्य या सरकारों के प्रति विरोध बढ़ता गया। यह अपने अराजवाद-सिद्धान्त की अच्छी तरह व्याख्या, टीका और प्रचार नहीं कर सका था कि सन् १८७६ में इसका देहान्त हो गया। लेकिन इसके सिद्धान्त ने दूसरे विचारशीलों को अपनी ओर आकर्षित किया और उन्होंने उसकी व्याख्या करके उसका विकास किया। ऐसे विद्वानों में प्रिंस क्रोपोटकेन का नाम खास तौर से जिक्र करने योग्य है।

अराजवाद और मार्क्सवाद—बकुनिन कार्ल-मार्क्स के समय में हुआ। वह उससे सिर्फ परिचित ही न था, बल्कि उसकी योग्यता और विद्वता को भली भाँति मानता था। तो भी दोनों के सिद्धान्तों में बहुत मत-भेद था। मार्क्स की कल्पना में समाज का जो चित्र था, उसमें राजसत्ता का भी स्थान था; हाँ, वह राजसत्ता को लोकसत्ता के आधार पर स्थापित करना चाहता था। उसका कथन था कि समाज से राजसत्ता को हटा देने से ही आर्थिक

विषमता या शोषण का अन्त नहीं हो जायगा। इसलिए राज्य को हटाने के बजाय उसका संगठन इस तरह किया जाना चाहिए कि समाज में श्रेणी भेद न रहे, और एक श्रेणी का दूसरी के द्वारा शोषण न हो सके। इसके विरुद्ध, बकुनिन राजसत्ता का पूर्ण विरोधी था, उसे किसी भी तरह के शासन को समाज-व्यवस्था में स्थान देना सहन न था।

अराजवादियों का मत है कि राज्य का आधार बल-प्रयोग है, इसलिए समाज से शासन-प्रणाली उठा दी जानी चाहिए; बिना शासन के भी समाज में सुव्यवस्था रह सकती है। इसके लिए मौजूदा ढंग की पुलिस या कानूनों की जरूरत नहीं है; इनके द्वारा बल-प्रयोग होता है, और वैयक्तिक स्वतन्त्रता पर आघात पहुँचता है।

**अराजवाद और अन्य समाजवाद**—समाज के आर्थिक संगठन के सम्बन्ध में अराजवादियों का मत अन्य समाजवादियों से कुछ-कुछ मिलता है। दोनों का मत है कि उत्पत्ति के साधनों पर सब लोगों का अधिकार समान रूप से होना चाहिए। लेकिन अराजवादियों का मत है कि काम करने के लिए किसी को मजबूर न किया जाय। आदमी स्वभाव से ही काम करना पसन्द करता है। यदि संयोग से कभी कोई आदमी काम न करे तो भी उसे पैदावार या तैयार माल में से हिस्सा मिलना चाहिए। इस बात में अन्य समाजवादी सहमत नहीं हैं, क्योंकि उनके अनुसार तो हरेक आदमी को काम करना ही चाहिए, और जो आदमी काम न करे, उसे उत्पन्न पदार्थों में कुछ हिस्सा भी न मिलना चाहिए।

अराजवादी भी निजी पूंजी का विरोध करते हैं, लेकिन अन्य समाजवादियों का मत है कि जब राज्य ही सब पूँजी का मालिक होगा तो उस पूँजी से सभी को लाभ पहुँचेगा, एक वर्ग दूसरे का शोषण न कर सकेगा। इसके विरुद्ध, अराजवादियों का कथन है कि जिस तरह बड़ा पूँजीपति साधारण आदमियों का शोषण करता है, इसी तरह राज्य भी पूँजीपति हो जाने पर

समाज के व्यक्तियों पर अत्याचार कर सकेगा। इसलिए वे राज्य का रहना ही अनुचित समझते हैं।

**समाजवाद आन्दोलन से लाभ**—समाजवाद आन्दोलन पूँजीवाद के विरुद्ध प्रतिक्रिया थी। इसके द्वारा मजदूरों को कल-कारखानों के मालिकों के अत्याचारों से, और किसानों को जागीरदारों और जमीदारों की ज्यादतियों से बहुत राहत मिली। कई देशों में मजदूरों और किसानों ने संघ बना कर अपनी मांगें उपस्थित कीं और वे किसी न किसी रूप में स्वीकार की गयीं, अथवा कम से कम उन पर गम्भीरता और सहानुभूति-पूर्वक विचार किया जाने लगा। इस आन्दोलन से जनता में त्याग, प्रेम और संगठन की भावना बढ़ी तथा उसमें जागृति हुई। आदमियों को यह सोचने की प्रेरणा मिली कि समाज में सभी की आवश्यकताएँ पूरी करने की ओर ध्यान दिया जाए। लोगों को सामूहिक उन्नति के लिए एक दूसरे की सेवा और सहायता करनी चाहिए।

**समाजवाद में बताये जानेवाले गुणों की आलोचना**—यह होते हुए भी इस अर्थ-व्यवस्था की जो प्रशंसा की जाती है, उसमें प्रायः बहुत अत्युक्ति होती है, उसमें दूसरे पहलू का विचार नहीं किया जाता। उदाहरण के लिए कुछ बातों का विचार करें—

१—यह कहा जाता है कि इस व्यवस्था से उत्पादन का राष्ट्रीकरण हो जाने से उसमें केन्द्रीकरण के दोष नहीं रहते, और उत्पादन बड़े पैमाने पर हो ही जाता है।

यह कथन ठीक नहीं है। उत्पादन का राष्ट्रीकरण हो जाने पर भी उसमें केन्द्रीकरण की बुराइयाँ रहती हैं। जैसा कि श्री धीरेन्द्र मजूमदार ने लिखा है, इससे 'जनता की मौलिक जिन्दगी केन्द्रीय व्यवस्था की मुट्ठी में रहेगी। चाहे वह मुट्ठी किसी वर्ग की हो, चाहे किसी मजबूत दल की। अगर पूँजीपतियों के हाथ में उत्पादन के साधन होंगे तो देश में होगी बनियाशाही; और अगर सरकार के हाथ में चले गये तो मुल्क पर होगी नौकरशाही।

दोनों से ही अधिनायकवाद की सृष्टि होगी; सिर्फ एक पर लेवल रहेगी फासिस्टवाद की और दूसरे पर रहेगी समष्टिवाद की। पूँजीवादी अधिनायक-तंत्र में जहाँ जनता शोषित होगी वहाँ समष्टिवादी अधिनायक-तंत्र में वह निर्दलित होगी। *

२—यह कहा जाता है कि इस व्यवस्था से यंत्रों का उपयोग कुछ व्यक्तियों के लिए न रख कर, राज्य के वास्ते होने दे कर उनकी बुराई से बचा जाता है, और यथेष्ट लाभ उठा लिया जाता है।

बड़े-बड़े विशाल यंत्रों के उपयोग से उद्योगों का केन्द्रीकरण होता ही है। ग्रामोद्योगों का और उनके साथ ग्राम-जीवन का नाश होता है, शहरों की वृद्धि होती है; कृत्रिमता, विलासिता, फैशन और शौकीनी बढ़ती है; स्वास्थ्य और मानसिक शान्ति का ह्रास होता है। व्यक्ति की स्वतंत्रता और विकास में बाधा होती है।

३—यह कहा जाता है कि इस व्यवस्था से जनता की मूल आवश्यकताओं की तो पूर्ति होती ही है, उसकी उत्तरोत्तर बढ़ने वाली कृत्रिम आवश्यकताओं की पूर्ति का भी प्रयत्न होता रहता है; इस प्रकार लोगों के रहन-सहन का दर्जा ऊँचा होता जाता है।

कृत्रिम तथा भौतिक आवश्यकताओं की पूर्ति का जितना अधिक प्रयत्न किया जाता है, उतना ही वे और अधिक बढ़ती है, और जब तक उन्हें पूरा करने की स्थिति आती है, उससे पहले ही कुछ नयी आवश्यकताएँ उपस्थित हो जाती है। इस प्रकार मनुष्य का असन्तोष मिटने नहीं पाता, वह क्रमशः बढ़ता ही रहता है और जीवन को दुखमय बनाने वाला होता है। रहन-सहन के दर्जे की अपेक्षा जीवन का स्तर ऊँचा होना चाहिए; और इसके लिए सेवा, सहयोग, और सादगी की जरूरत होती है।

४—उत्पादन के साधनों पर राज्य का अधिकार होने से राज्य के सब आदमियों को लाभ होता है, किसी का शोषण नहीं होता, आर्थिक विषमता नहीं रहती।

---

* 'आजादी का खतरा'

समाजवादी व्यवस्था में, जनता में आर्थिक विषमता का अभाव नहीं होता। और, यदि राज्य के लोगों का शोषण न भी हो तो बाहर के आदमियों के शोषण की सम्भावना तो बनी ही रहती है। कल कारखानों से जो माल देश की आवश्यकता से अधिक बनाया जाएगा, उसे ऐसे देशों में मुनाफे से बेचा जाएगा जो औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े हुए हों। इस प्रकार अपने देश के आदमियों को लाभ पहुँचाने के लिए दूसरे अविकसित देशों की जनता को अपना शिकार बनाया जाता है। फिर, क्योंकि इन अविकसित देशों पर दूसरे राष्ट्रों की भी निगाह होसकती है, इससे जुदा-जुदा समाजवादी राज्यों का आपस में तनाव और मनोमालिन्य रहता है, जो समय पाकर युद्ध ही नहीं महायुद्ध का रूप धारण कर सकता है। समाजवादी राज्य विध्वंसकारी साम्राज्यवाद से मुक्त नहीं होते।

**समाजवाद की खास कमी**—समाजवाद की एक खास त्रुटि या कमी यह है कि यह मनुष्य को समाज रूपी यंत्र के एक पुर्जे के तौर पर देखता है। यह उसके व्यक्तित्व को कुछ महत्व नहीं देता; वैयक्तिक स्वतंत्रता को इसमें कोई स्थान नहीं है। यह इस बात को भुला देता है कि व्यक्ति समाज का अंग होते हुए भी एक स्वतंत्र इकाई है, जिसे आत्म-विकास का यथेष्ट अवसर मिलना चाहिए। पूंजीवाद ने मनुष्य को सामाजिक उत्तरदायित्व से उदासीन या विमुख किया तो समाजवाद ने समाज का ऐसा रूप सामने रखा जिसमें व्यक्ति सर्वथा उपेक्षणीय है। फिर, समाजवाद में अर्थव्यवस्था केन्द्रित होती है उससे जनतंत्र या लोकतंत्र का ठीक मेल नहीं बैठता, भले ही वह केन्द्रित शक्ति किसी खास व्यक्ति के हाथ में न होकर राज्य के हाथ में हो।

**समाजवाद का प्रयोग**—समाजवाद का प्रयोग सबसे पहले रूस में हुआ पर अब वहां की व्यवस्था को साम्यवादी कहा जाता है। उसके बारे में आगे लिखा जायगा। इस समय समाजवादियों के रूप में खासकर इंग्लैंड का मजदूर दल सामने आता है। वह वैधानिक आन्दोलन में विश्वास करता है। पार्लिमेंट में उसकी शक्ति बढ़ती रही है, यहाँ तक कि वह अजेय बहुमत

में रह कर सत्ताधारी हो चुका है। परन्तु वह अपने समाजवादी कार्यक्रम को अमल में लाने का यथेष्ट साहस नहीं कर हा है। उसके नेताओं तथा शासक-संस्थाओं पर पूंजीपतियों का प्रभाव बना है। अगर मजदूर दल सच्चे दिल से समाजवादी कार्यक्रम को अमल में लाए तो एक ओर तो इंगलैंड की आर्थिक विषमता दूर हो, और दूसरी ओर इंगलैंड का साम्राज्यवाद समाप्त हो कर उसके सब अधीन प्रदेश स्वतंत्र हो जाएँ।

**समाजवाद और पूंजीवाद की मिली जुली व्यवस्था**—यद्यपि सिद्धान्त से समाजवाद और पूंजीवाद आपस में विरोधी है, इन दोनों का ही रूस के साम्यवाद से संघर्ष है। इस लिए है पूंजीवादी अमरीका और समाजवादी कहा जा सकने वाला इंगलैंड दोनों अन्तराष्ट्रीय मामलों में बहुत-कुछ साथ है। फिर, पूंजीवाद आर्थिक विषयों में लोकहित की दृष्टि से राज्य के हस्तक्षेप को स्वीकार करने लग गया है। अब संसार के कई देशों में न तो शुद्ध पूंजीवादी व्यवस्था है, और न शुद्ध समाजवादी ही, वरन् कुछ-कुछ दोनों की मिली जुली व्यवस्था है। पूंजीवाद के लिए अधिक समय तक जीवित रहना सम्भव नहीं है, इसलिए वह क्रमशः समाजवाद की ओर बढ़ कर अपनी उम्र बढ़ाने का यत्न कर रहा है। पर उसे तो समाप्त ही होना है, समाजवाद का आश्रय उसे चिरंजीवी नहीं बना सकता।

**भारत में समाजवाद**—आधुनिक समाजवाद का जन्म यूरोप में हुआ, पर कोई विचारधारा किसी विशेष क्षेत्र में सीमित नहीं रहती। खासकर जब भारत का पश्चिम से बहुत सम्पर्क है, समाजवाद का यहाँ आना अनिवार्य था। सर्वश्री सुभाषचन्द्र बोस, जवाहरलाल नेहरू, आचार्य जयप्रकाश नारायण और नरेन्द्रदेव आदि इसके प्रबल समर्थक रहे, हैं। भारत के स्वतंत्र होने तक समाजवादी दल ने कांग्रेस के साथ मिलकर काम किया, जो बहुत कुछ म० गांधी के नेतृत्व में काम करती थी, और जिसके नेता प्रायः 'गांधीवादी' समझे जाते थे। सन् १६४७ से भारत के स्वतंत्र हो जाने पर समाजवादी दल

चलाने लगा तो उसके हाथ का वल सहस्रों गुना वढ़ गया। इसी तरह पावों की वात है। आदमी की टांगे ऐसी मजबूत न थीं, जैसी घोड़े या हिरन की होती हैं। वह मछली की तरह तैर भी नहीं सकता था। आदमी ने अपने लिए मानो कृत्रिम या वनावटी पैर वना लिए। मोटर, रेल और किश्ती या जहाज़ से वह खुश्की और तरी पर इतना तेज चल सकता है कि अव उसकी टांगे कमजोर होने का सवाल ही नहीं उठता।

आदमी के, पक्षियों की तरह पर नहीं थे, जिनसे वह उड़ सके, पर अव आदमी हवाई जहाज में वैठकर इतना तेज उड़ सकता है कि कोई पक्षी उसक मुकावला नहीं कर सकता। समाचार या संदेश भेजने में भी गजव की उन्नति हुई है। इच्छा होते ही विजली के जरिये हजारों लाखों मील दूर संदेश भेजा जा सकता है।फिर, आदमी अव वात-चीत करता है। वह जानवरों की तरह चिल्लाने वाला या कुछ इशारा करनेवाला नहीं रहा।

इस तरह आदमी ने हर प्रकार से अपनी उन शारीरिक कमियों को पूरा कर लिया, जो उसमें जानवरों के मुकावले थीं। यहीं नहीं, अव वह कई एक वातों में जानवरों को पीछे छोड़ आया है और वहुत आगे वढ़ गया है। यह सव इसलिए हो सका है कि उसमें उनकी अपेक्षा कुछ विशेषताएँ हैं। वह अपना विकास कर सकता है, पशुओं में वह वात नहीं है।

**इसका प्रभाव**—अपनी वुद्धि से काम लेते रहने के कारण, आदमी का दिमाग क्रमशः वढ़ता गया है। उसे अव शारीरिक शक्ति की आवश्यकता कम रह गयी। इसका प्रभाव उसके शरीर और प्रकृति पर पड़ा। उसने सर्दी-गर्मी से वचने के लिए मकान वनाये और पेड़ों की छाल या जानवरों के खाल की पोशाक वनायी। इससे उसे अपने शरीर पर वालों की जरूरत न रही और वे धीरे-धीरे कुछ पीढ़ियों में उड़ गये। आदमी ने जङ्गली जानवरों से वचने और उनका शिकार करने के लिए हथियार वनाये, तो वड़े-वड़े और मजबूत नाखूनों की जरूरत न रही, इसलिए वे छोटे और कमजोर होने लगे। इसी तरह आदमी के दूसरे अंगों में भी परिस्थति के अनुसार परिवर्तन होता रहा। यह अनुमान

ने कांग्रेस से अलग हो जाना उचित समझा। सरकार बनी कांग्रेस दल की, क्योंकि उसका देश में बहुमत था। पर कांग्रेस-नेताओं ने अपने ऊपर 'गांधीवादी' होने का दायित्व नहीं लिया, और न वे महात्मा जी के कई सिद्धान्तों का पालन ही कर सके। कुछ समाजवादी नेता कांग्रेस सरकार में बने रहे, और अब भी हैं। समय-समय पर यह प्रयत्न हुआ है कि कांग्रेस और समाजवादी दल मिल जाएँ, पर अभी वह सफल नहीं हुआ। इसका मुख्य कारण यही है कि यद्यपि भारत के प्रधान मंत्री जो कांग्रेस के अध्यक्ष भी हैं, समाजवादी हैं,वे और खासकर उनका दल समजवाद के कार्यक्रम को उतनी तेजी से कार्य-रूप में परिणत करने को तैयार नहीं, जितनी तेजी से समाजवादी नेता चाहते हैं।

चौदह सूत्री कार्यक्रम—मार्च १९५३ में प्रजा-समाजवादी दल* के नेता श्री जयप्रकाश नारायण ने श्री नेहरू से वार्तालाप करने के प्रसंग में नीचे लिखे चौदह सूत्र वाले कार्यक्रम का प्रस्ताव किया था—

( १ ) विधान में संशोधन जिससे कि ( क ) समाज सुधार के मार्ग में आने वाले अवरोध हटाये जा सकें, ( ख ) राजाओं और उच्च पदस्थ राजकीय अधिकारियों ( सिविल सर्विस ) को दिये गये विशेष वैधानिक आश्वासन समाप्त किये जा सकें,और ( ग ) दूसरे सदनों की प्रथा समाप्त की जा सके।

( २ )—( क ) प्रशासन के समस्त विभागों में सुधार, जिसमें राजसत्ता और प्रशासनाधिकार का विकेन्द्रीकरण भी शामिल है, ( ख ) कानून तथा कानूनी प्रक्रिया में सुधार, ( ग ) भ्रष्टाचार समाप्त करने के लिए तात्कालिक प्रभावकारी यंत्र।

( ३ )—( क ) भाषा तथा आर्थिक और प्रशासकीय सुविधाओं के आधार पर भारत के प्रशासकीय मानचित्र का पुनर्वर्गीकरण और संसद द्वारा उपर्युक्त सिद्धान्तों के आधार पर तत्सम्बन्धी विवरण तैयार करने के

* समाजवादी दल में किसान-मजदूर-प्रजा दल के मिलने से उसका नाम प्रजा-समाजवादी दल हो गया।

लिए एक कमीशन (आयोग) की नियुक्ति, (ख) क्षेत्रीय राज्यपालों, उक्त न्यायालयों तथा अन्य उच्चस्तरीय न्यायाधिकारियों और जन-सेवा आयोगों (पब्लिक सर्विस कमीशनों) की स्थापना द्वारा प्रशासकीय व्यय में कमी करना।

(४)—(क) आर्थिक असमानता और शोषण समाप्त करने के लिए भूमि का पुनर्वितरण। इस प्रकार की सभी योजनाओं में गरीब किसानों और खेतिहर मजदूरों को विशेष-सुविधाएँ दी जाएँ, (ख) सभी प्रकार की बेदखली फौरन बन्द की जाए, (ग) भूमि का पृथक्करण रोक कर चकबन्दी के लिए आवश्यक कानून बनाये जाएँ। (घ) जमींदारी के अवशिष्ट चिह्न भी समाप्त किये जाएँ, (ङ) अनिवार्य बहुधन्धी सहकारी संस्थाओं के संघटन द्वारा ग्रामीण क्षेत्रों में सहकारी आर्थिक प्रणाली का विकास किया जाए, (च) राज्य की ओर से कृषकों को बहुधन्धी समितियों के माध्यम से आर्थिक सहायता दी जाए, (छ) जहां तक सम्भव हो राज्य की ओर से किसानों को सहकारी संस्था या पंचायत के आधार पर सहायता दी जाए। लगान भी इसी सहकारी संस्था या पंचायत की ओर से वसूल किया जाए और उसका एक भाग ग्राम-पंचायत में ही जमा रहे।

(५) परती और बंजर भूमि जोत में लाई जाए और वहां भूमि-विहीन किसान बसाये जाएँ। पूँजी-प्रधान खेती के लिए यह जमीन न दी जाए।

(६) बैंकों और बीमा कम्पनियों का राष्ट्रीकरण किया जाय।

(७) सरकारी स्तर पर वाणिज्य व्यवसाय का क्रमिक विकास किया जाए।

(८) विभिन्न उद्योगों के चुने हुए यंत्रों का संचालन राज्य, सहकारी संस्थाओं अथवा मजदूर-परिषदों की ओर से किया जाए और वहाँ राजकीय अध्यवसायों के लिए यंत्र-विशेषज्ञों तथा मेनेजरों आदि को उचित शिक्षा दी जाए।

( ९ ) संयुक्त ट्रेड यूनियन आन्दोलन का संघटन जिससे कि ये यूनियनें समाज की जिम्मेदार एजन्सियों के रूप में सक्रिय हो सकें।

( १० ) कोयला तथा अन्य महत्वपूर्ण खानों का राष्ट्रीकरण।

( ११ ) राज्य द्वारा संचालित उद्योगों के प्रबन्ध में मजदूरों को भी भागीदारी मिले।

( १२ ) बड़े पैमाने और छोटे पैमाने के उद्योगों के कार्यक्षेत्रों का निर्धारण और छोटे उद्योगों को उचित प्रोत्साहन।

( १३ ) देश में आर्थिक समानता लाने के प्रारम्भिक प्रयत्न के रूप में उच्चाधिकारियों का वेतन कम किया जाए।

( १४ ) स्वदेशी भावनाओं को प्रोत्साहित किया जाए और जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में इसकी प्रधानता हो।

कार्यक्रम सम्बन्धी विचार—यद्यपि इस कार्यक्रम के आधार पर प्रजा समाजवादी दल और कांग्रेस में समझौता नहीं हुआ, दोनों में इस पर बहुत मत-भेद नहीं है। श्री जयप्रकाश नारायण ने कहा है कि सहयोग के लिए निर्धारित समय के अन्दर निश्चित कार्य किया जाना चाहिए, वे अगले चार साल लिए उपर्युक्त कार्यक्रम को प्राथमिकता देते हैं। श्री नेहरू ने कहा है कि मुझे इस कार्यक्रम पर कोई आपत्ति नहीं है, परन्तु प्रधान मन्त्री अथवा कांग्रेस-अध्यक्ष की हैसियत से इन महत्वपूर्ण प्रश्नों पर कोई आश्वासन नहीं दे सकता; समान समस्याओं पर हम समयानुसार विचार करते रहेंगे। इससे भारतीय समाजवादी नेताओं के विचार तथा इस विषय में सरकार और कांग्रेस के दृष्टिकोण का स्थूल परिचय मिल जाता है।

इस कार्यक्रम में समाजवादी केन्द्रीकरण की तरफ झुकाव अधिक है और सर्वोदय के विकेन्द्रीकरण, ग्रामोद्योगों, ग्राम-पंचायतों और ग्राम-राज की ओर कम। तथापि इसमें गांधी जी और विनोबा की विचारधारा का प्रभाव स्पष्ट है।

विशेष वक्तव्य—समाजवाद का ध्येय समाज तथा राज्य की ऐसी व्यवस्था करना है जिसमें कोई दूसरे का शोषण न करे अर्थात् हिन्सा का कोई स्थान न रहे। पर जब समाजवादी राष्ट्रों में, आदमियों की

आर्थिक स्थिति में घोर विषमता रहने दी जाती है, युद्ध-सामग्री पर अपार द्रव्य खर्च किया जाता है और बड़ी-बड़ी सेनाएँ रख कर साम्राज्य की रक्षा की जाती है तो अनेक आदमियों का समाजवाद से असन्तुष्ट होकर किसी दूसरी ओर कल्याण की खोज करना स्वाभाविक ही है। कुछ लोगों का साम्यवाद की ओर आकर्षण है, और कितनों ही को आशा की किरण एकमात्र सर्वोदय में मिलती है। श्री जयप्रकाश नारायण आदि विचारकों का मत है कि सर्वोदय ही सच्चा समाजवाद है, इस विषय में आगे लिखा जाएगा।

---

## छियालिसवाँ अध्याय

# साम्यवाद

—:o:—

यह खुशी की बात है कि रूसी और चीनी सरकारों ने थोड़े ही समय में अपने गरीब लोगों की भौतिक हालतों में काफी सुधार कर डाला है, और इसके लिए अवश्य उनकी प्रशंसा की जानी चाहिए। लेकिन इस चीज के आध्यात्मिक और मनोवैज्ञानिक पहलू को नहीं भुलाया जा सकता। यह याद रखना चाहिए कि निर्दय और कठोर हिंसा ही उसका साधन रही है।

—किशोरलाल मश्रूवाला

साम्यवाद क्या है—पहले साम्यवाद को समाजवाद का ही एक भेद माना जाता था, और यह ठीक भी है कि इसका जन्म उसी से हुआ है, यह उसका ही बदला हुआ स्वरूप है। तथापि यह उससे इतना बदल गया है कि अब इसे उससे अलग एक जुदा दर्शन ही समझा जाता है। यह एक प्रगतिशील वाद है, देश काल के अनुसार इसकी रूप रेखा बदलती रही है। आधुनिक काल में इसके सिद्धान्तों का सूक्ष्म विवेचन पहले कार्ल मार्क्स ने किया। पीछे यह और विकसित हुआ। आरम्भ में यह कल्पना-रूप ही था।

लेनिन ने इसके बीज को अंकुरित किया। स्टेलिन ने इसकी पुष्टि की। इस समय यह सबसे अधिक स्टेलिन से प्रभावित है; और मार्क्स, लेनिन तथा स्टेलिन इसके विशाल मन्दिर की त्रिमूर्ति हैं। इसकी अनेक परिभाषाएँ की गयी हैं, और उन परिभाषाओं की तरह-तरह की आलोचनाएँ और प्रत्यालोचनाएँ भी हुई हैं, तथा होती रहती हैं स्थूल रूप से यह कहा जा सकता है कि साम्यवाद समाज में आवश्यक परिवर्तनों द्वारा आर्थिक तथा राजनैतिक असमानता को दूर करने और समानता स्थापित करने की पद्धति है। यह ऐसा समाज-संगठन है, जिसमें उत्पादन का स्वामित्व व्यक्तिगत मनुष्यों के हाथ में न रह कर जनता अर्थात् सरकार के हाथ में रहेगा। प्रत्येक आदमी अपनी योग्यता के अनुसार काम करेगा, और अपनी आवश्यकता के अनुसार पदार्थ पाएगा।

समानता की भावना—मनुष्य-समाज का प्रारम्भिक रूप आम तौर से साम्यवादी ही माना जाता है। उस समय लोगों में निजी स्वामित्व या मिलकियत का विचार न था, अमीर-गरीब का, शासक-शासित का भेद-भाव न था। भारत के प्राचीन साहित्य में समानता और दान-पुण्य का खूब विवेचन है। यूनान के दार्शनिक प्लेटो (अफलातून) ने अपने सुप्रसिद्ध ग्रन्थ 'रिपबलिक' में समानता वाले समाज का ही चित्रण किया था; उसकी बातें बहुत कुछ कल्पना-जगत की ही रहीं, यह दूसरी बात है। पशु-पालन और खेती का आरम्भ हो जाने पर समाज में पारिवारिक और वैयक्तिक सम्पत्ति जमा करने की प्रथा चली, तब से गरीब-अमीर की बात पैदा हुई। गुलामी जारी होने पर असमानता और अधिक बढ़ी। इसके बाद सामन्तवाद आया। इसने असमानता को नये रूप में बनाये रखा। पहले मालिक और गुलाम का श्रेणीभेद था, अब सामन्त और रैयत का हो गया। तथापि औद्योगिक विकास से पहले शोषण बहुत सीमित ही हो सकता था; कारण उस समय आदमी की उत्पादन-शक्ति परिमित थी, फिर मालिक और सामन्त को यह विचार रखना पड़ता था कि गुलाम और रैयत जिन्दा रहें, इनके मर जाने से उनका

अपना नुकसान था। इसलिए उन्हें इनके पालन-पोषण के लिए आवश्यक पदार्थ देने पड़ते थे।

शोषण की वृद्धि, उसके निवारण का विचार—औद्योगिक विकास के बाद, अर्थात् पूंजीवादी व्यवस्था में, शोषण पहले की तरह सीमित न रहा। अब मशीन की सहायता से उत्पादन बहुत अधिक हो सकता है और इस लिए पूंजीपति मजदूरों से माल की पैदावार बहुत करा सकता है। साथ ही वह उन्हें निर्धारित वेतन देने के बाद उनकी बीमारी या जीने-मरने आदि के बारे में निश्चिन्त रहता है। इससे मजदूरों का कष्ट और असन्तोष बढ़ता गया। आन्दोलन हुआ। कुछ सुधार-कानून बने। पर उनसे यथेष्ट लाभ न हुआ। धीरे-धीरे पूंजीवादी व्यवस्था के प्रति विचारकों का विरोध बढ़ता गया। उनके विचारों से पीछे जाकर धीरे-धीरे समाजवाद की उत्पत्ति और विकास हुआ।

समाजवाद से पहले, सुधारकों ने समाज-व्यवस्था सम्बन्धी जिस विचार-धारा का प्रचार किया था, उसका आधार खासकर धर्म था; उसे हम 'धार्मिक साम्यवाद' कह सकते हैं। उसका रूप यह था कि धनवान या अमीर लोग गरीबों पर दया करें, और दान-धर्म आदि से उनकी सहायता करते रहें। अठारहवीं सदी के आखिरी हिस्से में लोगों का ध्यान इस ओर जाने का खास कारण यह था कि इस समय कल-कारखानों के बढ़ने से जनता में आर्थिक असमानता या विषमता से होनेवाली तकलीफें बहुत बढ़ गयी थीं।

धार्मिक साम्यवाद का सूत्रपात पहले फ्रांस और इंगलैंड में हुआ। फ्रांस का पहला मुख्य साम्यवादी विचारक सेंट साइमन था। यह सन् १७६० में पैदा हुआ था। उसने धनवानों या कारखाने वालों को मज़दूरों से दया और सहानुभूति का व्यवहार करने का उपदेश दिया। उसका मत था कि समाज की व्यवस्था ऐसी होनी चाहिए कि हर एक आदमी को जीवन-निर्वाह का समान अवसर मिले; पैदावार का प्रबन्ध सरकार करे, और सरकार का संगठन ईसाई धर्म के सिद्धान्तों के अनुसार हो। इस विचारधारा का आधार मनुष्यों की सहृदयता थी आर्थिक संगठन नहीं। सेंट साइमन को कुछ सफलता मिली,

पर वह स्थायी नहीं थी। हाँ, पीछे इसके शिष्यों ने धीरे-धीरे इस ओर कदम बढ़ाया।

इंगलैंड में भी 'धार्मिक साम्यवाद' का प्रचार इसी समय हुआ। वहाँ पहला मुख्य साम्यवादी रावर्ट ओवन (१७७१-१८५८) था। यह कपड़े की मिल का मेनेजर और हिस्सेदार रहा था, और इसने खूब रुपया कमाया था। कारखानों और व्यापार से बहुत सम्बन्ध रखने के कारण इसे मजदूरों की हालत का प्रत्यक्ष अनुभव था; और इसने उसे सुधारने की जी-तोड़ कोशिश की, अपना बहुत रुपया खर्च करके उनके लिए स्कूल खोले, अच्छी बस्तियाँ बसाई, मज़दूरों को अच्छा तथा बढ़िया सामान करीब-करीब लागत मूल्य पर देने की व्यवस्था की। इस तरह के लोकसेवा या परोपकार के कामों में उसे अच्छी सफलता मिली। पर उसके कार्यों का मूल, फ्रांस के सेंट साइमन की तरह, गरीबों के प्रति दया और सहानुभूति ही थी। धीरे-धीरे लोगों के ध्यान में यह बात आने लगी कि दान-धर्म प्राचीन काल में और सामन्त युग में भी चाहे जितना उपयोगी रहा हो, अब ऐसी भावुकता से मजदूरों की हालत में विशेष व्यापक और स्थायी सुधार नहीं हो सकता। इसके लिए आर्थिक विषमता के मूल कारणों पर विचार होना चाहिए और साम्यवादी समाज-व्यवस्था स्थापित की जानी चाहिए।

**आधुनिक साम्यवाद का प्रादुर्भाव**—आधुनिक साम्यवाद का जन्मदाता या प्रथम आचार्य कार्लमार्क्स है। पर उसका स्थूल रूप सन् १९१७ की रूसी राज्यक्रांन्ति से सामने आया। वहाँ बहुत समय से असंतोष था। सन् १९०५ में रूस-जापान युद्ध से, जिसमें रूस की हार हुई थी, जनता को बहुत कष्ट उठाना पड़ा था। जार ने कुछ सुधार करके लोगों को संतुष्ट करना चाहा था, पर इसमें सफलता नहीं मिली। खासकर मजदूरों का आन्दोलन बढ़ता ही गया। क्रमशः उनमें दो दल हो गये; एक अल्पमत अर्थात् मेनशेविक, दूसरा बहुमत या बोलशेविक। मेनशेविकों का विचार था कि शान्ति से राजतन्त्र को समाप्त करके वैधानिक लोकतन्त्र की स्थापना की जाए। बोलशेविक, क्रान्ति करके राजनैतिक अधिकार प्राप्त करने के पक्ष में थे। यह दल

लेनिन के नेतृत्व में जोर पकड़ता गया। सन् १६१५ में पहला यूरोपीय महा-युद्ध आरम्भ हुआ, इसमें रूस भी शामिल हुआ। जनता का कष्ट और असंतोष अब और भी बढ़ गया। जार के विरुद्ध जोरदार आन्दोलन हुआ। १६१७ में बोलशेविकों ने जार को उसके परिवार सहित मार डाला और १६१८ में लेनिन की अध्यक्षता में समाजवादी सोवियट गणतन्त्र यूनियन (यूनियन आफ सोशलिस्ट सोवियट रिपब्लिक) की स्थापना की।

याद रहे कि रूस के संविधान में साम्यवादी (कम्यूनिस्ट) शब्द का प्रयोग नहीं होता। उनका कथन है कि साम्यवाद का अस्तित्व तो वर्ग-हीन समाज की स्थापना पर ही होगा, उस समय तक की व्यवस्था तो समाज-वादी ही है। इस विषय पर विशेष प्रकाश आगे डाला जाएगा। यह स्पष्ट है कि रूस सरकार अपने को साम्यवादी सरकार नहीं कहती। तथापि अन्य देशों में प्रायः उसे साम्यवादी ही कहा जाता है। साधारण समाजवादी व्यवस्था से उसकी भिन्नता सूचित करने के लिए हम भी उसके लिए साम्यवादी शब्द काम में ला रहे है।

साम्यवादी व्यवस्था की स्थापना—रूस में इस व्यवस्था को कायम करने के लिए बहुत मारकाट और खून-खराबी हुई। जो लोग पूँजवादी रहे थे और पूँजीवाद से चिपटा रहना चाहते थे, उन्हें बिना किसी मुरव्वत या लिहाज के घोर अपराधी घोषित करके यथेष्ट दंड दिया गया। कितने ही स्त्री और पुरुष जो बहुत प्रतिष्ठित बने हुए थे, या तो स्वयं ही रूस की भूमि से चले आये, अथवा क्रान्तिकारियों के हाथों मौत के घाट उतारे गये। हाँ, क्रान्ति के बाद रूस ने वैध पद्धति से काम लिया। व्यवस्थापक सभाएँ बनीं, कानून द्वारा आय की समानता का सिद्धान्त मान्य किया गया। जनता के लिए भोजन, वस्त्र, शिक्षा, स्वास्थ्य, मनोरञ्जन आदि को जिन-जिन चीजों की जरूरत होती है, उन सब को पैदा करने या बनाने के लिए विचार-पूर्ण योजनाएँ तैयार की गयीं; और, लाखों आदमियों को काम में लगा कर उन्हें अमल में लाया गया।

परिस्थिति के अनुसार रूसी क्रान्तिकारियों को समय समय पर अपनी नीति बदलनी पड़ी। पहले उनका लक्ष्य था—'हर आदमी को उसकी आव-

श्यकताओं के अनुसार मिलना चाहिए।' पीछे उन्होंने यह सिद्धान्त अपनाया कि 'हर एक को उसके कार्य के अनुसार मिले।' अवश्य ही इस बात का ध्यान रखा गया कि राज्य के हर एक नागरिक को इतना योग्य बना दिया जाय कि उसे अपना जीवन-निर्वाह अच्छी तरह करने में बाधा न हो। रूस में 'आय की समानता' का आदर्श पूरे तौर पर हासिल नहीं किया गया है; कुछ दशाओं में अभी वहाँ काफी असमानता देखने में आती है। परन्तु वहाँ कोई आदमी भूखा नंगा नहीं है, कोई आदमी शिक्षा और स्वास्थ्य आदि के साधनों से वंचित नहीं है, कोई आदमी अपनी इच्छा के विरुद्ध दूसरों के स्वार्थ-साधन के लिए मेहनत मजदूरी करने को मजबूर नहीं है, हर एक पुरुष और स्त्री स्वाभिमान-पूर्वक जीवन बिताती है। हालाँकि खासकर पूँजीवादियों ने रूस की सामाजिक व्यवस्था पर तरह-तरह के आक्षेप किये हैं, और उसे बदनाम करने में कोई कसर नहीं उठा रखी, वहाँ की मौजूदा हालत की, एक ओर तो जारशाही के रूस से, और, दूसरी ओर इस समय के पूँजीवादी देशों से, तुलना करने पर यह स्पष्ट है कि साम्यवादी व्यवस्था में रूस ने कितनी उन्नति कर ली है। इसमें शक नहीं कि उसे अभी और भी मंजिलें तय करनी हैं। पर जितना काम किया गया है, वह उसके लिए गर्व का विषय है।

**साम्यवादी कार्य-क्रम ; परिवर्तन-काल की व्यवस्था**—साम्यवादियों के विचार से पूंजीवादी समाज में क्रान्ति हो जाने के बाद काफी समय तक संक्रमण या परिवर्तन-काल रहता है। इस समय साम्यवादी समाज स्थापित करने का काम होता है। क्रान्ति-विरोधी पूंजीपतियों या धर्माधिकारियों की खोज करके उन पर कड़ा नियन्त्रण रखा जाता है या उन्हें समाप्त कर दिया जाता है। इसके वास्ते पुलिस और फौज़ की यथेष्ट शक्ति रखनी आवश्यक है। मज़दूरों को अपने ही वर्ग की सत्ता स्थापित करनी होगी। शासन-प्रबन्ध में मज़दूरों की अधिनायकता या एकाधिपत्य ('डिक्टेटरशिप आफ प्रालिटेरियट') स्थापित की जाएगी, दूसरे वर्ग वालों को इसमें कोई भाग नहीं दिया

जाएगा। सब लोगों को श्रम करना होगा। पुराने पूंजीपतियों को शरीर-श्रम करने के लिए मज़बूर किया जाएगा। भाषण तथा लेखन-प्रकाशन आदि की स्वतन्त्रता न होगी; साम्यवाद के विरुद्ध कोई बात कही, लिखी या छापी जाएगी। साम्यवादी दल के अतिरिक्त दूसरा कोई दल न रहने पाएगा। बालकों को शिक्षा साम्यवादी विचारधारा के अनुसार दी जाएगी।

संक्रमण-काल में सारी पैदावार पर राज्य का अधिकार होगा; हाँ; वह लाभ के लिए न होकर जनता की आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए होगा। प्रत्येक व्यक्ति को योग्यतानुसार काम करना होगा और उसे उसके कार्य के अनुसार दिया जाएगा, पर किसी को इतना कम न दिया जाएगा कि उसके भरण-पोषण के लिए काफी न हो। सारी पूंजी, रेल, बैंक आदि राज्य के अधिकार में रहेंगे और उन पर मज़दूरों का आधिपत्य रहेगा। कानून सर्व-साधारण के हित की दृष्टि से बनाया जाएगा, पूंजीपतियों के लाभ के लिए नहीं। इसमें धर्माधिकारियों का कोई लिहाज नहीं रखा जाएगा।

संक्रमण-काल की अवधि तब तक रहेगी, जब तक समाज बिल्कुल वर्ग-हीन और समान न हो जाए; जब तक किसी को दूसरे के शोषण की इच्छा होगी, और प्रत्येक वस्तु काफी मात्रा में उत्पन्न या तैयार न होगी। इस प्रकार रूस का समाज अभी संक्रमण अवस्था में है।

राज्य-हीन समाज—जब देश में कोई साम्यवाद-विरोधी न रहेगा और सब साम्यवादी व्यवस्था में विश्वास करने वाले ही होंगे तो संक्रमण-काल समाप्त हो जाएगा। प्रत्येक आवश्यक वस्तु यथेष्ट परिमाण में बनने लगेगी, फिर हरेक आदमी को उसके कार्य के अनुसार ही नहीं, उसकी आवश्कता के अनुसार दिया जाएगा। सब में भाईचारा होगा, न कोई अमीर-गरीब होगा, न कोई शोषक या शोषित होगा। कोई संघर्ष न होगा, किसी को दूसरे की वस्तु पर अधिकार जमाने की बात न रहेगी। झगड़ा या कलह न होगा। ऐसी दशा में राज्य की आवश्यकता न रहेगी। राज्य-हीन समाज का निर्माण हो जाएगा। इस प्रकार साम्यवाद की अन्तिम स्थिति अराजवाद है।

किया जाता है कि जब आदमी भविष्य में अपने अंगों से काम लेना और कम कर देगा और हर काम के लिए यन्त्र बनाने में बुद्धि लगाता रहेगा तो कभी ऐसा समय आना स्वाभाविक है, जब कि आदमी के हाँथ-पाँव आदि बहुत कमजोर होंगे, शरीर छोटा होगा और दिमाग या सिर बहुत बड़ा होगा। पाठकों ने ऐसे व्यंग्य चित्र देखे होंगे; अभी तो यह केवल कल्पन है; पर उसका सत्य हो जाना स्वाभाविक है।

बुद्धि के सहारे आदमी अपनी व्यक्तिगत उन्नति करने के अतिरिक्त अपना संगठन करता है, और सामाजिक उन्नति में योग देता है। यह ठीक है कि चीटियाँ, दीमक या शहद की मक्खियां आदि भी सङ्गठन-कार्य में बहुत कुशल हैं, परन्तु उनका संगठन जैसा सैकड़ों हजारों वर्ष पहले था, उसी तरह अब भी होता है। उसमें कोई परिवर्तन नहीं हुआ। उसके विपरीत, आदमी समय-समय पर अपने संगठन में प्रगति करता रहा है।

कोई-कोई जानवर किसी बात में इतना कुशल होता है कि आदमी को अपनी लाखों वर्ष की उन्नति के बाद भी उसे देख कर दङ्ग रह जाना पड़ता है। मिसाल के तौर पर सङ्गीत में कोयल का पंचम स्वर प्रसिद्ध है। आदमी अभी तक उसका मुकाबला नहीं कर सकता। हाँ, वह धीरे-धीरे आगे बढ़ता जा रहा है। निर्माण-कला की बात लें, जैसे घर बनाना, नगर-निर्माण, नहर, पुल और बांध बनाना आदि। जानवर अपनी ज़रूरतें पूरी करने के लिए इस तरह के कार्य प्राचीन काल से कुदरती तौर पर, बिना किसी यंत्र या औज़ार के, करते आ रहे हैं। शहद की मक्खियों, ततैयां, दीमक और चीटियों के घरों की रचना से यह साफ जाहिर है कि वे छोटे-छोटे होने पर भी उनमें जो कला है, और जिन सिद्धान्तों का उपयोग किया गया है, वे किसी प्रकार घटिया दर्जे के नहीं। एक तरह से इस विषय में जानवरों की श्रेष्टता सिद्ध होती है। परन्तु जैसा पहले कहा गया है, जानवर जहाँ हजारों लाखों वर्ष पहले थे, वहीं अब भी हैं, आदमी धीरे-धीरे तरक्की करता जा रहा है। सम्भव है किसी समय वह कलाओं में जानवरों की बराबरी कर सके, और उसके बाद शायद कभी ऐसा भी जमाना आ जाए, जब आदमी इन जानवरों से आगे बढ़ जाए।

रूसी बोलशेविकों ने राज्यहीन समाज का दूसरा ही अर्थ लगाया है। उनका कथन है कि साम्यवादी आचार्यों के मत से राज्य एक वर्गात्मक संस्था है जो दूसरे वर्गों को दबा कर रखती है। संक्रमण-काल के बाद केवल एक (मजदूर) वर्ग होगा। इसलिए दूसरे वर्गों को दबा कर रखने वाली संस्था के रूप में राज्य की जरूरत न रहेगी। पर कुछ अपराधी उस समय भी हो सकते हैं, उनका नियंत्रण करने की जरूरत होगी, फिर, सामूहिक जरूरतों की व्यवस्था करने का भी काम होगा। इस प्रकार के कार्य के लिए राज्य की आवश्यकता हमेशा बनी रहेगी। इसलिए संक्रमण-काल के बाद भी राज्य तो रहेगा, पर उसका रूप बदल जाएगा। वह दमन के सिद्धान्त पर नहीं, बल्कि जनता द्वारा उसके लाभ के ख्याल से उसकी इच्छानुसार व्यवस्था करने के लिए होगा।

विश्व-क्रान्ति का सिद्धान्त और उसका प्रयोग—साम्यवाद का लक्ष्य सम्पूर्ण संसार में वर्गहीन और राज्यहीन समाज स्थापित करना है। यही नहीं, उसके अनुसार ऐसे समाज की स्थापना किसी एक ही देश में नहीं हो सकती, और कुछेक देशों में हो जाने से भी वह स्थायी नहीं समझी जा सकती। इसलिए ऐसी व्यवस्था सारे संसार में कायम की जानी चाहिए, अन्यथा पूँजी-वादियों द्वारा उसके अस्त-व्यस्त किये जाने की आशंका है। जब तक किसी देश या कुछ देशों में पूँजीपति हैं, वे अपना सस्ता व्यापारिक माल साम्य-वादी देश में भेज कर, अथवा कच्चा या अन्य आवश्यक माल वहाँ भेजना बन्द करके उसके उद्योग-धन्धों को संकट में डाल सकते हैं। इसके अलावा वे उसपर सैनिक तथा सशस्त्र आक्रमण भी कर सकते हैं। इसलिए साम्यवाद की यथेष्ट सफलता के वास्ते उसका किसी एक देश या कुछ देशों में परिमित रहना काफी नहीं है, उसके प्रचार के लिए विश्वव्यापी क्रान्ति होनी चाहिए।

रूस की क्रान्ति (१९१७) को प्रेरणा सन् १८४८ की उस कम्युनिष्ट घोषणा से मिली थी, जिसका नारा था 'संसार भर के मजदूरों! एक हो जाओ।' लेनिन ने यह घोषणा की थी कि संसार की पद-दलित जनता रूस के विजयी किसानों और मजदूरों के नेतृत्व में विश्वक्रान्ति की ओर बढ़ेगी।

इसी उद्देश्य से तीसरे अन्तर्राष्ट्रीय कम्यूनिस्ट संघ ('थर्ड इन्टरनेशल') की स्थापना की गयी थी। इस तरह रूसी क्रान्ति के नेता अन्तर्राष्ट्रवादी थे; पर जब इस नीति को अमल में लाने का सवाल सामने आया तो वे एक-मत न हो सके। पूँजीपति और साम्राज्यवादी राष्ट्रों के सामने रूस की कमजोरी का अनुभव करके, स्टेलिन रूस में ही क्रान्ति की जड़ मजबूत करने के पक्ष में रहा। और, अन्तर्राष्ट्रीयता के सिद्धान्तों का समर्थक ट्राट्स्की रूस से भाग कर विदेशों में मारे-मारे फिरा, अन्त में उसे वहाँ ही अपने प्राण गँवाने पड़े।

सन् १६२७ से १६३३ तक रूस आत्म-रक्षा में लगा रहा, उसने किसी राष्ट्र पर हमला नहीं किया, और इसके बाद भी उसने चीन और स्पेन की अग्रगामी शक्तियों को मदद दी। लेकिन वह विश्वक्रान्ति की ओर नहीं बढ़ा, बल्कि यह कहा जा सकता है कि सन् १६४३ में तीसरे अन्तर्राष्ट्रीय कम्यूनिस्ट संघ को भंग करके, उसने विश्वक्रान्ति के विचार को तिलांजलि ही दे डाली। दूसरे महायुद्ध में भाग लेते समय उसने इस बात का आग्रह नहीं किया कि उसके साथी अपनी साम्राज्यवादी नीति को छोड़ दें और हरेक देश की स्वतंत्रता के सिद्धान्त को मान्य करें।

आधुनिक साम्यवाद से लाभ और उनकी असलियत— साम्यवाद से वे सब लाभ बताये जाते हैं, जो समाजवाद से समझे जाते हैं। पिछले अध्याय में 'समाजवाद की आलोचना' शीर्षक के अन्तर्गत यह लिखा जा चुका है कि समाजवाद होने से क्या-क्या लाभ दिखायी देते हैं और उनका दूसरा पहलू क्या है। वे सब बातें साम्यवाद के सम्बन्ध में भी लागू होती हैं।

इसके अतिरिक्त साम्यवाद में व्यक्तिगत स्वतंत्रता या व्यक्तित्व के विकास का महत्व नहीं माना जाता। ट्राट्स्की जैसे महापुरुष को मत-स्वातंत्र्य की कैसी कीमत चुकानी पड़ी, इसका उल्लेख पहले किया जा चुका है। ऐसी दशा में लोकतंत्र से साम्यवाद का पूर्ण विरोध स्पष्ट ही है।

**साम्यवाद और पूंजीवाद**—साम्यवाद का प्रादुर्भाव पूँजीवाद के विरुद्ध एक प्रतिक्रिया के रूप में हुआ, तथापि इसकी कार्यपद्धति और साधनों सम्बन्धी दृष्टिकोण पूँजीवाद के ही ढङ्ग के हैं। पूँजीवाद और साम्यवाद में दूसरे चाहे जो मतभेद और संघर्ष हों, किन्तु कुछ महत्व की बातों में दोनों के मन्तव्य एकसे ही हैं। उदाहरण के लिए, दोनों पूँजी और जमीन के केन्द्रीकृत नियंत्रण पर, और बड़े पैमाने की खेती और उद्योगों पर विश्वास करते हैं; और दोनों धन की अर्थव्यवस्था मानते हैं। दोनों यंत्रोद्योगों और सम्पत्ति (पूँजी, जमीन आदि) के पूजक हैं। उनका झगड़ा इस बात पर है कि पूँजी और यंत्रोद्योगों के ऊपर अधिकार किस का हो, और फल का बंटवारा कैसा हो। दोनों की कोशिश अपना अधिकार और हिस्सा बढ़ाने की है।*

जिस सीमा तक साम्यवाद पूँजीवादी पद्धति से चिपटा हुआ है, उस सीमा तक उसमें उसके दोष होना स्वाभाविक तथा अनिवार्य हैं। इन दोषों का विचार, पूँजीवाद के प्रसंग में पहले किया जा चुका है।

**साम्यवाद और समाजवाद; इनकी समानता**—साम्यवाद का जन्म समाजवाद से है, तथापि जैसा पहले कहा गया, अब इसे उससे जुदा माना जाता है। साम्यवादियों और समाजवादियों के संगठन अलग-अलग और प्रायः एक दूसरे के विरुद्ध होते हैं। साम्यवादी और समाजवादी राज्यों की आपस में पटती नहीं, वे एक दूसरे से आशंकित रहते हैं, और एक दूसरे के विरुद्ध युद्ध ठानने तक की भावना रखते हैं। आगे संक्षेप में इनकी समानता तथा इनका अन्तर बताया जाता है। पहले समानता की बात लें—

१—दोनों पूँजीवाद के विरुद्ध प्रतिक्रियाएँ है।

२—दोनों में उत्पादन के साधनों पर किसी व्यक्ति या संस्था का निजी अधिकार मान्य नहीं होता, उन पर सार्वजनिक अधिकार माना जाता है।

३—दोनों का लक्ष्य शोषण को हटाना और वर्गहीन समाज स्थापित करना तथा जनता को विकास के अधिक से अधिक अवसर देना है।

---

* 'गांधी और साम्यवाद'; ले०—श्री किशोरलाल मश्रूवाला।

४—दोनों के अनुसार प्रत्येक व्यक्ति को श्रम करना अनिवार्य है।

५—दोनों के अनुसार कोई आदमी अपने जीवन-निर्वाह या भरण-पोषण की सामग्री भोजन, वस्त्र, मकान से, और चिकित्सा तथा शिक्षा से वंचित नहीं रहता।

६—साम्यवाद अन्तर्राष्ट्रीयता का अनुयायी है, वह संसार भर को अपने मत का बनाना चाहता है, और इसके लिए प्रयत्नशील रहता है। उसे राष्ट्रीयता में विश्वास नहीं, कुछ विशेष परिस्थितियों और सीमाओं में ही वह राष्ट्रीय कार्यक्रम अपनाता है। इसके विरुद्ध समाजवाद खासकर राष्ट्रीय विचार-धारा वाला है, यद्यपि वह समय-समय पर अन्तर्राष्ट्रीय कार्यों या आयोजनों में भी भाग लेता है।

यह कहा जा सकता है कि साम्यवाद समाजवाद का परिवर्द्धित रूप है, इसमें उसकी बातें है, और कुछ और भी हैं।

साम्यवाद और समाजवाद में अन्तर—१—साम्यवाद क्रान्ति का मार्ग ग्रहण करता है, समाजवाद क्रमिक विकास का। साम्यवाद के अनुसार वर्तमान सत्ताधिकारी अपने अधिकारों से स्वच्छा को छोड़ने वाले नहीं; उनसे बल-पूर्वक अधिकार लेने होंगे। इसलिए साम्यवाद को क्रियात्मक रूप देने तथा इसका प्रचार करने के लिए क्रान्ति अनिवार्य है। समाजवादी समझते हैं कि वैधानिक उपायों से काम चल जाएगा।

२—साम्यवाद के अनुसार समय पाकर सरकार सूखे पत्तों की तरह झड़ जाएगी। समाजवादी सरकार को हमेशा बनी रहने वाली मानते है। कुछ साम्यवादियों का मत है कि सरकार रहेगी तो हमेशा ही, पर साम्यवादी व्यवस्था में वह दमन के सिद्धान्त पर न रह कर जनहितकारी कार्यों के लिए रहेगी।

३—साम्यवाद साधनों के प्रयोग में हिंसा-अहिंसा के चक्कर में नहीं पड़ता, उसे अहिंसा से कोई परहेज नहीं है, वरन् उसका उसमें यथेष्ट

विश्वास है। समाजवाद प्रायः शान्ति-पूर्ण और अहिंसात्मक उपायों का ही आसरा लेता है।

४—साम्यवाद उत्पन्न वस्तुओं को लोगों की आवश्यकता तथा रुचि के अनुसार देता है; समाजवाद योग्यता तथा श्रम के अनुसार।

५—साम्यवाद धर्म को अनावश्यक ('सम्पन्न वर्ग की अफीम') समझता है। समाजवाद इस विषय में तटस्थ रहता है।

वर्तमान रूसी व्यवस्था और वास्तविक साम्यवाद—यद्यपि सर्वसाधारण में रूस की वर्तमान व्यवस्था को साम्यवाद कहा जाता है, वास्तव में ऐसा नहीं है। रूस की सरकार अपने को साम्यवादी नहीं कहती; साम्यवादियों के मतानुसार अभी वहाँ संक्रमण अवस्था है। श्री किशोरलाल मश्रूवाला के विचार से रूसी पद्धति को राष्ट्रीय पूँजीवाद कहना गलत नहीं है। उन्होंने लिखा है—पूँजीवाद के सारे तत्व—जैसे पैदावार के साधनों की मालिकी और नियन्त्रण, व्याज, नफा, किराया, तनख्वाहों और भत्तों में फर्क—दोनों में मौजूद हैं। दोनों के लिए शासन चलाने वाले अधिकारियों और कर्मचारियों के बोझिल तन्त्र की जरूरत है जो स्वयं कुछ पैदा न करते हुए भी पैदा करने वालों पर नियंत्रण रखते हैं और उनसे ज्यादा तनख्वाह पाते हैं। दोनों पद्धतियाँ हिंसक साधनों द्वारा अस्तित्व में आयी हैं और उन्हीं के बल पर टिकी हुई हैं। दोनों में बहुत बड़ा जन-समूह मुट्ठी भर लोगों की दया पर जीता है।*

सच्चा साम्यवाद क्या है, इस विषय में श्री मश्रूवाला ने आगे कहा है—"'कम्यूनिज्म या साम्यवाद अर्थशास्त्र का दूसरा पारिभाषिक शब्द है। वह एक कम्यून—जिसे हम भारत में पंचायत कह सकते हैं—द्वारा समाज के शासन का द्योतक है। वह एक ऐसी व्यवस्था है, जिसमें पूँजीवाद का एक भी तत्व मौजूद नहीं है। उसमें न तो शासन, खेती, उद्योग, पैदावार, बंटवारा वगैरा का केन्द्रीकरण है, और न नफा, व्याज, किराया, और व्यापार के तत्त्व मौजूद हैं। उसमें शासन चलाने वाले ऐसे लोग नहीं हैं, जो खुद कोई

*'हरिजन सेवक', ५ अप्रेल १९५२

उत्पादक श्रम नहीं करते और फिर भी उत्पादक श्रम करने वालों द्वारा बढ़िया ढङ्ग से पाले जाते हैं। वह अपना शासन खुद चलाने वाले लोगों का एक छोटा सा समाज है। उसे अस्तित्व में लाने और टिकाये रखने के लिए हिंसा की जरूरत नहीं होती, बल्कि वह एक ऐसे लोगों का कुदरती और स्वेच्छा से बनाया हुआ संघ है, जो एक दूसरे के गहरे सम्पर्क में रहते है।"

ऐसा (वास्तविक) साम्यवाद उस वर्तमान पद्धति से कितना भिन्न होगा, जिसे अब साम्यवाद का नाम दिया जा रहा है! वह तो सर्वोदय के ही रूप का हो जाएगा, जिसके बारे में आगे लिखा जाता है।

---

## सैंतालिसवाँ अध्याय

# सर्वोदय (१)

---

एक के भले में सबका भला ही है। किसी एक के हित के विरुद्ध दूसरे का हित हो नहीं सकता। किसी एक जमात, कौम, वर्ग या देश के हित के विरुद्ध भी दूसरी जमात, कौम, वर्ग या देश का हित नहीं हो सकता। इन सब के हितों में परस्पर विरोध है, यह ख्याल ही गलत है। मैं अगर बुद्धिमान हूँ मेरी सेहत अगर सुथरती है, तो उससे आपका भला ही होनेवाला है। —विनोबा

नर में ही तो नारायण है; यह बात अरे क्यों भूल रहे?
करलो पूजा उन भूखों की, मैं शंख बजाने आया हूँ—
मानव, मानव का पूज्य बने, मैं यही सँदेशा लाया हूँ।
मैं गीत सुनाने आया हूँ॥
—वृन्दावन नामदेव

**सर्वोदय क्या है ?**—पिछले अध्यायों में समाज-व्यवस्था सम्बन्धी प्रमुख विचारधाराओं के विषय में लिखा गया है। वास्तव में समाज-व्यवस्था वही

सबसे उत्तम है जिसमें समाज के किसी खास हिस्से का ही हित न होकर सारी समाज का, सब लोगों का कल्याण हो; कोई वर्ग दूसरे का शोषण न करे समाज में गरीब अमीर का, मालिक मजदूर का, जमींदार किसान का, शासक और शासित का भेद न हो; ईर्षा द्वेष या विषमता न हो। सब एक दूसरे की भलाई और उन्नति चाहें। इसी को संक्षेप में 'सर्वोदय' कहा जाता है। इसमें मुख्य बात यह है कि आदमी सबसे अहिंसा और प्रेम की भावना रखे, और किसी जाति, किसी धर्म या किसी प्रदेश के आदमियों की दूसरों पर प्रभुता न हो।

सर्वोदय की बात इतनी अच्छी और तर्क-संगत लगती है कि कोई समझदार व्यक्ति इसका विरोध नहीं कर सकता; सब इसका समर्थन ही करेंगे। परन्तु व्यवहार क्या है? हम अपनी भलाई चाहते हैं, अपनों की ही भलाई चाहते हैं, पर बहुधा जिन्हें हम अपना समझते हैं उनमें सबका समावेश नहीं होता, उनका क्षेत्र बहुत ही सीमित होता है। अपने आदमियों में हम अपने परिवारवालों, अपनी जाति-बिरादरी वालों, अपने धर्म या सम्प्रदाय वालों, अपने ग्राम, नगर या प्रान्तवालों और बहुत हुआ तो अपने देश या राष्ट्र वालों की गणना करते हैं। पर वे ही तो 'सब' नहीं होते। इसलिए सर्वोदय की भावना रखने के लिए हमें इन सीमाओं को तोड़कर आगे बढ़ना होता है। इस प्रकार सर्वोदय का व्यवहारिक अर्थ यह है:—

१—पारिवारिक भावना से ऊँचा उठना,

२—जाति-बिरादरी, वर्ण या रंग की भावना से आगे बढ़ना,

३—साम्प्रदायिक भावना का त्याग,

४—प्रादेशिक भावना या प्रान्तीयता का निवारण,

५—संकुचित राष्ट्रीयता का परित्याग,

६—विश्वबंधुत्व की भावना को अपनाना।

सर्वोदय की भावना बहुत पुरानी है—सर्वोदय कोई नया शब्द नहीं है। इसकी विचारधारा संसार के बहुत पुराने साहित्य में मिलती है। भारत के ऋषियों ने हजारों वर्ष पहले कहा था 'सर्वे सुखिनः सन्तु' अर्थात् सब सुखी

हो, किसी को भी दुःख न हो। बहुत पुराने जमाने में उन्होंने यह घोषणा की थी कि 'यह मेरा और यह पराया है—ऐसी बात छोटे हृदयवाले सोचते हैं, उदार हृदयों के लिए तो तमाम संसार अपना ही परिवार है।' इस तरह के कथन सभी देशों के साहित्य में समय-समय पर प्रगट हुए हैं, और इस समय प्रत्येक देश में कुछ ऐसे व्यक्ति हैं, जो ऐसी बातों को अपने जीवन में असली रूप देने का भरसक प्रयत्न करते हैं।

**सर्वोदय की आधुनिक विचारधारा**—तथापि वर्तमान काल में सर्वोदय कीजो विचारधारा और कार्यक्रम है, यह खासकर महात्मा गांधी की देन है। लगभग पचास वर्ष हुए (सन् १६४० में), उन्होंने अङ्गरेज लेखक रस्किन की 'अन्टु दिस लास्ट' नाम की छोटी सी, महान पुस्तक का गुजराती में सारांश लिखा तो उसका नाम 'सर्वोदय' रखा! पीछे इसका हिन्दी तथा अन्य भाषाओं में अनुवाद हुआ। महात्मा जी की विचारधारा और कार्यप्रणाली सर्वोदय शब्द से पहचानी और सूचित की जाती है। इसमें यह खूबी है कि इससे जिस समाज-रचना का आशय लिया जाता है, वह इस शब्द से स्पष्ट हो जाती है, अर्थात् सबका उदय, अस्त किसी का भी नहीं।

**रस्किन की महान पुस्तक**—ऊपर रस्किन की जिस महान पुस्तक का उल्लेख हुआ है, उसे लेखक ने 'अन्टु दिस लास्ट' ('इस आखिर वाले को भी') नाम दिया है। इसका आधार बाइबल में दी गयी यह कथा है—

एक आदमी ने कुछ मजदूरों को एक पेनी (लगभग एक आने मूल्य का सिक्का) रोजाना मजदूरी पर अपने अंगूर के बाग में काम करने को भेजा। जब दोपहर के समय वह मजदूरों के अड्डे पर गया तो कुछ और लोगों को वहाँ खड़ा पाया। उसने उन्हें भी अपने बगीचे में काम पर बुला कर उचित मजदूरी देने का आश्वासन दिया। तीसरे पहर जब वह फिर वहां गया तो उसने फिर कुछ बेकार मजदूरों को देखा। उन्हें भी वह बगीचे में ले गया। शाम को जब वह मजदूरों के अड्डे पर पहुँचा तो उस समय भी उसे कुछ मजदूर दिखायी पड़े। उसने उन मजदूरों को भी बगीचे में काम करने भेज दिया। रात होने पर उसने मुनीम से कहा 'सब मजदूरों को

बुलाकर मजदूरी दे दो। सब से पीछे आये हुए आदमी से शुरू करो।' जो लोग आखिर में आये थे, उन्हें भी एक पेनी मिली। पहले से आये हुए मजदूरों को ऐसा लगा कि उन्हें ज्यादा मजदूरी दी जाएगी, पर उन्हें भी एक-एक पेनी दी गयी। इस पर उनमें असन्तोष हुआ। उन्होंने मालिक से कहा, 'जो लोग आखिर में आये, उन्होंने सिर्फ एक घंटा काम किया। मगर हम दिन भर धूप में काम करते रहे, फिर भी हमें उन्हीं के बराबर मजदूरी दी गयी है।'

बाग के मालिक ने उनका समाधान करते हुआ कहा, 'मैंने तुम्हारे साथ कोई अन्याय नहीं किया। एक पेनी रोज पर काम करना तुम्हें स्वीकार था ही। जो उचित था तुम्हें मिल गया। अब घर जाओ। तुम्हें जितना दिया, ठीक उतना ही अन्त में आनेवाले को भी दूँगा। जो चीज मेरी है, उसका अपनी इच्छानुसार उपयोग करने के लिए मैं स्वतंत्र हूँ। मैंने अच्छा वर्ताव किया, इसका तुम्हें दुख क्यों हो रहा है। प्रथम व्यक्ति अन्तिम होगा, और अन्तिम व्यक्ति प्रथम होगा, क्योंकि बहुत लोगों को बुलाने पर भी उनमें से थोड़े ही लोग चुने जाएँगे।'

इस पुस्तक में चार निबन्ध हैं—सच्चाई की जड़, सम्पत्ति की धाराएँ, लौकिक न्याय-दान, और सत्य क्या है (मूल्य निर्धारण)। रस्किन ने इसकी भूमिका में कहा है कि इन निबन्धों को लिखने में मेरा पहला उद्देश्य यह है कि सम्पत्ति की व्याख्या तर्क-पूर्ण और विशुद्ध की जाए; और दूसरा यह कि विशेष नीति नियमों का पालन करते हुए धन कमाना सम्भव है, यह स्पष्ट किया जाए। मनुष्य को विश्वास होना चाहिए कि ईमानदारी एक गुण है और वह ईमानदार रहकर अपना काम कर सकेगा। समाज में ईमानदार व्यक्तियों की संख्या जिस परिमाण में रहेगी, उसी परिमाण में समाज का जीवन चेतना-पूर्ण होकर उन्नत होगा। उद्योगपति और व्यापारी ईमानदारी से कार्य करेंगे तो मजदूरों के संगठन की समस्या तत्काल हल हो जाएगी। डाक्टर, लेखक या सिपाही देश की जितनी सेवा करते हैं, उतनी ही सेवा फावड़ा-कुदाली लेकर मेहनत करने वाला मजदूर भी करता है। इस लिए

सरकार का यह कर्त्तव्य हो जाता है कि देश के हरेक युवक और युवती को ऐसी शिक्षा दे, जिसमें औद्योगिक शिक्षा की व्यवस्था रहे; और, वह हरेक की मदद करे।

म० गाँधी और सर्वोदय—म० गांधी ने अपनी आत्मकथा में कहा है कि 'मेरा यह विश्वास है कि जो चीज मेरे अन्तरतम में बसी हुई थी, उसका स्पष्ट प्रतिबिम्ब मैंने रस्किन के इस ग्रन्थरत्न में देखा और इस कारण उसने मुझ पर अपना साम्राज्य जमा लिया और अपने विचारों के अनुसार मुझसे आचरण करवाया। सर्वोदय के सिद्धान्त को मैं इस प्रकार समझा हूँ—

१—सब के भले में अपना भला है।

२—वकील और नाई दोनों के काम की कीमत एकसी होनी चाहिए, क्योंकि आजीविका का हक दोनों को एक सा है।

३—सादा, मजदूर का और किसान का, जीवन ही सच्चा जीवन है।

पहली बात तो मैं जानता था। दूसरी का मुझे आभास हुआ करता था। पर तीसरी तो मेरे विचार-क्षेत्र में आयी तक न थी। पहली बात में पिछली दोनों बातें समाविष्ट हैं, यह बात सर्वोदय से मुझे सूर्य-प्रकाश की तरह स्पष्ट दिखायी देने लगी। सुबह होते ही मैं उसके अनुसार अपने जीवन को बनाने की चिन्ता में लगा।'

म० गांधी आजीवन सर्वोदय की दृष्टि से विचार तथा कार्य करते रहे। उनके आदर्श और कार्य का प्रचार करने के लिए गांधी सेवा संघ की ओर से जो मासिक पत्रिका प्रकाशित हुई थी, उसका नाम 'सर्वोदय' ही रखा गया था।

क्या सब का उदय सम्भव है?—बहुत से आदमियों की धारणा है कि मनुष्यों के हितों में परस्पर विरोध होता है; जिस बात में एक का हित होता है, उसमें दूसरे का अहित होता है। उदाहरण के तौर पर कहा जाता है कि मालिक का हित इस बात में है कि मजदूर को कम से कम वेतन दे, और यह बात मजदूर के लिए साफ तौर से अहितकर है।

ऊपर से यह कथन ठीक लगता है। परन्तु जरा गहरा विचार करें तो इसमें

**तीन प्रकार की इच्छाएँ**—अब इच्छा और प्रवृत्तियों की बात लें। ये तीन तरह की होती हैं। भारतीय शास्त्रकार ने इन्हें 'एषणा' कहा है–वित्तैषणा यानी द्रव्य या धन की चाह; दारैषणा या पुत्रैषणा यानी स्त्री-पुत्र की चाह, और लोकैषणा यानी कीर्त्ति या ख्याति पाने की चाह। ये तीनों इच्छाएँ जैसी मनुष्य में हैं, वैसी पशुओं में पायी जाती हैं। मनुष्य और पशु दोनों इन बातों में अपनी उन्नति, वृद्धि या विस्तार चाहते हैं—धन सम्पत्ति में वृद्धि, परिवार में वृद्धि, यश और प्रसिद्धि में वृद्धि। विचार करने पर मालूम होता है कि इन इच्छाओं का कहीं अन्त नहीं है। सब प्राणी यही चाहते रहते हैं कि कुछ और मिले। कुछ और की माँग कभी समाप्त नहीं होती। इन इच्छाओं को पूरा करने में कुछ पशुओं का ढङ्ग मनुष्य से अच्छा है, यहाँ तक कि उन बातों में आदमी उन पशुओं को अपना आदर्श मानता है। वह उनका अनुकरण करने की कोशिश कर रहा है। लेकिन इसके साथ ही यह भी तो बात है कि आदमी इस विषय में भी धीरे-धीरे प्रगति कर रहा है। यद्यपि इस समय पशु पक्षी मनुष्य से आगे हैं, यह आशा की जाती है कि जबकि पशु पक्षी अपनी वर्तमान स्थिति से आगे बढ़ने वाले नहीं हैं, मनुष्य प्रगति करते करते कभी-न-कभी न केवल पशुओं तक पहुँच जाएगा, वरन् उनसे आगे भी बढ़ सकेगा।

**इच्छाओं का नियंत्रण और लोक-कल्याण**—जबकि पशु पक्षी अपनी इच्छाओं की पूर्त्ति मे लगे रहते हैं, आदमी यह भी विचार करताहै कि जितनी ही इच्छाओं की पूर्त्ति की जाएगी, उतनी ही वासनाएँ बढ़ती जाएँगी; जीवन अधिक चिन्ता और दुख में बीतेगा। धीरे-धीरे, बहुधा अनेक दुखों को भोग लेने पर आदमी सोचता है, क्या सर्वत्र दुख ही दुख है। क्या धन-सम्पत्ति, दारा, सुत, परिवार, कीर्ति और यश सब दुख ही देनेवाले होते हैं? सुख कैसे मिले? और सुख वास्तव में है क्या चीज़? आदमी को दुख क्यों मिलता है, इससे निवृत्ति कैसे हो? मुझे कौन-कौनसा कार्य करना चाहिए और कौनसा कार्य नहीं करना चाहिए।

इस प्रसंग में संस्कृत की वह कहावत याद आती है, जिसका अर्थ यह है कि खाना, सोना, भय, और मैथुन या काम-वासना—ये चारों बातें मनुष्य में और पशुओं में समान रूप से पायी जाती हैं; मनुष्य में धर्म ही विशेष है, बिना धर्म के

कुछ भी तत्व नहीं है। एक के हित से दूसरों का हित हीं होगा, और एक के अहित से दूसरों का हित होना संभव नहीं। जब मालिक मजदूर को काम वेतन देता है, तो इससे वह अपनी नैतिक हानि और आत्मिक पतन करता है, जिसकी तुलना में उसे होनेवाले आर्थिक या भौतिक लाभ का कोई महत्व नहीं; वास्तव में मालिक को वह बहुत मँहगा पड़ता है। हमें समाज को व्यपक दृष्टि से, एक शरीर के रूप में देखना चाहिए। शरीर के एक अंग को कष्ट देकर या हानि पहुँचा कर दूसरे अंग को सुख पहुँचाने की कल्पना हमारी भूल है, मूर्खता है। सारे शरीर के हित की दृष्टि से जो कार्य किये जाएँगे, उनसे सभी अँगों को लाभ पहुँचेगा।

वर्ग-संघर्ष का दृष्टिकोण दूषित है—जैसा कि हमने 'मानव संस्कृति' में लिखा है, बहुत से आदमियों को मनुष्य के स्वभाव में स्वार्थ-साधन और वर्ग-संघर्ष की प्रधानता रहती हुई और बढ़ती हुई मालूम होती है। पर गहरा विचार करने से स्पष्ट होजाएगा कि वास्तव में मनुष्य में सहयोग और प्रेम की भावना ही अधिक है। यदि ऐसा न हो तो पारिवारिक, सामाजिक या राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय संगठन व्यावहारिक न रहें। समय-समय पर कुछ लड़ाई-झगड़े होते रहने के बावजूद, मनुष्य समाज के ये संगठन बने हुए हैं और आदमी बड़े-बड़े संगठनों की योजना बनाता है, तो यह स्पष्ट है कि सहयोग और प्रेम ही मानव जीवन की वास्तविकता है। संघर्ष या हिन्सा तो व्यापक नियम में एक अपवाद मात्र है। इन्हें मानव जीवन का स्थायी तत्व मान लेना सरासर गलत है। मानव संगठन का इतिहास सहयोग के विकास का इतिहास है। वास्तव में वर्ग-संघर्ष की धारणा ठीक नहीं है।

अधिकतम जनता के अधिकतम हित की बात भी ठीक नहीं—वर्ग-संघर्ष के अतिरिक्त एक विचारधारा उन लोगों की है, जो उपयोगितावादी कहे जाते हैं। इनका सिद्धान्त 'अधिकतम जनता का अधिकतम हित' होता है। स्मरण रहे कि बहुधा इसके उपयोग में जनता का अर्थ देश के सब आदमी न होकर कुछ खास-खास समूह ही होता है। कहीं कुछ खास रङ्ग के ही आदमियों को, और कहीं किसी खास जाति या धर्मवालों को ही जनता

मान लिया जाता है; और इस 'जनता' के अधिकतम भाग के हित का लक्ष्य रखा जाता है। इस प्रकार पूरे समाज की जगह उसके एक अंग-विशेष का विचार किया जाता है, चाहे वह अङ्ग कितना ही बड़ा हो, और कुछ दशाओं में तो वह बहुत बड़ा होता ही नहीं।

अधिकतम जनता के अधिकतम हित का सिद्धान्त स्पष्ट रूप से दूषित है। महात्मा गांधी का कथन है—'मैं ज्यादा से ज्यादा संख्या के ज्यादा से ज्यादा भले के सिद्धान्त को नहीं मानता; उसे नंगे रूप में देखें तो उसका अर्थ यह होता है कि ५१ फी सदी के मान लिये गये हितों की खातिर ४९ फी सदी के हितों का बलिदान कर दिया जाना उचित है। वह सिद्धान्त निर्दय है और इससे मानव समाज की बहुत हानि हुई है।'

सर्वोदय का आदर्श—महात्मा गांधी ने बतलाया कि जिस आचरण से एक भी व्यक्ति का अनहित होता हो, वह किसी के भी हित की चीज नहीं हो सकता; क्योंकि सारी मानवता, मनुष्य जाति एक विशाल कुटुम्ब है। हम सब एक हैं, एक दूसरे के हैं। हम जिसे शत्रु समझते हैं, उसको हानि या अधःपतन हमारी हानि या अधःपतन है। महात्मा जी का कथन है, 'सब का ज्यादा से ज्यादा भला करना ही एक सच्चा, गौरवयुक्त और मानवता-पूर्ण सिद्धान्त है और यह सिद्धान्त अधिकतम स्वार्थत्याग से ही अमल में लाया जा सकता है।' इस सिद्धान्त को मान्यता देने पर धर्मों, जातियों, वर्णों या वर्गों की विभिन्नता का विचार नहीं किया जाएगा; किसानों मजदूरों और कारीगरों को, गोरे, काले, पीले सब रङ्गों के आदमियों को, यूरोप, अमरीका, अफ्रीका आदि सभी भू-भागों के निवासियों को समान समझा जाएगा।

अहिंसा और साधन-शुद्धि की आवश्यकता—यदि हम समाज-संगठन के इतिहास पर विचार करें और यह सोचें कि किस प्रकार समाज ने क्रमशः विकसित होकर अपना वर्तमान स्वरूप प्राप्त किया है, तो यह स्पष्ट हो जाएगा कि वह हिंसा से अहिंसा की ओर बढ़ता रहा है, और क्योंकि आगे उसकी आकांक्षा विश्वव्यापी संगठन करने की है, उसे अहिंसा की ही दिशा में प्रगति

करते रहना है। इस प्रकार सर्वोदय के लिए अहिंसात्मक साधनों का उपयोग, अनिवार्य है।

कुछ लोगों का मत है कि 'हमें तो साध्य से मतलब है, वह उत्तम होना चाहिए, इसी का हम विचार करें, फिर वह साध्य चाहे जिस प्रकार प्राप्त हो—हिंसा से हो या अहिंसा से; चाहे वह ऐसे साधनों से प्राप्त हो, जिन्हें अनैतिक कहा जाता है, अथवा वह नैतिक साधनों से प्राप्त हो।' पर सर्वोदय को साधन-शुद्धि का पूरा आग्रह रहता है, वह इस विषय में कोई समझौता नहीं करता। महात्मा गाँधी का कथन है, 'लोग कहते हैं कि साधन तो आखिर साधन ही है। मैं कहता हूँ, साधन ही सब कुछ है। जैसा साधन होगा, साध्य भी वैसा ही हो जायगा। साध्य और साधन के बीच कोई दीवार नहीं है। ईश्वर ने हमें साधन पर ही नियंत्रण रखने की शक्ति दी है, और वह भी बहुत सीमित; साध्य पर बिलकुल नहीं। साधन का जितना अमल होगा, साध्य की प्राप्ति भी उसी अनुपात में होगी। इस सिद्धान्त में कोई अपवाद की की गुंजाइश नहीं है।'

सर्वोदय के मूल आधार—सर्वोदय के मूल आधारों का वर्णन कई तरह से किया जा सकता है। अहिन्सा की अनिवार्यता के विषय में तो पहले लिखा ही जा चुका है। अन्य मूल आधार सादगी, विकेन्द्रीकरण, स्वावलम्बन और आर्थिक समानता कहे जा सकते हैं। इनमें से प्रत्येक के अन्दर कई-कई बातों का समावेश है; साथ ही इनका आपस में घनिष्ठ सम्बन्ध है।

(१) सादगी—प्रायः हम अपनी आवश्यकताओं को बढ़ाते रहते हैं, और फिर उनकी पूर्ति के लिए दिन-रात परेशान रहते हैं। हरदम हमें अशान्ति और चिन्ता बनी रहती है। इसका इलाज यही है कि कृत्रिम आवश्यकताओं पर नियंत्रण रखा जाए। शौकीनी या विलासिता के पदार्थों के सेवन पर कड़ा प्रतिबन्ध रहे। इससे एक ओर तो हम उनकी प्राप्ति की फिक्र से, उसके लिए भले बुरे उपायों को काम में लाने से बचेंगे; दूसरी ओर हमें कुछ अवकाश मिल सकेगा, जिसे हम अपने सांस्कृतिक विकास में, अपने भाइयों की सेवा-सहायता करने में लगा सकेंगे।

(२) विकेन्द्रीकरण—वर्तमान अवस्था में हमारी अर्थ-व्यवस्था किस प्रकार केन्द्रित है, यह पूँजीवाद के प्रकरण में बताया जा चुका है। इस समय बहुत सा उत्पादन और वितरण केन्द्रित है, पूँजीवादी पद्धति में और समाजवादी तथा साम्यवादी पद्धति में भी। मशीनों द्वारा उत्पदान करने में आदमियों को एक काम का एक क्षुद्र सा भाग करना होता है, उसे पूरी चीज बनाने का गर्व और आनन्द नहीं मिलता। फिर, उपभोक्ता इन पदार्थों को दूर-दूर से मंगाते है, वे उत्पादकों से प्रत्यक्ष सम्पर्क,या जानकारी नहीं रखते, उन्हें पता नहीं होता कि वे पदार्थ कहाँ और कैसे बनते है और उनके बनाने वाले कैसा जीवन बिताते हैं। ऐसी दशा में वे उनके सुख-दुख का विचार ही क्या कर सकते हैं। सर्वोदय में यह बात नहीं होती। यह विकेन्द्रीकरण पद्धति को अपनाता है। इसमें उत्पादक और उपभोक्ता के बीच में कोई खाई नहीं होती, वे एक दूसरे के पास रहते हैं। यही नहीं, उपभोक्ता ही उत्पादक होते हैं।

फिर, इस पद्धति में हजारों आदमी किसी एक उच्च अधिकारी के आदेशों का आँख मीच कर पालन करने वाले नहीं होते। इसमें तो आदमी अपने परिवार के सदस्यों के साथ अथवा सहकारी पद्धति से दूसरे व्यक्तियों के साथ काम करता है। सब का प्रेम-पूर्वक सहयोग होता है। किसी की दूसरों पर हकूमत नहीं होती। इस प्रकार इससे लोक-राज्य के अनुकूल परिस्थितियाँ बनती हैं और उनका उत्तरोत्तर विकास होता है। केन्द्रित उत्पादन से यह काम नहीं हो सकता। यह तो सर्वोदय द्वारा अनुमोदित विकेन्द्रीकरण से ही सम्भव है।

(३) ग्राम-स्वावलम्बन—विकेन्द्रीकरण से मिलता हुआ विषय स्वावलम्बन का है। यद्यपि हम सब प्रेम और सहयोग का भाव रखें, हमें भोजन वस्त्र आदि की अपनी अनिवार्य आवश्यकताओं के लिए यथा सम्भव दूर-दूर के आदमियों के आश्रित न रहना चाहिए। हमारे गाँवों अथवा छोटी प्रादेशिक इकाइयों का संगठन इस प्रकार हो कि वे स्वावलम्बी रहें, जिससे उनकी रक्षा हो और वे उस लूट से बच सकें जो उत्पादन और वितरण के केन्द्रो-

करण में होनी अनिवार्य है। स्मरण रहे कि इस स्वावलम्बन का उपयोग दूसरों का शोषण करने में नहीं होना चाहिए। हम दूसरों से लूटा जाना पसन्द नहीं करते तो दूसरों को लूटना भी स्वीकार न करें।

म० गाँधी ने कहा था कि 'गाँवों में फिर से जान तभी आ सकती है, जब वहाँ की लूट-खसोट रुक जाए। बड़े पैमाने पर माल की पैदावार गाँवों की प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से होनेवाली लूट के लिए जिम्मेदार है, क्योंकि उसके साथ होड़ और बाजारों की समस्या जुड़ी हुई है। इस लिए हमें इस बात की सबसे ज्यादा कोशिश करनी चाहिए कि गाँव हर बात में स्वावलम्बी और स्वयं पूर्ण हो जाएँ; सिर्फ अपनी जरूरतें पूरी करने जितनी ही चीजें तैयार करें। ग्रामों के इस अंग की अगर अच्छी तरह रक्षा की जाए तो फिर भले ही देहाती लोग आजकल के उन यंत्रों और औजारों से भी काम ले सकते हैं, जिन्हें वे बना और खरीद सकते हैं; शर्त सिर्फ यही है कि दूसरों को लूटने में उनका उपयोग नहीं होना चाहिए।'*

यंत्रों की मर्यादा—यह स्पष्ट ही है कि महात्मा जी का यंत्र मात्र से कोई विरोध नहीं था। यंत्र रहें, पर वे मानव हित के लिए हों, समाज के किसी वर्ग का शोषण करने के लिए नहीं। वे मनुष्यों का थकान कम करने के लिए काम में लाये जाएँ पर उनमें बेकारी फैलानेवाले न हों; वे मनुष्य के लिए हों, मनुष्य पर हावी न हो जाएँ। महात्मा जी का कथन है—'मैं ऐसी मशीन का स्वागत करूँगा, जो झोपड़ों में रहनेवाले करोड़ों मनुष्यों के बोझ को हल्का करती है। करोड़ों सजीव मशीनों के मुकाबले जो भारत के सात लाख गाँवों में हैं; निर्जीव मशीनों को स्थान नहीं दिया जा सकता।'†

ग्रामोद्योग या हाथ से बनी चीजों का उपयोग—ऊपर ग्राम-स्वावलम्बन की बात कही गयी है। इसके लिए यह आवश्यक है कि हम यथा-सम्भव ऐसी ही चीजों का उपयोग करें जो गाँव में हाथ से, अर्थात् बड़े-बड़े यंत्रों की

* 'हरिजन सेवक', २६-८-३६,
† इस विषय पर विस्तार-पूर्वक विचार हमारे 'सर्वोदय अर्थशास्त्र' में किया गया है।

सहायता के बिना, पैदा की जाती या बनायी जाती हैं। खासकर भोजन-वस्त्र के पदार्थों का उपयोग करते समय तो इस बात का ध्यान रखना बहुत ही जरूरी है। इस प्रकार खेती, धान कूटने, आटा पीसने, गुड़ बनाने, तेल पेरने, आदि के लिए हमें ग्रामोद्योगों को ही अपनाना चाहिए। इसी तरह कपड़ा भी चर्खे (या तकली) से कते और करघे से बुने सूत का इस्तेमाल किया जाना चाहिए। इससे सादे जीवन की बात स्वयं पूरी हो जाती है, जिसके महत्व के विषय में पहले लिखा जा चुका है।

(४) आर्थिक समानता—आर्थिक समानता का यह अर्थ नहीं है कि हर एक आदमी को—वह छोटा हो या बड़ा, रोगी हो या तन्दुरुस्त, कमज़ोर हो या बलवान—एक निर्धारित रकम मिला करे, चाहे वह उसके लिए काफी से बहुत ज्यादा हो, अथवा उससे उसका काम ही न चले। आर्थिक समानता का अर्थ यही लिया जाता है कि हरेक व्यक्ति को, स्त्री, पुरुष तथा बालक और बड़े को ऐसी रकम मिलनी चाहिए जिससे उसकी आवश्यकता की वस्तुएँ मिल सकें। इस प्रसंग में प्रश्न यह होता है कि किसकी जरूरत कितनी है, इसका निश्चय कैसे किया जाए। जैसा कि हमने अपने 'सर्वोदय अर्थशास्त्र' में कहा है, यह तो स्पष्ट ही है कि मनुष्य की वास्तविक या बुनियादी आवश्यकताओं के बारे में कोई विवाद नहीं होता। एक परिवार में यदि एक आदमी की खुराक का परिमाण अधिक है या उसकी आयु या तन्दुरुस्ती की दृष्टि से उसे कुछ विशेष ऐसी वस्तुओं के सेवन की आवश्यकता है, जो अपेक्षाकृत महंगी हैं तो इसमें कोई झगड़ा नहीं होता। पर जब कोई आदमी स्वाद के लिए तरह-तरह के पदार्थ खाता है, अथवा शौकीनी के लिए बढ़िया कपड़े पहनता है या परिग्रह की भावना से कई-कई जोड़ी कपड़ों का संग्रह रखता है, जबकि उसके दूसरे भाई बहिनों की साधारण जरूरतें भी पूरी नहीं होतीं—कोई भूखा रहने को, कोई दिगम्बर भेष रखने को, और कोई अर्द्ध-नग्न रहने को बाध्य हो—तो आपस में ईर्षा होने वाली ठहरी। निदान, विषमता का मूल खासकर कृत्रिम आवश्यकताएँ और

परिग्रह की भावना है। आर्थिक समानता लाने के लिए इनका नियंत्रण किया जाना चाहिए।

ट्रस्टीशिप—ऊपर के कथन से स्पष्ट है कि आर्थिक समानता को व्यवहार में लाने के लिए आदमी को अपनी जरूरत के अनुसार ही सम्पत्ति रखनी चाहिए। यों किसी चीज को जरूरत से ज्यादा रखना भी बुरा नहीं, बशर्ते कि दूसरों को उसके अभाव से कष्ट या असुविधा न भोगनी पड़ रही हो, और उस चीज को रखने वाला उसका उपयोग सार्वजनिक हित की दृष्टि से, एक ट्रस्टी की हैसियत से, करे। म० गाँधी ने इस सम्बन्ध में कहा था—

'आज के धनवानों को वर्ग-संघर्ष के, और स्वेच्छा से धन के ट्रस्टी बन जाने के, दो रास्तों में से एक को चुन लेना होगा। उन्हें अपनी मिल्कियत की रक्षा का हक होगा। उन्हें यह भी हक होगा कि अपने स्वार्थ के लिए नहीं, बल्कि मुल्क के भले के लिए, दूसरों का शोषण न करके वे धन को बढ़ाने में अपनी बुद्धि का उपयोग करें। उनकी सेवा और उसके द्वारा होने वाले समाज के कल्याण को ध्यान में रख कर उन्हें निश्चित कमीशन ही राज्य देगा। उनके बच्चे अगर योग्य हुए तो वे भी उस जायदाद के रक्षक बन सकेंगे।' इस विषय पर और प्रकाश म० गाँधी के आगे के कथन से मिलता है—'धनवानों का ठीक व्यवहार न हो तो वे न्यायालय द्वारा अपने अमानतदार के पद से हटा दिये जाएँगे। इसके विपरीत, अगर वे अपना कर्त्तव्य विवेक पूर्वक और ईमानदारी से पालन करेंगे तो उन्हें अपनी धरोहर-सम्पत्ति से होनेवाली शुद्ध आय या मुनाफे में से पांच-छः प्रतिशत भाग को पुरस्कार के रूप में पाने का अधिकारी बनाया जा सकता है; शेष मुनाफा सार्वजनिक हित में लग जाएगा।'

ट्रस्टीशिप की पद्धति में आर्थिक समानता को अहिन्सक रीति से लाने की भावना है और, यह याद रखने की बात है कि अहिन्सक पद्धति ही इसके लिए यथेष्ट हितकर होगी। मनुष्य में दया का भाव चिर-काल से है। इसका क्रमशः विकास होता आया है। अब हमें सोचना चाहिए कि दया समता का विकास करने वाली हो। जब तक दया करने वाले अपने आप को

ऊँचा मानते हैं, उनकी दया अधूरी है। वह सार्थक तभी होगी, जब जिन पर दया की जाती है उन्हें अपने बराबर का माना जाएगा।

अपरिग्रह—सर्वोदय का जीवन के प्रति विशेष दृष्टिकोण है। वह यह मानता है कि शरीर तो आत्मा के लिए एक बन्धन है, एक संग्रह ही है। जब आत्मा को इससे भी मुक्त होना है। तो दूसरे पदार्थों की बात ही क्या। मन में ऐसी भावना जागृत करनी चाहिए कि किसी पदार्थ के प्रति आसक्ति या अनुराग न हो,.उसको संग्रह करके रखने की लालसा न हो। उससे उतना ही सम्बन्ध रहे जितना शरीर-यात्रा के लिए आवश्यक है। बाकी तो वह भगवान का या जनता जनार्दन का है। उसका परिग्रह न किया जाए, यदि हम अपने पास रखें तो उसके ट्रस्टी बन कर रहें। ट्रस्टी बनने में हमारी दृष्टि अपनी प्रतिष्ठा या गौरव बढ़ाने की नहीं, यह तो कर्तव्य-रूप है, इससे हम पर एक उत्तरदायित्व आता है। जैसे हम अपने शरीर का उपयोग लोक-सेवा में मानें, उसी प्रकार अन्य पदार्थों का भी उपयोग लोकहित के लिए ही करें। इस प्रकार हम पूर्ण अपरिग्रह के सिद्धान्त पर पहुँचते हैं, और सादगी और सेवा के जीवन के निकट आते हैं।

राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओं के प्रति सर्वोदय-दृष्टिकोण— व्यक्तिगत तथा सामाजिक विषयों की तरह राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओं के लिए भी सर्वोदय सत्य और अहिन्सा के ही उपयोग का आदेश करता है। प्रायः राजनीति को 'दुष्टों का खेल' समझा जाता है। इसमें छल-कपट, झूठ, जबरदस्ती सब जायज मानी जाती है। राजनीतिज्ञों का मुख्य सिद्धान्त 'कंटकेनैव कंटकम्' रहा है। सर्वोदय में यह बात नहीं। म० गांधी ने स्पष्ट घोषणा की कि 'मेरे नजदीक धर्म-विहीन राजनीति कोई चीज नहीं है। नीति-शून्य राजनीति सर्वथा त्याज्य है।' उनके नेतृत्व में भारत का स्वाधीनता-आन्दोलन अधिकांश में अहिन्सक ही रहा, सर्वोदय की नीति का पालन किया गया। इंगलैंड का अहित नहीं सोचा गया, उसके संकटों से लाभ नहीं उठाया गया। उसका व्यवहार जैसा भी रहा, भारत अपनी न्याय-नीति पर दृढ़ रहा। इससे दोनों ही देशों का हित हुआ। भारतीय जनता ने वह

विकार पैदा नहीं हुआ जो हिन्सक आन्दोलनों में होना अनिवार्य है। इंगलैंड में भी भारत के प्रति कटुता नहीं बढ़ी। वह भारत की मित्रता के लिए लालायित रहता है। अस्तु, राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओं को हल करने के लिए भी सर्वोदय सत्य और अहिन्सा की ही नीति अपनाता है। वह शत्रु का बुरा न चाह कर उसके भी उद्धार की बात करता है।

आज की दयनीय दशा, हृदय और बुद्धि में विरोध—इस जमाने के अधिकांश राजनीतिज्ञों को सर्वोदय की उक्त नीति में विश्वास नहीं होता। पर इससे भी बढ़कर चिन्तनीय बात यह है कि जिन्हें इसमें श्रद्धा और विश्वास है, वे भी इसे कार्य-रूप में परिणत करने का साहस नहीं करते। इसका कारण यह भी है कि उन्हें सर्वसाधारण जनता से इसके समर्थन की आशा नहीं है। इस विषय पर सर्वोदय सम्मेलन के पांचवें अधिवेशन (मार्च १९५३) में आचार्य विनोबा ने स्पष्ट और मार्मिक विचार प्रकट किये। उन्होंने कहा था—

'एक-दो माह की बात है, दिल्ली में कुछ ज्ञानी विद्वान एकत्रित हुए थे। उन्होंने अहिंसा के बारे में चिन्तन, मनन, विमर्श आदि किया। उसमें हमारे पूज्य राजेन्द्र बाबू ने कहा था कि आज कोई देश यह हिम्मत नहीं कर रहा कि हम सेना के बगैर चलाएँगे। आपने इस पर दुख भी प्रकट किया कि बावजूद इसके कि हमने पूज्य गांधी जी की सिखावन प्रत्यक्ष उनके मुंह से सुनी और उनके साथ काम भी किया, हम हिन्दुस्तानी भी उतनी हिम्मत नहीं कर सके।

'हमारे महान नेता पं० नेहरू भी कई बार कह चुके हैं कि दुनिया का कोई भी मसला हिंसा से हल नहीं हो सकता। इससे मालूम होता है कि उनका हिंसा पर कोई विश्वास नहीं है फिर भी सेना को सुदृढ़ बनाने की जिम्मेवारी उन्हें व हमें महसूस होती है। यह विचित्र परिस्थिति है। श्रद्धा एक ओर है और दूसरी ओर है व्यवहार। चाहते तो यह हैं कि हम सारी दुनिया को अहिंसा से, प्यार से जीतें क्योंकि प्यार से ही सच्ची विजय प्राप्त हो सकती है।

'हृदय कहता है हिन्सा से कोई मसला हल नहीं होगा। एक हल होता दिखाई देगा तो दूसरे दस उससे अधिक कठिन मसले सामने खड़े होंगे। पर हमारी सम्मिश्र बुद्धि हमें कहती है कि हम सेना को हटा नहीं सकते, क्योंकि जिस जनता के हम प्रतिनिधि हैं, उसमें इतनी हिम्मत और बुद्धि नहीं है, इसलिए हम उनके प्रतिनिधि के नाते सेना को मजबूत बनाना चाहते हैं।

'हृदय कहता है, ग्रामोद्योग और छोटे-छोटे घरेलू उद्योग चलाएँ पर दूसरी ओर बुद्धि कहती है युद्ध यन्त्र को मजबूत बनाने के लिए यह छोटे-छोटे ग्रामोद्योग सफल नहीं हो सकते।

'आज अमरीका व रूस आपस में भयभीत हैं। पाकिस्तान और भारत में भी इसी प्रकार का परस्पर भय समाया हुआ है। इसी से हम शस्त्र-बल का आधार नहीं छोड़ना चाहते। अहिंसा पर विश्वास रखते हुए भी हम शस्त्रबल, सैन्यबल का आधार नहीं छोड़ सकते। यह स्थिति दाम्भिकता-पूर्ण भले ही न हो पर दयनीय अवश्य है।'

जनता का कर्तव्य—आगे इसका उपाय बताते हुआ विनोबा ने कहा—'हम में से मन्त्री बन कर मन्त्र या तन्त्र के जरिये जो काम नहीं कर सकते, वह बाहर रह कर बिना शस्त्रबल के कर दिखाना है। हमें हिन्सा अथवा दण्डशक्ति से भिन्न प्रबल लोकशक्ति का निर्माण करना है। हमें ऐसी परिस्थिति निर्माण करना है ताकि सरकार की दण्डशक्ति का उपयोग न किया जा सके। तभी हम अपना सच्चा कर्तव्य पालन कर सकेंगे।'

भारत में सर्वोदय; ग्यारह व्रत—जैसा पहले कहा गया है, सर्वोदय की आधुनिक विचारधारा का प्रादुर्भाव खासकर भारत में हुआ है। इसलिए इस देश के सर्वोदय कार्य का कुछ परिचय देना आवश्यक है। मं० गांधी यहाँ जन्म भर अहिन्सा का प्रचार और प्रयोग करते रहे। आपका विचार था कि सत्य और अहिन्सा के आधार पर वर्गहीन समाज स्थापित किया जाए। आपने अपने आश्रम के कार्यकर्ताओं तथा अन्य साथियों में यह भावना भरी कि जीवन में अहिन्सा और सत्य का व्यवहार करें।

मनुष्य भी पशु ही है। मनुष्य यह सोच सकता है, कि कौनसा काम करने योग्य है, और कौनसा नहीं। वह अपनी गलती पर विचार करके, आगे उसे न करने का निश्चय कर सकता है, वह यह सोच सकता है कि कौनसा सुख क्षणिक है, और कौनसा स्थायी। इस तरह वह अपनी इन्द्रियों को वश में करके अपनी शक्ति को दूसरों के हित-साधन में लगा सकता है। यह ठीक है कि आदमी से अनेक गलतियां होती हैं। लेकिन वह इन बातों से लाभ उठा सकता है, और धीरे-धीरे अपना सुधार या विकास कर सकता है।

**विशेष वक्तव्य**—जानवर गलती नहीं करते; जो बातें वे बचपन में करते हैं, उन्हें बड़े होने पर भी करते हैं, और जिन बातों को उनकी एक पीढ़ी करती है, उसी को दूसरी, तीसरी, चौथी पीढ़ी भी करती है। यहाँ तक कि सैकड़ों हजारों वर्ष बाद भी उनके कामों में विशेष अन्तर नहीं आता। अनेक कीट-पतङ्ग दीपशिखा को देख कर जिस तरह पहले अपने प्राण गँवाते थे, उसी तरह अब भी गँवाते हैं। सांप सपेरे की बीन की आवाज सुनता हुआ पकड़ा जाता है। भौंरा कमल के रस का आनन्द लेते-लेते उसमें फंसा रहा जाता है। इस तरह अनेक जानवर केवल एक-एक इन्द्रिय के वशीभूत होकर अपने प्राणों से हाथ धो बैठते हैं। आदमी पर तो पाँच इन्द्रियों की प्रभुता हो सकती है; यदि वह विवेक बुद्धि से से काम न ले, उन्हें वश में न रखे तो उसकी गुजर कैसे हो! लेकिन सौभाग्य से आदमी यह समझ सकता है कि इन्द्रियों के भोगों यानी विषय-वासनाओं के पीछे दौड़ना मूर्खता है। यह समझ कर वह इन्द्रियों की दासता से छुटकारा पा सकता है। निदान, विवेकशील आदमी बीते हुए कल की भूल पर आज प्रयाश्चित करता है, और बचपन की गलतियों को बड़े होकर छोड़ देता है, और हर एक पीढ़ी पिछली पीढ़ियों के काम और विचारों से शिक्षा लेकर आगे बढ़ती है; भौतिक जगत में ही नहीं, मानसिक और आध्यात्मिक जगत में भी। यह प्रगतिशीलता ही मनुष्य की विशेषता है। मनुष्य और पशु में यही खास फरक है।

———:※:———

म० गांधी ने सन् १९३० में, जबकि वे यरवदा जेल में थे, ग्यारह व्रतों को, व्याख्या की, उन्हें सर्वोदय के मुख्य तत्व कहा जा सकता है। वे ये हैं:—

(१) सत्य, (२) अहिन्सा, (३) ब्रह्मचर्य, (४) अस्वाद, (५) अस्तेय, (६) अपरिग्रह, (७) अभय, (८) अस्पश्यता-निवारण, (९) शारीरिक श्रम, (१०) सर्वधर्म समभाव और (११) स्वदेशी।* इनका एक दूसरे से घनिष्ठ सम्बन्ध है और इनमें से कुछ के बारे में कुछ बातें पहले कही जा चुकी हैं। यहाँ अन्य खास बातों की ओर ध्यान दिलाया जाता है।

अहिन्सा को सर्वोदय का मूलाधार कहा गया है, पर वह सत्य से जुदा नहीं है। सत्य और अहिन्सा का अनिवार्य सम्बन्ध है। महात्मा जी का कथन है कि सत्य ही परमेश्वर है, और बिना अहिन्सा के, यहाँ तक कि बिना अहिन्सा के द्वारा सत्य की प्राप्ति नहीं हो सकती। यह दोनों एक ही सिक्के के दो पहलू हैं।

ब्रह्मचर्य का साधरणतया जो अर्थ लिया जाता है उसकी अपेक्षा महात्मा जी ने उसमें विशेष भाव माना है। उनके ब्रह्मचर्य का अर्थ 'समस्त इन्द्रियों पर पूर्ण नियंत्रण और मनसा वाचा कर्यणा वासना का निवारण है।

अस्वाद की ओर आदमी प्रायः बहुत कम ध्यान देते हैं, तथापि यह बहुत महत्व का है, और हाँ, कठिन भी है। इसका आशय यह है कि हमारा आदर्श जीने के लिए खाना हो, न कि खाने के लिए जीना।

अपरिग्रह का अर्थ है, अपना और अपनी सम्पत्ति का मानव सेवा के लिए समर्पण। मनुष्य को अपना सर्वस्व परमेश्वर द्वारा दी हुई धरोहर के रूप में मानना चाहिए।

अभय की आवश्यकता तो जीवन के पग-पग पर पड़ती है। जो आदमी

---

*ये सूत्र-रूप से इस प्रकार हैं—

अहिन्सा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य असंग्रह।
शरीरश्रम अस्वाद सर्वत्र भयवर्जन॥
सर्वधर्मी समानत्व स्वदेशी स्पर्श भावना।
हीं एकादश सेवावीं नम्रत्वे व्रतनिश्चयें॥

अपने से बड़े से, अधिक धनवान से, या किसी सत्ताधारी से डरता रहता है वह सत्य का व्यवहार कैसे कर सकता है ! इस प्रकार निर्भयता 'आध्यात्मिकता की प्रथम आवश्यकता है।'

अपृश्यता-निवारण का नागरिक या मानवी जीवन में कितना महत्व है, इसके बिना समाज के ठीक संचालन में कितनी बाधा होती है, इसका भारत-वासियों को अच्छी तरह अनुभव है। कई सभ्य देशों में अस्पृश्यता नहीं है, पर वर्ण भेद है, वह भी इसी की तरह एक कलंक है। उसका निवारण होना ही चाहिए।

गीता में कहा है कि यज्ञ किये बिना खाने वाला चोरी का अन्न खाता है। महात्माजी ने इस का अर्थ यही लिया है कि शरीर-श्रम न करने वाले को खाने का अधिकार नहीं। बाइबल कहती है 'अपनी रोटी तू अपना पसीना बहा कर कमा और खा।' इसके अनुसार चलने से समाज का ढर्रा कितना सुधर सकता है।

प्रायः आदमी धार्मिक सहिष्णुता या सहनशीलता की बात किया करते हैं। पर इससे उन धर्मों में कुछ कमी की भावना का आभास मिलता है। कोई आदमी अपने धर्म का अहंकार क्यों करे, सम्पूर्ण सत्य को कौन देख पाया है ! इसलिए सहिष्णुता ही नहीं, सब धर्मों में समभाव रखने की जरूरत साफ जाहिर है।

हम लोग विश्व सम्बन्धी बड़ी-बड़ी बातें करते हैं, पर व्यवहार में स्वदेश को भी भूले रहते हैं। स्वदेशी कोई जबानी जमा-खर्च नहीं, यह क्रियात्मक है। इसमें अपने पड़ोसी की सेवा और सहायता करने की भावना है। कुछ आदमी खादी को और ग्रामोद्योग की दूसरी वस्तुओं को महंगी कहते और काम में नहीं लाते। परन्तु क्या कारीगरों की बेकारी, उनका भूखा मरना या पेट भरने के लिए निन्दनीय उपायों को काम में लाना कोई सस्ता सौदा है ? सादगी के बारे में पहले कहा जा चुका है, स्वदेशी में उसकी भावना है ही स्मरण रहे कि हमें अपने यहाँ की भी बीड़ी, सिग्रेट, शराब, बहुत ही महीन कपड़ा आदि चीजें खरीद कर उन्हें प्रोत्साहन न देना चाहिए।

सर्वोदय पथ के पथिकों को चाहिए कि इन ग्यारह व्रतों का 'दृढ़ निश्चय और नम्रता के साथ' पालन करें।

सर्वोदय समाज और सेवा संघ—म० गांधी के निर्वाण के बाद मार्च १६४८ में सेवाग्राम (वर्धा) में रचनात्मक कार्यकर्ताओं का एक सम्मेलन हुआ और उन्होंने निश्चय किया कि गांधी जी की विचारधारा को मानने वालों का एक भाईचारा कायम हो। यहीं से सर्वोदय-समाज का जन्म हुआ और उसके पथ-प्रदर्शन के लिए सर्व सेवा संघ का भी संगठन किया गया। सर्वोदय समाज का उद्देश्य रखा गया सत्य और अहिंसा पर एक ऐसा समाज बनाने की कोशिश करना, जिसमें जात-पांत न हो, जिसमें किसी को शोषण करने का मौका न मिले और जिसमें समूह और व्यक्ति दोनों को पूरा-पूरा (सर्वांगीण) विकास करने का अवसर मिले। जो सज्जन इस उद्देश्य और बुनियादी सिद्धांत को मानता है और उनके अनुसार काम करने की कोशिश करता है, वह सर्वोदय समाज का सेवक माना जाता है। उसे इसकी सूचना सर्वोदय-समाज, वर्धा, के मंत्री को दे देनी होती है। ऐसे समस्त सेवकों का नाम व पता समाज के रजिस्टरमें लिख लिया जाता है। सबसे विशेष बात यह है कि इस समाज का रूप सलाह देने वाली संस्था का रखा गया है न कि हुकूमत करने वाली संस्था का।

सर्वोदय कार्यक्रम—सर्वोदय समाज के उद्देश्य को पूरा करने के लिए निम्नलिखित कार्यक्रम निर्धारित किया गया:—

(१) साम्प्रदायिक एकता (२) अस्पृश्यता-निवारण (३) जाति-भेद निराकरण (४) नशाबन्दी (५) खादी और दूसरे ग्रामोद्योग (६) गाँव-सफाई (७) नई तालीम (८) स्त्री के लिये पुरुषों के बराबरी के हक और समाज में स्त्री-पुरुष की बराबरी की प्रतिष्ठा (६) आरोग्य और स्वच्छता (१०) देश की भाषाओं का विकास (११) प्रांतीय संकीर्णता का निवारण (१२) हिन्दुस्तानी का राष्ट्रभाषा के तौर पर प्रचार (१३) आर्थिक समानता (१४) खेती की तरक्की (१५) मजदूर संगठन (१६) आदिम जातियों की सेवा (१७) विद्यार्थी

संगठन (१८) कुष्ठ रोगियों की सेवा (१६) संकट-निवारण और दुखियों की सेवा (२०) गो-सेवा (२१) प्राकृतिक चिकित्सा, और (२२) इसी तरह के दूसरे काम।

सर्वोदय प्रचार-कार्य—सर्वसाधारण में—नगर-नगर, गाँव-गाँव और मुहल्ले-मुहल्ले में—सर्वोदय भावना का प्रचार करने के लिए सर्व सेवा संघ द्वारा नीचे लिखे कार्य किये जाते हैं—

(१) सर्वोदय दिन मनाना। प्रतिवर्ष अधिक से अधिक स्थानों में ३० जनवरी ( म० गांधी के निर्वाण दिवस ) को अपने-अपने गाँव या मुहल्ले में सुबह को घर, आँगन तथा मुहल्ले की सफाई, दोपहर को एकाध घंटा सामूहिक मौन कताई और उसके बाद सामूहिक प्रार्थना।

(२) सर्वोदय मेला। १२ फरवरी को ( म० गांधी के अस्थि-विसर्जन के दिन ) ऐसे स्थानों पर, जहाँ महात्मा जी की अस्थियाँ बहायी गयीं। सर्वोदय में श्रद्धा रखने के चिह्न-स्वरूप सूतांजली ( अपने हाथ की कती एक गुंडी सूत ) समर्पण, सामूहिक मौन कताई और मौन प्रार्थना। सूतांजलि से होने वाली आयका उपयोग अपने श्रम पर या श्रमदान पर चलने वाली संस्थाओं की स्थापना या मदद करने में होगा।

(३) सर्वोदय पखवारा। ३० जनवरी से १२ फरवरी तक। ऊपर का या वैसा ही कार्यक्रम, जैसे सर्वोदय साहित्य का प्रचार आदि।

(४) सर्वोदय सम्मेलन। सर्वोदय समाज के सेवकों के आपस के सम्पर्क और विचार-विनिमय के लिए आमतौर से फरवरी या मार्च में, तीन-चार दिन शिविर के रूप में।

(५) 'सर्वोदय' मासिक पत्र। इसके सम्पादक आचार्य विनोबा और दादा धर्माधिकारी हैं। इसमें सर्वोदयी विचारधारा एवं प्रवृत्तियों का विवेचन रहता है। वार्षिक चन्दा आठ रुपये है। यह वर्धा से प्रकाशित होता है।

भू-दान यज्ञ—जब समाज में कुछ भी आदमी भूखे-नंगे और बेकार हों तो सर्वोदय की बात ही क्या हो सकती है! सन्त विनोबा ने अप्रैल सन् १९५१ में तैलंगाना की पैदल यात्रा में अनुभव किया कि समाज के बड़े हिस्से

के पास उत्पादन के साधन न होना अन्याय है। उन्होंने अधिक भूमि वालों का हृदय-परिवर्तन कर उनसे गरीबों के लिए उपहार या दान के रूप में भूमि प्राप्त करना शुरू किया। पहले साल भर तक विनोबा जी स्वयं ही भूमि-दान-यज्ञ के प्रचारक थे। परन्तु सेवापुरी सम्मेलन (१९५२) के बाद भू-दान यज्ञ को एक आन्दोलन का रूप प्राप्त हो गया है। जगह-जगह इस कार्य के लिए समितियाँ बन गयी हैं। विनोबा जी इस समय बिहार में जमें हैं, और इस राज्य में भूमि की समस्या हल करके ही अन्यत्र जाएँगे। विविध राज्यों में अभी तक नौ लाख एकड़ भूमि मिली है। मार्च १९५४ तक २५ लाख एकड़ भूमि प्राप्त करने का निश्चय है। वैसे देश भर में पाँच करोड़ भूमि प्राप्त करनी है, जिससे प्रत्येक किसान परिवार को छः-सात एकड़ मिल सके; यह लक्ष्य सन् १९५७ तक प्राप्त करना है।

भूदान-यज्ञ की यह पद्धति अहिन्सात्मक क्रान्ति का मार्ग प्रशस्त करती है। इसके पीछे विकेन्द्रीकरण और स्वावलम्बन की कल्पना है। सर्व-सेवा-संघ ने अपने प्रस्ताव में कहा है। कि सर्वोदयसमाज का निर्माण ग्राम-राज्य की स्थापना से ही हो सकता है। इसलिए हरेक गाँव की ऐसी तैयारी होनी चाहिए, जिससे वह कम से कम जीवन की प्राथमिक आवश्यकताओं के यानी अन्न, वस्त्र, मकान, आरोग्य और तालीम के बारे में स्वावलम्बी हो। उत्पादन विकेन्द्रित पद्धति से करना होगा, तभी सत्ता का विकेन्द्रीकरण होगा। संघ ने लोगों से अपील की है कि उन्हें केन्द्रित उत्पादन का—कारखानों में तैयार होने वाले खासकर खाद्य और कपड़े का - वहिष्कार करना चाहिए। [ संघ ने राज्यों से मद्य निषेध लागू करने का भी अनुरोध किया है। ]

सम्पत्ति-दान-यज्ञ—भू-दान के साथ सम्पत्तिदान का भी कार्यक्रम चलाया जा रहा है। जो लोग भूमि-दान करने की स्थिति में नहीं है, अर्थात् जिनके पास देने के लिए भूमि नही है, वे अपनी सम्पत्ति का या आय का छठा भाग अपने भाइयों के लिए दे सकते हैं। सम्पत्ति के ट्रस्टी वे स्वयं रहेंगे, परंतु उसका विनियोग विनोबा (या इस कार्य के लिए नियुक्त समिति) के आदेशा-

नुसार किया जाएगा। इसमें यह बात नहीं होगी कि चाहे जैसे भले-बुरे मार्ग से सम्पत्ति कमाते रहें और उसका छठा हिस्सा दान में देते रहें। इसमें तो नीति-विरोधी और पापमय व्यवसाय को छोड़ देने की प्रेरणा होगी। म० गाँधी के ट्रस्टीशिप के सिद्धान्त की बात पहले कही गयी है, सम्पत्ति दान-यज्ञ में उसका अंशतः परन्तु प्रत्यक्ष उदाहरण स्थापित करने की बात है।

श्रमदान—जिन लोगों के पास देने के लिए भूमि और सम्पत्ति इन चीजों में से कोई भी नहीं है, वे अपनी मेहनत से दूसरों को, सर्वसाधारण को लाभ पहुँचाएँ। इस युग में पैसे को बहुत अधिक महत्व मिलने से आर्थिक विषमता ने भयंकर रूप धारण कर रखा है। यदि लोगों में श्रम-दान की भावना का यथेष्ट प्रचार होगा, और हरेक आदमी श्रम की प्रतिष्ठा समझ कर अपने भाइयों के लिए इस का दान करने लगेगा तो समाज में ऊँच-नीच की घातक भावना का सहज ही लोप होगा और आर्थिक समानता का मार्ग प्रशस्त होगा, जो सर्वोदय का एक मूल आधार है।

विशेष वक्तव्य—श्रम-दान का प्रचार होने पर हमारी अनेक आवश्यकताओं की पूर्ति कितनी सुगम हो जाएगी और सामाजिक जीवन कितना सुखमय होगा, इसका सहज ही अनुमान हो सकता है। सड़क, अस्पताल, स्कूल, दफ्तर, पंचायत घर, पार्क या उद्यान, आदि के निर्माण के कितने काम इस समय धनाभाव के कारण रुके रहते हैं! सरकार टैक्स लगाती है, लोगों को कष्ट होता है, काम जल्दी नहीं होता, अच्छा भी नहीं होता। काम करने वालों को उसमें कोई रस नहीं मिलता, यंत्र की तरह एक खानेपूरी सी हो जाती है। जब सब आदमी सेवा-भाव से श्रमदान करके ऐसे निर्माण-कार्य करेंगे तो उन्हें कितना आनन्द होगा, और काम कितना सुन्दर होगा! और, मानसिक कार्य करने वाले भी अपनी बुद्धि का उपयोग सेवा के लिए करने की भावना रख कर बौद्धिक-श्रम का दान करेंगे तो शिक्षण, स्वास्थ्य, चिकित्सा आदि की व्यवस्था का रूप ही बदल जाएगा, और अहिन्सक तथा राज्य-रहित समाज का, सर्वोदय का, चित्र सामने आजाएगा।

---

अड़तालिसवाँ अध्याय

# सर्वोदय (२)

आपको सोचना पड़ेगा कि आप किस विचार को मानते हो। कम्यूनिज्म को, पूँजीवाद को या अहिन्सा को? साम्यवाद, समाजवाद और गांधीवाद इन में से क्या चुनना है। आज तो समाजवाद और गांधीवाद एक दूसरे के नजदीक आ गये हैं और कम्यूनिज्म दूर जा रहा है। इसलिए असल में चुनाव तो कम्यूनिज्म और गांधीवाद में होगा। —विनोबा

अगर युगों के अनुभव से हम यह बड़ा सबक सीख सकें कि हिन्सा के द्वारा कोई स्थायी हित नहीं सिद्ध किया जा सकता या सिद्ध हुआ है और समाज में महान क्रान्तिकारी परिवर्तन लाने के लिए हमें अहिन्सक तरीका—ऐसा तरीका जो स्वेच्छा से किये जाने वाले त्याग और मानव प्रेम की बुनियाद पर खड़ा है—ही खोजना चाहिए तो हम महान से महान खूनी क्रान्तियों के बनिस्बत ज्यादा निश्चित रूप से सर्वोदय की स्थापना कर सकेंगे।

—किशोरलाल मश्रूवाला

पिछले अध्याय में सर्वोदय विचारधारा का परिचय दिया जा चुका है। उसे अच्छी तरह समझने के लिए उसकी समाजवाद और साम्यवाद से तुलना करना और यह विचार करना उपयोगी होगा कि उसमें क्या विशेषताएँ हैं।

सर्वोदय और समाजवाद; इनमें समानता— सर्वोदय और समाजवाद में समानता का अभाव नहीं है। खुद महात्मा जी ने इस विषय के एक

प्रश्न का उत्तर देते हुए कहा था—"समानता तो काफी है। 'सबै भूमि गोपाल की' बन जाए, यह तो मैं भी मानता हूँ। सब सम्पत्ति प्रजा की है, यह भी मैं मानता हूँ।" इसके आगे महात्मा जी ने भेद की बात बतायी थी, उसका जिक्र पीछे किया जाएगा। अस्तु, समाजवाद और सर्वोदय दोनों जाति-भेद, वर्ण या रंग-भेद, अस्पृश्यता आदि की सामाजिक विषमता, स्त्री-पुरुष की असमानता, देश भेद, धर्म-भेद, या साम्प्रदायिकता आदि के भाव नष्ट करने वाले हैं।

सर्वोदय और समाजवाद में अन्तर--अब इन दोनों के प्रमुख भेदों का विचार करें—

( १ ) समाजवाद का सिद्धान्त है कि राज्य भर के सब आदमियों की सम्पत्ति का अधिकार राज्य को हो, किसी आदमी के पास कोई निजी सम्पत्ति न हो। हरेक आदमी की निजी सम्पत्ति राज्य द्वारा छीन ली जाए, और सम्पत्ति का राष्ट्रीकरण हो। इसके विरुद्ध, सर्वोदय में किसी भी आदमी के पास अपनी निजी सम्पत्ति हो सकती है, और वह चाहे जितनी हो सकती है। हाँ, सम्पत्ति का अधिकारी अपने आपको उसका ट्रष्टी समझे और उसका उपयोग समाज की एक अमानत या धरोहर के रूप में करे। अगर कोई धनी यह शर्त पूरी नहीं करता तो जनता को अधिकार है कि वह उसे ट्रष्टी न रहने दे; हाँ, इसमें अहिन्सात्मक उपायों से ही काम लिया जाए।

( २ ) समाजवाद केन्द्रीय उत्पादन के पक्ष में है। उसके अनुसार राज्य के अधिकार में बहुत बड़े-बड़े खेत और विशाल कारखाने हों और उनमें मशीनों या यंत्रो द्वारा बड़े पैमाने पर उत्पादन किया जाए। इसके विरुद्ध, सर्वोदयी मत यह है कि उत्पत्ति का केन्द्रीयकरण न हो, गृह उद्योग धंधों का विकास और विस्तार हो।

( ३ ) समाजवाद का आधार भौतिकवाद है। इसके अनुसार मनुष्य की आवश्यकताएँ उत्तरोत्तर बढ़ती रहनी चाहिए और उन आवश्यताओं की पूर्ति के लिए नया-नया सामान अधिकाधिक बनता रहना चाहिए।

सर्वोदय आध्यात्मिक या धार्मिक पहलू पर जोर देता है। यह आवश्यकताओं पर नियंत्रण करके सादा जीवन और लोक सेवा का आदर्श रखता है।

(४) समाजवाद की दृष्टि से राज्य या सरकार हमेशा बनी रहने वाली है। इसके विरुद्ध, सर्वोदय के अनुसार सत्ता संगठित हिन्सा की द्योतक है। यह ऐसी समाज-व्यवस्था चाहता है, जिसमें अधिकार छोटी-छोटी संस्थाओं में बंटे हुए हों; वे संस्थाएँ स्वावलम्बी हों, और उन सब का आपस में सहयोग हो। इस तरह सर्वोदय का लक्ष्य राज्य हीन समाज की स्थापना है, और इस दिशा में वह निरंतर बढ़ता रहता है।

(५) म० गांधी का कथन है कि वे लोग (समाजवादी) कहते हैं कि इसका (समाजवाद का) प्रारम्भ सब एक साथ करें। मैं कहता हूँ कि अपने व्यक्तिगत आचार में तो इसका प्रारम्भ हमें तुरन्त कर देना चाहिए। यदि इसमें श्रद्धा है तो कम-से-कम हम निजी जायदाद तो समाज को अर्पण करदें। एक भी कौड़ी जब तक कोई रखेगा, तब तक वह समाजवादी नहीं है। वे कानून से काम लेना चाहते हैं; कानून में दबाव होगा।

(६) समाजवाद में व्यक्ति का महत्व नहीं, वैयक्तिक स्वतन्त्रता नहीं; स्वतन्त्र व्यक्तित्व के विकास की गुंजायश नहीं। इसमें वास्तविक लोकतन्त्र की स्थापना नहीं हो सकती। इसमें व्यक्ति का स्थान समाज रूपी यंत्र के एक पुर्जे के समान है। सर्वोदय में व्यक्ति के विकास के लिए मार्ग प्रशस्त रहता है, और विकास निरंतर होता रहता है।

म० गांधी का समाजवाद—सर्वोदय—म० गांधी ने अमरीकी पत्रकार श्री लुई फिशर के प्रश्न के उत्तर में कहा था—"मेरे समाजवाद का अर्थ है, 'सर्वोदय'। मैं गूंगे, बहरे और अंधे को मिटा कर उठना नहीं चाहता। उनके समाजवाद में शायद इनके लिए कोई जगह नहीं है। भौतिक उन्नति ही उनका एक मात्र मकसद है। मसलन अमरीका का मकसद है कि उसके हर शहरी के पास एक मोटर हो। मेरा यह मकसद नहीं। मैं अपने व्यक्तित्व के पूर्ण विकास के लिए आजादी चाहता हूँ। अगर मैं चाहूँ तो आसमान में टिमटिमाते तारों तक पहुँचने की निसैनी बनाने की आजादी मुझे मिलनी

चाहिए। इसका मतलब यह नहीं कि मैं ऐसी कोई बात करूँगा ही। दूसरी किस्म के समाजवाद में व्यक्तिगत आजादी नहीं है, वहाँ आपका कुछ नहीं, आपका अपना शरीर भी आपका नहीं।*

**सर्वोदय में ही सच्चा समाजवाद; श्री जयप्रकाश नारायण के विचार**—पाँचवे सर्वोदय सम्मेलन के दूसरे दिन के अधिवेशन में ( ६ मार्च १९५३ ) प्रजा-समाजवादी नेता श्री जयप्रकाश नारायण ने कहा कि यदि हम समाजवाद के उद्देश्यों को लें तो हमें मालूम होगा कि समाजवाद को सारी बातें सर्वोदय में हैं। ऐसे समाज का निर्माण, जिसमें समता हो, शोषण न हो, व्यक्तिगत आज़ादी हो—ये उद्देश्य दोनों को ही मान्य हैं। जहाँ हिंसा से इन उद्देश्यों की सिद्धि हुई है, वहाँ सिद्धान्त और उद्देश्य ताकपर रह गये हैं और वहाँ न तो समता आयी है और न शोषण का अन्त हुआ है और न वहाँ व्यक्तियों को स्वतंत्रता ही मिली है। इसी प्रकार केवल पूँजीवाद के अंत और उद्योगों के राष्ट्रीकरण से समाजवाद नहीं हो जाता। उदाहरण के लिए अपने देश में रेलों के राष्ट्रीकरण से कोई खास नतीजा नहीं निकलता। अतः हम समाजीकरण और भूमि के ग्रामीकरण पर पहुँचे हैं। हम सच्चे समाजवादी हैं तो सच्चे सर्वोदयवादी भी हैं। विनोबा जी ने ग्रामराज्य पर जोर दिया है। सच्चे समाजवादी को ग्राम-राज्य चाहिए ही। इस प्रकार यहाँ दोनों धाराएँ समाजवाद और सर्वोदयवाद एक जगह मिल जाती हैं। सच्चा समाजवाद हमें बनाना है तो हम अहिंसा से ही बना सकते हैं। हमें यह कहने में कोई संकोच नहीं है कि हम समाजवाद के बदले सर्वोदय का ही नाम लें, क्योंकि उसी में सच्चा समाजवाद है।

**सर्वोदय और साम्यवाद; ऊपरी समानता**—साम्यवादी सज्जनों ने रूस में और पिछले चार वर्ष चीन में लोकहित का बहुत कार्य किया। भारत में भी खासकर हैद्राबाद, त्रावणकोर-कोचीन और मद्रास आदि में अच्छा सेवा-कार्य किया। इनका दावा है कि हम एक वर्गहीन, शोषणहीन और राज्य हीन समाज की स्थापना करना चाहते हैं। सर्वोदय इसी लक्ष्य को धीरे-धीरे

*'हरिजन सेवक', ४ – ८ – १९४६

तीसरा अध्याय

# प्रगति की अवस्थाएँ

—※※※—

हमने कहा है कि मनुष्य जाति प्रगति की अनेक मंजिलें तय करके अपनी मौजूदा हालत को पहुँची हैं। प्रगति की इन मंजिलों के बारे में लेखकों और विचारकों में बहुत मत-भेद है। बात यह है कि बहुत पुराने जमाने के पूरे और ब्योरेवार इतिहास से हम परिचित नहीं है। जो अनुसंधान या खोज हुई है, उससे एक ही तरह का नतीजा नहीं निकलता। नये-नये अनुसंधान होते जा रहे हैं। बहुत सी बातों में थोड़े-बहुत अनुमान से काम लेना पड़ता है। निदान, एक लेखक प्रगति की अवस्थाओं का एक तरह से बयान करता है, दूसरा दूसरी तरह से।

**तीन अवस्थाएँ**—अधिकांश योरपियन विद्वानों, वैज्ञानिकों और इतिहास-लेखकों का कथन है कि आदमी बहुत समय तक पशुओं की तरह रहा। पीछे उसने धीरे-धीरे सामाजिक जीवन तथा भाषा का व्यवहार आरम्भ किया। उसके बाद उसकी प्रगति की तीन अवस्थाएँ रहीं हैं—( १ ) जंगली, ( २ ) बर्बर (असभ्य ), और (३) सभ्य। इन तीन अवस्थाओं के तीन-तीन भाग किये जाते हैं। स्पष्ट रहे कि इनके वर्णन में कल्पना या अनुमान का काफी भाग है।

**जंगली हालत**—जंगली अवस्था में आदमी के सामने मुख्य कार्य यह था कि वह अपने जीवन-निर्वाह की चीजें पा सके, इसमें जो भौगोलिक या प्राकृतिक बाधाएँ हों उन्हें दूर करे, या वह स्वयं उनसे दूर चला जाए। इस अवस्था का पहला भाग उस समय समाप्त हुआ, जब आदमी ने आग का आविष्कार किया और उसका उपयोग करना सीखा। अब आदमी फल मूल के अलावा मांस को

प्राप्त करने का विचार करता है, साम्यवाद इसे बहुत जल्दी प्राप्त करना चाहता है। कुछ लोग तो यह भी कह दिया करते हैं कि सर्वोदय और साम्यवाद में साध्य का तो अन्तर है ही नहीं, केवल साधन का अन्तर है। साम्यवाद जल्दी सफलता पाने के लिए हिन्सा के प्रयोग से परहेज नहीं करता। इसके विपरीत-सर्वोदय का आधार सत्य और अहिन्सा है। वह किसी भी दशा में हिन्सा से काम न लेगा। इस प्रकार कुछ लोगों ने यह सूत्र या 'फारमूला' बना लिया है, कि साम्यवाद में से हिन्सा निकाल देने पर जो शेष रहता है वह सर्वोदय ही होता है। इसी प्रकार यदि सर्वोदय में अहिन्सा की बात छोड़ दे तो साम्यवाद बन जाता है।

साम्यवाद — हिन्सा = सर्वोदय

सर्वोदय — अहिन्सा = साम्यवाद

असल में बात इतनी सीधी नहीं है। सर्वोदय और साम्यवाद में जो समानता दिखायी देती है, वह ऊपरी ही है; जरा गहरा विचार करके देखें तो यह समानता समाप्त हो जाती है।

भेद की मुख्य बातें—सर्वोदय और साम्यवाद के मूल सिद्धान्त ही जुदा-जुदा है। उनके आदर्श और उद्देश्यों में भिन्नता होने से उनके नैतिक, सामाजिक, आर्थिक और राजनैतिक सिद्धान्त तथा कार्यक्रम अलग-अलग है। यहाँ कुछ मुख्य भेदों का विचार किया जाता है।

(१) सर्वोदय की दृष्टि यह है कि यह संसार चेतन शक्ति का विहार है, मूल वस्तु आत्मा या सत्य है, आत्मा का शरीर से वैसा ही सम्बन्ध है, जैसा शरीर का कपड़े से। हमारे प्रत्येक कार्य में आत्मा के विकास का ध्यान रहना चाहिए। यही हमारे जीवन की कसौटी है। हमें अपनी इन्द्रियाँ वश में रखना, अपनी भौतिक जरूरतों पर नियंत्रण रखना और सेवा-भाव से जीवन बिताना चाहिए।

साम्यवादी को आत्मा-परमात्मा जैसी दिखायी न देनेवाली चीजों में विश्वास नहीं है। वह प्रत्यक्षवादी है। उसका मत है कि मनुष्य हजारों-लाखों वर्ष में, पशु योनि से क्रमशः विकसित होकर, इस अवस्था में आया है। यह सृष्टि

आरम्भ में जड़-रूप थी। जड़ प्रकृति से ही प्राणियों का जन्म हुआ। आदमी पशुओं का वंशज है; हाँ, उसमें चेतना का विकास हुआ है उसकी आवश्यकताएँ बढ़ती जाती हैं, इसमें कोई दोष नहीं। वह प्रकृति पर विजय पाता जा रहा है, और उसे इस दिशा में बढ़ते रहना चाहिए।

(२) सर्वोदय यह सोचता है कि जो चेतन शक्ति मुझमें है, वह दूसरों में भी है इसलिए मुझे हिन्सा से काम लेने का कोई अधिकार नहीं, मैं तो अपने विरोधी का हृदय-परिवर्तन करने का ही प्रयत्न कर सकता हूँ।

साम्यवादी को किसी साधन का परहेज नहीं होता, वरन् उसे हिंसा में विश्वास होता है; उसे सब प्रकार के हथियार, सामान और कारखाने आदि चाहिएँ। और इनकी सार-संभार और वृद्धि के लिए उसे पैसे या पूँजी की जरूरत होनी स्वाभाविक ही है। इस तरह वह अपने आप को पूँजीवाद का विरोधी कहते हुए भी पूँजी-प्रेमी होता है।

(३) सर्वोदयी को अपने आत्मिक विकास के लिए विविध व्रत या नियम पालन करने होते हैं। महात्मा गांधी के बताये ग्यारह व्रतों का वर्णन पहले किया जा चुका है।

साम्यवादी इनमें से केवल अपरिग्रह और अस्तेय को मानते हैं, ब्रह्मचर्य की उन्हें परवाह नहीं, सत्य का उन्हें कोई बंधन नहीं। शरीर-श्रम उनकी निगाह में बुरा नहीं, पर उसकी बौद्धिक श्रम से अधिक प्रतिष्ठा नहीं, कम ही है। अस्वाद को वे बुद्धुपन समझते हैं। अभय ठीक है। धर्म कोरा पाखंड या मादक पदार्थ है। अस्पृश्यता उन्हें ध्यान देने योग्य नहीं जचती। स्वदेशी की बात दकियानूसी है; वे सादगी, स्वावलम्बन और विकेन्द्रीकरण का मजाक उड़ाते हैं।

(४) साम्यवाद यह मानकर चलता है कि समाज में दो जुदा-जुदा स्वार्थ-वाले वर्ग हैं, जिनमें संघर्ष होना स्वाभाविक है। शोषित वर्ग अर्थात् सर्वहारा दल को यह अधिकार है कि वह शोषक (पूँजीपति) या शासक वर्ग का क्रान्ति द्वारा अन्त करके अपनी सत्ता कायम करले। इसमें हिन्सक क्रान्ति को खुल खेलने का पूरा अवसर है। इसके विरुद्ध, सर्वोदय यह विश्वास करता है कि

हरेक मनुष्य में सत्प्रवृत्ति होती है, किसी में कम और किसी में ज्यादा। वह चाहता है कि मनुष्य की सत्प्रवृत्ति को, सारी सृष्टि में अपनापन अनुभव करने की भावना को,जगाया जाए। यह कार्य अहिन्सा, प्रेम और सेवा से ही हो सकता है। उसका तरीका सत्याग्रह का तरीका है, हिन्सा का नहीं। वह हृदय-परिवर्तन में विश्वास करता है, और संघर्ष, दमन या शारीरिक बल के प्रयोग को त्याज्य मानता है।

(५) सर्वोदयी को आर्थिक समानता आदि का उद्देश्य प्राप्त करने के लिए राजसत्ता की प्रतीक्षा में बैठे रहना नहीं पड़ता। वह अपना कर्तव्य प्रत्येक अवस्था में, और अकेला ही आरम्भ कर देता है।

इसके विरुद्ध, साम्यवादियों के कार्य करने का अवसर तब आता है, जब उनके मतवालों की सरकार स्थापित हो जाए, सारा समाज उनके मत को अपनाले।

म० गांधी—सच्चे कम्यूनिस्ट—म० गांधी ने रचनात्मक कार्यकर्ताओं के सम्मेलन में कहा था—'साम्यवादियों और समाजवादियों का कहना है कि आज वे आर्थिक समानता को जन्म देने के लिए कुछ नहीं कर सकते। वे उसके लिए प्रचार भर कर सकते हैं। इसके लिए लोगों में द्वेष या बैर पैदा करने और उसे बढ़ाने में उनका विश्वास है। उनका कहना है कि राजसत्ता पाने पर वे लोगों से समानता के सिद्धान्त पर अमल करवाएँगे। मेरी योजना के अनुसार राज्य प्रजा की इच्छा को पूरी करेगा, न कि लोगों को हुक्म देगा या अपनी आज्ञा जबरन उनपर लादेगा। मैं घृणा से नहीं, प्रेम की शक्ति से लोगों को अपनी बात समझाऊँगा और अहिन्सा के द्वारा आर्थिक समानता पैदा करूँगा। मैं सारे समाज को अपने मत का बनाने तक रुकूँगा नहीं, बल्कि अपने पर ही यह प्रयोग शुरू कर दूँगा। इसमें जरा भी शक नहीं कि अगर मैं ५० मोटरों का तो क्या, १० बीघा जमीन का भी मालिक होऊँ तो मैं अपनी कल्पना की आर्थिक समानता को जन्म नहीं दे सकता। उसके लिए मुझे गरीब बन जाना होगा। यही मैं पिछले पचास सालों से या उससे

भी ज्यादा वक्त से करता आया हूँ। इसलिए मैं कट्टर कम्यूनिस्ट होने का दावा करता हूँ।'*

सर्वोदयी व्यवहार की आवश्यकता—इस से सर्वोदय और साम्यवाद के अन्तर का विचार सहज ही किया जा सकता है। हमें सर्वोदय की विशेषता दिखाने के लिए विशेष तर्क-वितर्क करने की जरूरत नहीं। मुख्य बात है इस मार्ग पर चलने की। आदमी शुद्ध हृदय से, लोक-सेवा के भाव से, इसे अमल में लाएँ। इस विषय में श्री मशरूवाला की आगे लिखी चेतावनी का ध्यान रखना आवश्यक है—

'अगर गांधी जी का मार्ग सचमुच अमली तौर पर और पूरी ईमानदारी के साथ नहीं अपनाया जाता तो साम्यवाद भारत में आकर ही रहेगा। उसका आना अनिवार्य है, क्योंकि आधी जागी हुई, गम्भीर तथा लोकपक्षी नेता-विहीन जनता के पास इस अन्धेर और अव्यवस्था का विरोध करने के लिए, जो लोकशाही और सुनियंत्रित विकास के नाम पर आज चल रही है, कोई दूसरा रास्ता नहीं है।'†

विविध देशों द्वारा समर्थन—पूर्वी और पश्चिमी सभी देशों के विचारकों का ध्यान इस ओर आकर्षित हुआ है। वे अपने-अपने क्षेत्र में इसके सम्बन्ध में विविध-कार्य कर रहे हैं। पिछले दिनों नैतिक पुनरुत्थान आन्दोलन के प्रवर्तक डा० बुशमेन अपने साथ दो सौ प्रतिनिधियों को लेकर भारत आये थे। उन्होंने इस विचारधारा में अपना विश्वास प्रकट किया था। और लोगों से हृदय-परिवर्तन, सेवा और त्याग की नीति अपनाने के लिए अनुरोध किया था। दिल्ली में होने वाले 'गांधी-सेमीनार' में देश-विदेश के विविध विचारकों ने गांधी-मार्ग की प्रशंसा करते हुए यह मत प्रकट किया था कि वर्तमान संकट से बचने के लिए यही एक मात्र सफल मार्ग है।

---

*'हरिजन सेवक', २१-२-४६

†'गांधी और साम्यवाद'

हमारा कर्तव्य कार्य—क्या यह बात हमें ठीक जचती है? क्या हम हिंसात्मक मार्ग से बचना चाहते हैं? तो फिर हमें उसके लिए यथेष्ट कीमत चुकानी चाहिए। जैसा कि श्री मश्रूवाला ने कहा है, 'हम अपनी इच्छा से एक क्रम के अनुसार आज का जीवन बदलते जाएँ। दर्जा, जाति, छूआ-छूत आदि को मिटा देना चाहिए। प्रान्तीयता और साम्प्रदायिकता को क्षीण कर देना चाहिए। राष्ट्रीयता में खुदगर्जी, लड़ने की हवस, साम्राज्य बढ़ाने की लालसा आदि का लेश भी नहीं होना चाहिए। रहन-सहन के ऊँचे से ऊँचे और नीचे से नीचे स्तरों का भेद बहुत बड़ी हद तक कम हो जाना चाहिए। और, लोकतन्त्र के मौजूदा दिखावे की जगह सच्चा लोकतन्त्र स्थापित होना चाहिए। सरकार के न्याय और शासन तन्त्र में जल्दी काफी नैतिक सुधार दीखना चाहिए और, लोगों तथा सरकारी कर्मचारियों में आज के गैर-जिम्मेदारी भरे बरताव की जगह शुद्ध कर्तव्यनिष्ठा की भावना आनी चाहिए। ये सब परिवर्तन भी एक-दम गाँधी जी के आदर्श तक नहीं पहुँचा देंगे, लेकिन वे वहाँ पहुँचने की अभीष्ट सीढ़ियाँ तो हैं।'

विशेष वक्तव्य—पहले कहा गया है कि मानव प्रगति के अनेक स्थूल और आश्चर्यजनक प्रमाण मिलने पर भी मनुष्य जाति अपने को सुखी अनुभव नहीं कर रही है। इसका कारण यह है कि हमारी समाज-व्यवस्था, आर्थिक-राजनैतिक संगठन ठीक नहीं है। पिछले पृष्ठों में विविध समाज व्यवस्थाओं का विचार करते हुए हमें यह विश्वास हो गया है कि वर्तमान संकट से बचने और मानव का भविष्य सुधारने का एक मात्र मार्ग सर्वोदय है। उसके सम्बन्ध में हमारा क्या कर्तव्य है, यह ऊपर बताया जा चुका है। आवश्यकता है कि हम धैर्य और दृढ़तापूर्वक उस दिशा में एक-एक कदम बढ़ते जाएँ।

यहाँ हम पाठकों का ध्यान एक खास बात की ओर दिलाना चाहते हैं। जब हम यह कहते हैं कि समाजवाद और साम्यवाद में ये कमी है या इनकी अपेक्षा सर्वोदय में अमुक विशेषताएँ हैं तो हम इस समय के अधिकांश समाजवादियों और साम्यवादियों के वर्तमान रवैये को सामने रख कर ही ऐसी बात कहते हैं। अन्यथा हमें याद रखना चाहिए कि एक ओर म० गाँधी ने

कहा है कि मेरे 'समाजवाद का अर्थ है सर्वोदय', और 'मैं कट्टर कम्यूनिस्ट होने का दावा करता हूँ'; दूसरी ओर प्रजा समाजवादी नेता श्री जयप्रकाश नारायण का कथन है कि 'सर्वोदय ही सच्चा समाजवाद है।' इससे स्पष्ट है कि वास्तव में समाजवाद, साम्यवाद और सर्वोदय एक दूसरे से बिल्कुल जुदा नहीं हैं। सबका उद्देश्य एक ही है। अच्छे, नेकचलन, सेवाभावी और स्वार्थत्यागी सज्जन समाजवाद और साम्यवाद को भी सर्वहितकारी ( सर्वोदय ) बना सकते हैं, और शब्दों पर झगड़ने वाले, अविवेकी, अन्धविश्वासी आदमियों के हाथ में जाकर सर्वोदय की भी दुर्गति हो सकती है। इस बात पर ध्यान देने की खास जिम्मेवारी अपने आपको सर्वोदयी कहने वालों की है कि वे सर्वोदय को कोई अलग वाद न बनाएँ। मानव समाज में दुर्भाग्य से पहले ही काफी दल या पार्टियाँ है, सर्वोदय समाज कोई नया दल न हो। वह सब के शुभ कार्यों में सहयोग दे, और सब लोकहितैषियों को अपना माने और उनका स्वागत करे। अन्त में नाम चाहे जो रहे, समाजवाद, साम्यवाद और सर्वोदय सबको आपस में मिलना है, और मानवता का, विश्व का, कल्याण करना है! शुभम्

———

# परिशिष्ट

# कुछ महत्वपूर्ण घटनाएँ

—:o:—

मनुष्य-जाति की प्रगति की शुरू का बहुत सा इतिहास ठीक तौर से मालूम नहीं है; उसके बारे में अनुमान किये जाते हैं, और उन अनुमानों की वैज्ञानिक परीक्षा करके उनमें संशोधन किया जाता है। बहुत सी बातें तो ऐसी पुरानी हैं कि अब उनके बारे में ठीक-ठीक हिसाब नहीं लग सकता। अलग-अलग विचारकों का उनके बारे में जुदा-जुदा मत है। योरप के इतिहास की अब से दो-ढाई हज़ार वर्ष पहले की बहुत सी बातों का समय निश्चित नहीं हो सका है। भारतवर्ष आदि एशियाई देशों की तो अब से दो हजार वर्ष के भीतर की भी बहुत सी बातों का समय विवादग्रस्त है। अमरीका, अफ्रीका आदि की घटनाएँ अधिकतर उस समय के बाद की ही मालूम हो पायी हैं, जब से योरपियन लोग वहाँ पहुँचे, यानी सिर्फ पाँच सौ वर्ष के भीतर की। हिन्दुओं के हिसाब से अब सृष्टि-सम्वत् १,९७,२९,४९,०५३ है, इसी को वैदिक सम्वत् कहते हैं। आधुनिक वैज्ञानिक ऐसा सूक्ष्म हिसाब मानने को तैयार नहीं है। कुछ विद्वानों के मत से पृथ्वी पर मनुष्य का प्रादुर्भाव हुए लगभग पाँच लाख वर्ष हुए हैं। आर्य जाति के मूल निवास के विषय में भी बड़ा मतभेद है। प्रायः हिन्दुओं का विश्वास है कि उनके पूर्वज यहाँ ही रहने वाले थे। बहुत से आधुनिक विद्वानों का मत है कि आर्यों का मूल निवास मध्य एशिया था, वहाँ से वे विविध देशों में गये और उनकी एक शाखा भारतवर्ष में आकर बसी। पर ये लोग, भी इस विषय में एक-मत नहीं है कि भारतवर्ष में आर्य कब आये।

अब से पाँच छः हजार वर्ष पहले की तो इतनी अधिक बातें अज्ञात हैं कि इतिहास-लेखकों ने उस समय को पूर्व-इतिहास काल ही कह डाला है।

उस समय शिकार खेलने के लिए जैसे-जैसे औजार काम में लाये जाते थे, उनके भेदों के अनुसार पुरातत्ववेत्ताओं ने उस काल के विविध भाग किये हैं—

१—पूर्व पाषाण काल।

२—उत्तर पाषाण काल।

३—ताम्र और लौह काल, आदि।

आगे उदाहरण-स्वरूप कुछ थोड़ी सी महत्वपूर्ण घटनाओं का समय दिया जाता है। स्मरण रहे कि आम तौर से जो घटना जितनी अधिक पुरानी है, उतना ही उसके समय का कुछ ठीक-ठीक अनुमान करना कठिन है। और, आधुनिक घटनाएँ इतनी अधिक हैं कि सब का उल्लेख नहीं किया जा सकता।

| काल, लगभग | विवरण |
| --- | --- |
| २ अरब वर्ष पूर्व से ६०-७० करोड़ वर्ष पहले। | भाप के रूप में पृथ्वी का सूर्य से पृथक् होकर क्रमशः जल थल भाग जुदा होना। |
| ६०-७० करोड़ वर्ष पूर्व से ५ लाख वर्ष पहले। | प्राण का उदय। क्रमशः विविध प्रकार के प्राणी, पक्षी, पशु आदि की उत्पत्ति। |
| ५ लाख वर्ष पूर्व से ५० हजार वर्ष पहले। | मनुष्य का प्रादुर्भाव। प्राचीन पाषाण युगी सभ्यता। |
| ५० से १५ हजार वर्ष पहले | उत्तर पाषाण युगी सभ्यता, आग का आविष्कार। |
| १० हजार वर्ष पहले। | पशुपालन और खेती। |
| १० से ५ हजार वर्ष पहले। | प्राचीन मिस्र, सुमेर और सिंधु की सभ्यता। |
| ४६५० वर्ष पहले। | मिस्र के मीनार। चीन का प्रथम सम्राट्। |

## कुछ महत्वपूर्ण घटनाएँ

| | |
|---|---|
| ४३१०—४१५६ वर्ष पहले | चीन के यू-चिन और शू-चिन ग्रंथों का निर्माण। |
| | मिस्र का सम्राट् हखनातन |
| ३३२८ वर्ष पहले। | यहूदी राजा सुलेमान । |
| २८५३ वर्ष पहले। | यूनानी महाकवि होमर का म[हा]काव्य। |
| २७०० वर्ष पहले। | |

---

| ई० पूर्व | |
|---|---|
| ६७५-६७० | लीडिया में मुद्रा-पद्धति |
| ५६३-४८३ | गौतम बुद्ध |
| ५५१-४७८ | कन्फ्यूसियस (चीन में) |
| ४८४-४२५ | यूनानी इतिहास-लेखक हीरोडोटस ( हीरोदत्त ) |
| ४६९-३९९ | सुकरात |
| ४६०-३७७ | यूनान का पहला औषधशास्त्र निर्माता |
| ४५१ | रोम में कानून-संग्रह |
| ४२९-३४७ | अफलातून ( प्लेटो ) |
| ३८४-३२२ | अरस्तू ( एरिस्टोटल ) |
| ३५६-३२३ | सिकन्दर ( एलेग्जेंडर ) |
| ३२५ | चन्द्रगुप्त का गद्दी पर बैठना |
| ३२३-२८३ | युकलिड ( गणितज्ञ ) |
| २८७-२१२ | आर्शमीडीज ( एञ्जीनियर और गणितज्ञ |
| २७४-२३२ | अशोक का भारत में राज्य |
| २१४ | चीन की बड़ी दीवार बनना आरम्भ |
| ६ ( ? ) | ईसा का जन्म |

---

| | | |
|---|---|---|
| २६ | ई० | ईसा सूली पर चढ़ाया गया |
| १२१-१५१ | ,, | टालमी द्वारा ज्योतिष के अन्वेशण |
| ३१६-५३० | ,, | भारत में गुप्त साम्राज्य; संस्कृत साहित्य की उन्नति |
| ३३० | ,, | कुस्तुनतुनिया की स्थापना |
| ३६५ | ,, | रोम साम्राज्य का पूर्वी और पश्चिमी भागों में विभाजन |
| ४१० | ,, | रोम पर गाथ लोगों का अधिकार |
| ४४६-६१३ | ,, | जूट, ऐंग्ल और सेक्सनों द्वारा इंगलैंड की विजय |
| ४७५ | ,, | भारतवर्ष में हूणों के आक्रमण |
| ४७६ | ,, | पश्चिमी रोम-साम्राज्य का अन्त |
| ५७० | ,, | मोहम्मद का जन्म |
| ५८८ | ,, | बौद्ध धर्म का जापान में प्रचार |
| ६२२ | ,, | मोहम्मद का मक्का से भाग कर मदीना जाना; हिजरी सम्वत् आरम्भ |
| ६३२ | ,, | मोहम्मद की मृत्यु |
| ७१२ | ,, | अरबों की भारत में विजय |
| ७१५ | ,, | अरब साम्राज्य का अधिकतम विस्तार |
| ७६८-८१४ | ,, | शार्लमन, फ्रैंक लोगों का बादशाह |
| ८२७ | ,, | एगबर्ट, पूरे इंगलैण्ड का बादशाह |
| ६१६ | ,, | हेनरी फाउलर, जर्मनी का बादशाह |
| ६८७ | ,, | ह्यू केपट द्वारा फ्राँस का एकीकरण |
| १००० | ,, | भारत पर अफगानों के आक्रमण |
| १०६६-८७ | ,, | नार्मन विजेता विलियम, इङ्गलैण्ड का बादशाह |
| १०६५-१२७१ | ,, | क्रूसेड ( धर्मयुद्ध );फिलिस्तीन लेने के लिए |

भून कर खाने लगा। पहले आदमी पत्थर के जैसे-तैसे टुकड़ों से हथियार का काम लेता था, धीरे-धीरे वह पत्थर की धार और नोक तेज कर के उसकी छुरी और बर्छी बनाने लगा। पर इनसे दूर का निशाना नहीं लगता था। जंगली अवस्था का दूसरा भाग समाप्त होने तक उसने धनुष बाण का आविष्कार कर लिया। पीछे उसने मिट्टी के बर्तन बनाने और उन्हें आग में पकाने की बात मालूम की। इस प्रकार जंगली अवस्था के तीसरे भाग में आदमी अपने खाने की चीजों को भूनने के बजाय मिट्टी के बर्तनों में पकाने लगा।

**असभ्य अवस्था**—जंगली हालत पार करके आदमी बर्बर या असभ्य अवस्था में आया। अब उसकी विजय का क्षेत्र पशु, पक्षी, वनस्पति, और खान से निकलने वाली चीजों तक पहुँच गया। इस अवस्था का पहला भाग पशु-पालन के साथ समाप्त हुआ। अब पशुओं की मदद से आदमी खेती करने लगा। उसकी आवारागिर्दी कम हुई। वह घर बना कर रहने लगा। वह पशुओं पर सवारी करने, और माल असबाब ढोने लगा। इस तरह व्यापार का भी कार्य आरम्भ हुआ। बर्बर अवस्था के दूसरे भाग में आदमी खान से कच्चा लोहा निकालने और उसे गला कर साफ करने लगा। लोहे के अनेक औजार, हथियार, सवारियाँ और घरों के सामान बनने लगे। बर्बर अवस्था के तीसरे भाग में व्यापार बढ़ने के साथ पत्रव्यवहार की भी आवश्यकता हुई। अपने विचार दूर रहनेवालों पर प्रगट करने के लिए लेखन-शैली का आविष्कार हुआ। लेकिन पहले चित्र-लिपि का ही उपयोग हुआ। अक्षर या वर्ण-लिपि तो बर्बर अवस्था के अन्त और सभ्य अवस्था के प्रारम्भ में आयी, समझनी चाहिए।

**सभ्य अवस्था**—बर्बर अवस्था के बाद आदमी ने सभ्य अवस्था में प्रवेश किया। अब उसकी विजय का क्षेत्र अधिक मानसिक और सूक्ष्म हो गया। वह स्थूल पदार्थों के अलावा प्रकृति की शक्तियों का भी अध्ययन और प्रयोग करने लगा। इस अवस्था के प्रथम भाग का अन्त होने तक उसने बारूद का आविष्कार कर लिया। दूसरे भाग में उसने भाप के एंजिनों का प्रयोग किया। तीसरा भाग तो अभी चल ही रहा है, जिसमें गैस और बिजली आदि से चलने वाले नित्य नये यंत्रों का निर्माण हो रहा है, जिसके द्वारा समय और दूरी के

| | | |
|---|---|---|
| ११०५ | ई० | इङ्गलैण्ड में हवाई चक्की |
| ११६२-१२२७ | ,, | चंगेज खाँ, तातारी सम्राट् |
| ११६६ | ,, | इङ्गलैण्ड में जूरी प्रथा आरम्भ |
| ११७५ | ,, | मोहम्मद गोरी का मुलतान जीतना |
| १२१४-६४ | ,, | राजर वेकन, वैज्ञानिक |
| १२१५ | ,, | मेग्ना चार्टा; अंगरेजों का महान अधिकार-पत्र |
| १२३८-४१ | ,, | योरप पर मंगोलों का धावा |
| १२६५ | ,, | इङ्गलैण्ड की पहली पार्लिमेंट |
| १२६५-१३२१ | ,, | इटली का महाकवि दांते |
| १२७१-६५ | ,, | मार्को पोलो की यात्रा, सुदूर पूर्व में |
| १३०२ | ,, | फ्राँस की पहली पार्लिमेंट ( स्टेट्स जनरल ) |
| १३५३ | ,, | आटमन तुर्कों का योरप में प्रवेश |
| १३७६ | ,, | इंगलैंड में पार्लिमेंट द्वारा मंत्रियों पर अभियोग |
| १३७८ | ,, | योरप में दो पोप; एक रोम में, दूसरा एवेगनन ( फ्रांस में ) |
| १३६६-१४१८ | ,, | कबीरदास |
| १४००-१६०० | ,, | योरप में जाग्रति-काल |
| १४२६ | ,, | जोन-आफ-आर्क ने फ्रांस की सेनानायिका बन कर अंग्रेजों पर धावा किया |
| १४४० | ,, | छापेखाने का आविष्कार |
| १४६६-१५३८ | ,, | गुरू नानक |
| १४७३-१५४३ | ,, | कापरनिकस, ज्योतिष-शास्त्रवेत्ता |
| १४८३-१५६३ | ,, | सूरदास |
| १४६२-६८ | ,, | कोलम्बस द्वारा अमरीका की खोज |

| | | |
|---|---|---|
| १४६८ | ई० | वास्कोडेगामा का अफरीका के गिर्द होकर, भारत आना |
| १५१७-५५ | ,, | योरप में ( धार्मिक ) सुधार-काल |
| १५१७-३१ | ,, | जर्मनी में ल्यूथर द्वारा धार्मिक सुधार |
| १५१६-२२ | ,, | मेगलेन की संसार-यात्रा, समुद्र-मार्ग से |
| १५२६ | ,, | भारत में मुगलों की विजय |
| १५३२ | ,, | मेक्याविली ( इटली ) की 'प्रिंस' पुस्तक |
| १५३२-१६३३ | ,, | तुलसीदास |
| १५४६ के लगभग | | दूरबीन का आविष्कार |
| १५५६-१६०५ | ,, | भारत का सम्राट् अकबर |
| १५५८-१६०३ | ,, | इङ्गलैंड की सम्राज्ञी एलिजेबेथ |
| १५६१-१६२६ | ,, | फ्रैंसिस बेकन, वैज्ञानिक |
| १५६४-१६१६ | ,, | शेक्सपियर |
| १५६५-१६२६ | ,, | गेलिलियो, ज्योतिष-शास्त्रवेत्ता |
| १५६६ | ,, | जेबी घड़ी का आविष्कार |
| १५७७ | ,, | इंगलैंड में सूई का चलन |
| १५६० | ,, | कागज की मिल |
| १६०१ | ,, | भारतवर्ष में अंगरेजों की पहली व्यापारी कोठी |
| १६२७-८० | ,, | छत्रपति शिवाजी |
| १६२८ | ,, | हारवे का शरीर में रक्त-संचार का आविष्कार |
| १६२६-५० | ,, | ताजमहल का निर्माण |
| १६४२-१७२७ | ,, | सर आइजक न्यूटन, वैज्ञानिक और गणितज्ञ |
| १६४३ | ,, | बेरोमीटर या वायुमापक यंत्रका आविष्कार |
| १६६६-१७२५ | ,, | रूस में पीटर महान् |
| १७०४ | ,, | भाप के एंजिन का आविष्कार |
| १७०६-६० | ,, | बेंजमिन फ्रेंकलिन |
| १७५०-१८५० | ,, | इंगलैंड में औद्योगिक क्रान्ति |

| | | |
|---|---|---|
| १७५७ | ई० | प्लासी की लड़ाई |
| १७६२ | ,, | रूसो का 'सोशल कंट्राक्ट' ग्रन्थ |
| १७६४ | ,, | हारग्रीव की सूत कातने की मशीन |
| १७६४-७६ | ,, | कप्तान कुक की खोज संबन्धी समुद्र-यात्रा |
| १७६५ | ,, | इंगलैंड में भाप-ऐंजिन का आविष्कार |
| १७६५-७५ | ,, | कताई बुनाई की मशीनें |
| १७७४-१८३३ | ,, | राजा राममोहन राय |
| १७७५-८३ | ,, | अमरीका का स्वाधीनता-युद्ध |
| १७८०-१८३६ | ,, | पंजाब-केसरी रणजीतसिंह |
| १७८७ | ,, | अमरीका के विधान का अमल में आना |
| १७८६ | ,, | फ्राँसीसी राजक्रान्ति का प्रारम्भ |
| १७८६-६७ | ,, | वाशिंगटन, संयुक्त-राज्य अमरीका का राष्ट्रपति |
| १७६० | ,, | लोहे का पहला जहाज |
| १७६२ | ,, | कोयले की गेस से रोशनी |
| १७६४ | ,, | टामसपेन की 'एज-आफ-रीजन' पुस्तक |
| १७६६ | ,, | चेचक के टीके का प्रारम्भ |
| १७६६-१८१४ | ,, | नेपोलियन की प्रभुता |
| १८०१ | ,, | लेमार्क का विकास-सिद्धान्त |
| १८०४ | ,, | डाल्टन का परिमाणु-सिद्धान्त |
| १८०७ | ,, | इंगलैंड में दासों के व्यापार का निषेध |
| १८१७-६८ | ,, | सर सैयद अहमद खाँ |
| १८१६-१६०० | ,, | जान रस्किन, सर्वोदयी लेखक |
| १८२२ | ,, | चम्पोलियन ने मिस्री भाषा के लेखों का अर्थ लगाया |
| १८२४-८३ | ,, | स्वामी दयानन्द |
| १८२५ | ,, | स्टीफेनसन का, रेल के एंजिन का आविष्कार |

| | | |
|---|---|---|
| १८२७ | ई० | दियासलाई का आविष्कार |
| १८२८-१९१० | ,, | महर्षि टाल्स्टाय |
| १८२९ | ,, | भारत में सती प्रथा बन्द होना |
| १८३१ | ,, | फेरेडे ने डायनेमा का आविष्कार किया |
| १८३३-१९०२ | ,, | रामकृष्ण परमहंस |
| १८३५ | ,, | पहली तार की लाइन |
| १८४० | ,, | पेनी पोस्टेज (पत्र भेजने का महसूल एक पैंस) |
| १८४६ | ,, | सीने की मशीन |
| १८४८ | ,, | योरप में क्रान्तियों का वर्ष |
| १८४९ | ,, | मेजनी की अधीनता में, इटली में रिपब्लिक |
| १८४९-७३ | ,, | लिविंगस्टन की अफ्रीका-यात्रा |
| १८५०-८५ | ,, | भारतेन्दु हरिश्चन्द्र |
| १८५१ | ,, | इंगलैंड और फ्रांस के बीच समुद्री तार |
| १८५७ | ,, | कलकत्ता, बम्बई, और मद्रास के विश्वविद्यालयों की स्थापना |
| १८५८ | ,, | भारतीय स्वाधीनता-युद्ध की असफलता; भारतवर्ष का शासन ईस्ट इंडिया कम्पनी से ब्रिटिश पार्लिमेंट ने लिया |
| १८५९ | ,, | डारविन का 'ओरिजिन-आफ-स्पीसीज' ग्रन्थ |
| १८६०-६५ | ,, | एब्राहम लिंकन, संयुक्त राज्य अमरीका का राष्ट्रपति |
| १८६१ | ,, | इटली का एकीकरण |
| १८६३ | ,, | संयुक्तराज्य अमरीका से गुलामी का हटना |
| १८६७ | ,, | कार्ल मार्क्स का 'दास केपिटल' ग्रन्थ |
| १८६८-७१ | ,, | टाइपराइटर का आविष्कार |

| | | |
|---|---|---|
| १८६६ | ई० | स्वेज नहर |
| १८६६-१६४८ | ,, | महात्मा गाँधी |
| १८७०-१६२४ | ,, | लेनिन |
| १८७१ | ,, | जर्मन साम्राज्य की स्थापना |
| ,, | ,, | जापान से सामन्त-प्रथा हटायी गयी |
| ,, | ,, | भारत में आर्य समाज और थियोसोफीकल सोसायटी की स्थापना |
| १८७२-१६५० | ,, | अरविन्द |
| १८७६ | ,, | टेलीफोन का प्रथम प्रयोग |
| १८७७ | ,, | रोगों का कीटाणु-सिद्धान्त |
| १८८४ | ,, | देशरत्न राजेन्द्र प्रसाद का जन्म; ३ दिसम्बर |
| १८८५ | ,, | भारतवर्ष में कांग्रेस ( राष्ट्र-सभा ) की स्थापना |
| १८८६ | ,, | जवाहरलाल नेहरू का जन्म, १४ नवम्बर |
| १८६० | ,, | खान अब्दुल गफ्फार खाँ का जन्म |
| १८६५-६६ | ,, | मच्छरों से मलेरिया होने का सिद्धान्त |
| १८६६ | ,, | बेतार का तार। बम्बई में प्लेग। |
| १८६७ | ,, | सुभासचन्द्र बोस का जन्म |
| १८६८ | ,, | मैडम क्यूरी द्वारा रेडियम का आविष्कार |
| १८६६-१६०७ | ,, | हेग की शान्ति-परिषदें |
| १६०० | ,, | आस्ट्रेलिया की कामनवेल्थ की स्थापना |
| १६०३ | ,, | हवाई जहाज की पहली उड़ान अमरीका में |
| १६०६ | ,, | पीयरी उत्तरी ध्रुव पहुँचा |
| १६११ | ,, | एमंडसन दक्षिणी ध्रुव पहुँचा |
| १६१२ | ,, | चीन में रिपब्लिक ( प्रजातंत्र ) की स्थापना |
| १६१४-१८ | ,, | पहला योरपीय महायुद्ध |
| १६१७ | ,, | रूस की राजक्रान्ति |
| १६१८ | ,, | इंगलैंड में स्त्रियों का मताधिकार |

| | | |
|---|---|---|
| १६१६ | ई० | राष्ट्र-संघ की स्थापना |
| १६२० | ,, | भारतवर्ष में सत्याग्रह आन्दोलन |
| ,, | ,, | अमरीका में स्त्रियों का मताधिकार |
| १६२२ | ,, | म० गाँधी को छः साल कैद की सजा |
| १६२३ | ,, | इंगलैंड में मजदूर-दल की सरकार |
| १६२४ | ,, | खिलाफत का हटना |
| १६३३-४५ | ,, | हिटलर की प्रभुता |
| १६३६-४५ | ,, | दूसरा योरपीय महायुद्ध |
| १६४२ | ,, | भारत में काँग्रेस का 'भारत-छोड़ो' प्रस्ताव |
| १६४३ | ,, | बङ्गाल का मनुष्य-कृत अकाल |
| १६४५ | ,, | जापान के दो नगरों पर 'एटम बम'। |
| ,, | ,, | एशिया के कई देशों में 'एशिया छोड़ो' नारा |
| ,, | ,, | संयुक्त राष्ट्र-सङ्घ की स्थापना |
| १६४७ | ,, | भारतवर्ष की स्वतंत्रता |
| १६५० | ,, | स्वतंत्र भारत का संविधान अमल में आने लगा |
| १६५३ | ,, | स्टेलिन का देहान्त |

956

———

# सहायक साहित्य


विश्व प्रपञ्च— मूल लेखक—हेकल; अनु०—श्री० रामचन्द्र शुक्ल

मानव की कहानी — रामेश्वर गुप्ता

समाज विज्ञान — चन्द्रराज भंडारी

मार्क्सवाद— यशपाल

विश्व संस्कृति का विकास — कालीदास कपूर

गांधीवाद : समाजवाद — काका कालेलकर

सर्वोदय का इतिहास और विज्ञान — शंकरराव देव

सर्वोदय का सिद्धान्त — नव जीवन प्रकाशन मंदिर, अहमदाबाद

Early Civiisations. — A.A. Goldenwaisar

How man coquered Nature — M.J. Reynolds

The Story of Human Progress — L.C. Marshall

Social Evolution — Benjamin Kidd

History of Social Development — Mullar Lyer

Epochs of Civillisation — P.N. Bose

Modern Ideas of Evolution — D.C. Babcock

The Century of Hope — F.S, Morwin

A brief history of Civilisation — J.S. Hoyland

सर्वोदय, विश्वमित्र, लोकवाणी, विश्ववाणी, हरिजन सेवक, आज, नव हिन्द, भारत आदि पत्र-पत्रिकाएँ।


———

# सर्वोदय ग्रन्थमाला

( १ ) सर्वोदय अर्थशास्त्र—सर्वोदय की दृष्टि से अर्थशास्त्र की रूप रेखा। संसार में सुख-शान्ति चाहने वाले राजनीतिज्ञों, अध्यापकों और पाठकों के लिए बहुत आवश्यक। [मूल्य, चार रुपया]

( २ ) सर्वोदय अर्थव्यवस्था—पूँजीवादी और साम्यवादी अर्थव्यवस्थाओं की अपेक्षा सर्वोदय अर्थव्यवस्था की विशेषताओं का सुन्दर विवेचन। [मूल्य, डेढ़ रुपया]

( ३ ) हमारा अर्थशास्त्र कैसा हो ?—अर्थशास्त्र में सर्वोदय दृष्टिकोण रखने की आवश्यकता का विचार। [मूल्य, चार आने]

( ४ ) सर्वोदय राज—क्यों और कैसे ?—स्वदेशी राज्य होने पर भी वास्तविक स्वाराज नहीं हुआ। सर्वोदय राज की रूप-रेखा देखिए और विचार कीजिए। [मूल्य, दस आने]

( ५ ) मानव संस्कृति—संस्कृति क्या है, इसके विविध पहलू कौन-कौन से हैं। इसका विकास किस तरह होता है, विविध देशों ने इसमें क्या योग दिया है—इन प्रश्नों का विचार कर मानवता और विश्व-कल्याण में भाग लीजिए। [मूल्य, ढाई रुपये]

( ६ ) समाजवाद, साम्यवाद और सर्वोदय—मानव प्रगति में पूँजीवाद, समाजवाद, अराजवाद, फासिस्टवाद, नाजीवाद तथा साम्यवाद का भाग; और सर्वोदय की विशेषता। [मूल्य, बारह आने]

भारतीय ग्रन्थमाला, दारागंज, इलाहाबाद

अन्तर को मिटाने का प्रयत्न हो रहा है; और, उसमें सफलता मिलती जा रही है।

बाहरी दुनिया से सम्बन्ध बढ़ने के साथ, आदमी का अपने साथियों से सामाजिक, आर्थिक और राजनैतिक सम्बन्ध भी बढ़ता रहा है। उसने परिवार, कबीलों और कुलों का संगठन किया। ग्राम और नगर बसाये। नागरिकता की भावना बढ़ायी। नगर-राज्यों और राष्ट्रों का संगठन किया। इस समय तो कई साम्राज्य और संघ-राज्य भी मौजूद हैं; और, विश्व भर में एक ही राज्य स्थापित करने का विचार हो रहा है।

**प्रगति की दृष्टि से समय-विभाग**—ऊपर जो प्रगति की तीन अवस्थाओं की बात कही गयी है, वह बहुत स्थूल या मोटे हिसाब से ही है। खासकर जंगली और बर्बर अवस्था का कोई निश्चित विवरण हमारे सामने नहीं है; कारण उसे बीते हुए बहुत मुद्दत हो गयी। फिर, उस समय लेखन-प्रणाली का चलन नहीं हुआ था। और, जो थोड़े-बहुत पुराने निशान अब मिलते हैं, उनसे कुछ ठीक सर्वसम्मत नतीजा नहीं निकाला जा सकता। जंगली, और बर्बर अवस्था की बात तो दूर रही, 'सभ्यता'-काल के भी शुरू के बहुत से हिस्से की हालत का हमें यथेष्ट परिचय नहीं। कितनी ही सभ्यताएँ उत्पन्न हुईं और नष्ट भी हो गयीं। जातियाँ बनीं और बिगड़ीं, उठीं और गिरीं, पर प्रायः वे अपने पीछे कोई ऐसा इतिहास नहीं छोड़ गयीं, जो अब तक सुरक्षित रहता और जिसे आधुनिक मनुष्य अच्छी तरह समझ सकता। इसलिए प्राचीन काल की जातियों के उत्थान और पतन का समय और घटनाएँ भी बहुत कुछ अन्दाज से ही बतायी जाती हैं, और कितनी ही जातियों के बारे में तो कुछ ठीक कहते ही नहीं बनता। अलग-अलग इतिहासकारों के जुदा-जुदा विचार हैं।

कुछ विद्वानों का मत है कि मानव प्रगति के विचार से साधारण इतिहास-काल के तीन भाग किये जा सकते हैं—

( १ ) ई० पू० ८००० से, ई० पू० २००० तक—सुमेर, भारत, चीन और मिस्र की सभ्यता का पहला रूप।

(२) ई०पू० २००० से सन् ७००ई०तक—सुमेर, चीन और मिस्र की सभ्यता का पिछला रूप; और असीरिया, ईरान, यूनान और रोम की सभ्यता का उदय।

( ३ ) सन् ७०० ई० के लगभग से खासकर पश्चिमी सभ्यताओं का उदय।

**सभ्यता के तीन भेद**—सभ्यता तीन तरह की होती हैं। पहली तरह की सभ्यता में भौतिक, आर्थिक या औद्योगिक उन्नति करने का विचार मुख्य होता है। सैनिक शक्ति बढ़ाने पर जोर दिया जाता है; अच्छे बलवान शासक और सेनापति सामने आते हैं। आदमियों का ध्यान ज्यादातर शारीरिक सुखों की ओर रहता है। दूसरी तरह की सभ्यता का विशेष लक्षण मानसिक उन्नति है। इसमें तर्क, विज्ञान, दर्शन आदि की उन्नति होती है; युद्ध और सेनाओं का महत्व कम हो जाता है। तीसरी तरह की सभ्यता नैतिक और आध्यात्मिक उन्नति की होती है। इसे प्राय: संस्कृति कहा जाता है।

ऊपर सिर्फ उदाहरण के तौर पर थोड़े से देशों की सभ्यता का समय दिया गया है, और वह भी मोटे अन्दाज से। प्राचीन सभ्यताओं में से जिन्होंने नैतिक और आध्यात्मिक क्षेत्र में उन्नति की, उनमें से सिर्फ चीन और भारत की ही सभ्यता इस समय तक रहपायी हैं। यूनान इस क्षेत्र में आने लगा था, पर विशेष आगे न बढ़ा। तीसरे युग की अर्थात् आधुनिक सभ्यताएँ तो अभी कुछ अंश में पहली ( भौतिक )और कुछ अंश में दूसरी (मानसिक) कोटि में हैं। भौतिक विज्ञान की उन्नति ने उन्हें पूँजीवादी बनने में सहायता दी है। वे अपने देशों से बाहर बाजार ढूँढ़ने और उन पर कब्जा जमाये रखने में लगी हैं। इसके लिए विशाल सेनाएँ और सैनिक सामग्री की जरूरत होती है। इन देशों का आपस में तथा दूसरों से संघर्ष होना स्वाभाविक है। इसका नतीजा युद्ध, महा-युद्ध और विश्व-युद्ध है।

**विशेष वक्तव्य**—जब तक किसी सभ्यता में नैतिक गुणों की अपेक्षा भौतिक उन्नति बहुत अधिक रहती है, तब तक उसमें स्थिरता नहीं मानी जा सकती; यही शङ्का रहती है कि वह न-मालूम कब नष्ट हो जाए। किसी सभ्यता की स्थिरता

इस बात पर निर्भर होती है कि वह भौतिक उन्नति के साथ नैतिक उन्नति भी काफी परिमाण में करे। यह ठीक है कि एक सीमा तक भौतिक उन्नति बहुत ही जरूरी है, उसके बिना काम नहीं चल सकता; परन्तु अकेली वही काफी नहीं है। किसी जाति की सभ्यता को विशेष समय तक बने रहने के लिए उसकी नैतिक और आध्यात्मिक उन्नति भी यथेष्ट होनी चाहिए। इसी तरह नैतिक और आध्यात्मिक बातों में लगी रहने वाली, भौतिक उन्नति की अवहेलना करने वाली, संसार को मायाजाल समझने वाली, और परलोक की बातों में ही अधिकतर समय और शक्ति लगाने वाली सभ्यता का जीवन भी कण्टकमय ही रहता है। असल में जरूरत इस बात की है कि हरेक जाति, देश या राष्ट्र भौतिक, मानसिक, और नैतिक या आध्यात्मिक उन्नति उचित अनुपात में करे; इन तीनों का ठीक समन्वय ही यथेष्ट प्रगति है।

——:०:——

यदि हमें यह देखने को मिले कि अमुक समाज के लोग बड़े आलीशान मकानों में रहते हैं, अच्छे-अच्छे कपड़े पहनते हैं, कई प्रकार का भोजन करते हैं, उनके मनोरंजन खेल-कूद की अच्छी व्यवस्था है तो हम कहेंगे कि यह समाज अत्यन्त उन्नत और सभ्य है। इसका अर्थ यह हुआ कि सभ्यता का एक प्रमुख लक्षण समाज के जीवन की इन बाहरी बातों से सम्बन्ध रखना है जैसे खान-पान, वेष-भूषा, मनोरंजन, खेल-कूद, साहित्य-कला-विज्ञान, उद्योग धन्धे, व्यापार व्यवस्था तथा जीवन की अनेक प्रकार की दूसरी सुविधाएँ।

—प्रेमनारायण माथुर

चौथा अध्याय

# भोजन

—※—※-※-※-

दूसरे प्राणियों की तरह आदमी की यह स्वाभाविक इच्छा है कि अपने आप को जिन्दा रखे। इसके लिए वह अपने खाने-पहनने और रहने का इन्तजाम करता है। इस काम में आदमी ने क्या प्रगति की है, इसका विचार करने के लिए पहले भोजन का विषय लिया जाता है।

**शुरू में मनुष्य का भोजन**—जहाँ तक मालूम हो सका है, और साधारणतः समझ में आता है,शुरू में आदमी के खाने की चीजें या तो जङ्गली तौर पर पैदा होने वाले पेड़ पौधों के फल मूल कन्द थीं,या जानवरों का मांस और मछलियां। उस समय वहअघोरी यानी सब तरह की चीजें खानेवाला था। उसे जो कुछ मिल जाता, उसे ही खा लेता। वह जानबूझ कर न फलाहारी था और न मांसाहारी ही। उसका भोजन इस बात पर निर्भर था कि जिस जगह वह रहता, वहाँ क्या मिल सकता था। सम्भव है कुछ जगह ऐसी उपजाऊ हो कि वहाँ कुदरती तौर से बहुत समय तक काफ़ी फल, शाक, मूल, कन्द आदि मिलते रहे। वहाँ आदमी का, मांस न खाना या बहुत ही कम खाना स्वाभाविक था। दूसरी जगहों में जहाँ कुदरती फल आदि की कमी रही,वहाँ आदमी के लिए मांस, मछली खाने के सिवाय कोई चारा ही न था। शुरू में उसे किसी भी पशु पक्षी आदि के मांस से परहेज़ न था।

यह तो खाने की चीजों के भेद की बात हुई। आदमी की खुराक के परिमाण के बारे में बात यह थी कि अगर उसे मिल सकता तो वह अपनी मामूली खुराक से बहुत ज्यादा खा जाता था। लेकिन अकसर ऐसा अवसर आता था कि उसे खाने को काफी नहीं मिलता था, और कभी-कभी तो कुछ भी नहीं मिल पाता था। ऐसी हालत में आदमी कई-कई दिन तक भूख सहता और ——— — ———

करता था। उस जमाने में आदमी के खाने का कोई समय नियत न था; बिलकुल सवेरा हो, कुछ दिन चढ़ा हो, दोपहर हो, तीसरा पहर हो या शाम या रात हो—जब भी कुछ मिल जाता, वह खाने को तैयार रहता था।

**आग का आविष्कार होने पर**—आग के आविष्कार से पहले आदमी हर चीज़—मांस हो या जङ्गली फल या अनाज—कच्ची ही खाता था। जब उसे आग का उपयोग करना आ गया,तो वह चीजों को भून कर खाने लगा। इसके भी बहुत समय बाद उसने खाना पकाना सीखा। शुरू में उसके पास मिट्टी या धातुओं के बर्तन तो थे ही नहीं; वह चमड़े के बर्तनों से ही काम चलाता था। वह उनमें पानी डालकर रख लेता और पास ही आग जला कर पत्थर के टुकड़े खूब गरम करता और उन गरम पत्थरों को लकड़ी या पत्थर के सहारे चमड़े के बर्तनों में डालता, पीछे उन बर्तनों में मांस या अन्न आदि डाल देता। इस तरह पानी उबलने लगता और आदमी का भोजन पकता था।

**चरवाहे का भोजन**—आदमी धीरे-धीरे तरक्की करके, पशुओं को पालने लगा और चरवाहे का जीवन बिताने लगा। चरवाहा बनकर भी आदमी ने मांस खाया तो सही, पर बहुत ज्यादा नहीं। चरवाहा अपने पशु को मांस के लिए मारने का जल्दी विचार नहीं करता; पशु उसका धन है, जिसे बढ़ाने की तरफ़ उसका ध्यान रहता है। चरवाहा किसी जानवर को अकसर उसी हालत में मारना पसन्द करता है जब कि जानवर बीमार हो, या कोई त्योहार या उत्सब हो अथवा किसी 'धार्मिक' काम के लिए कुर्बानी करनी हो। फिर, चरवाहों को दूध का बहुत शौक होता है, इसलिए दुधारू पशुओं की तो जहाँ तक बने वे रक्षा ही करते हैं। अस्तु, चरवाहे की हालत में आदमी ने मांस का उपयोग पहले से कम किया।

**खेती का आविष्कार होने पर**—शुरू में आदमी ऐसी चीज खाता था, जिसे पैदा करने के लिए उसे कोई मेहनत नहीं करनी होती थी, यानी जो कुदरती तौर से मिल जाती थीं। वह जङ्गल में अपने आप पैदा होनेवाले फल आदि खाता था, या शिकार अथवा मछलियों आदि पर गुजर करता था। खेती की बात मालूम होने पर आदमी तरह तरह के फल, शाक या अन्न पैदा करने लगा। अब वह कुदरती तौर से मिलनेवाली चीजों के अलावा, अपनी मेहनत से पैदा हुई चीजें

भी खाने लगा। मांसाहार इस समय कम हो जाना स्वाभाविक ही था। ध्यान देने की एक खास बात यह है कि शुरू में आदमी ने अपना रहनसहन और जीवन अपने भोजन को दृष्टि में रखकर बनाया। पीछे आवश्यकता के अनुसार वह शिकारी, चरवाहा या किसान रहा है। पहले, विद्वानों की प्रायः यह समझ थी कि आदमी शिकारी की अवस्था पार करके चरवाहे की अवस्था में आया और उसके बाद किसान बना; और जो भी समूह इस समय किसान की अवस्था में हैं, वे पहले शिकारी और चरवाहे की दशा में रह चुके हैं। लेकिन जांच और खोज से मालूम हुआ कि यह जरूरी नहीं है कि खेती करने वाले समूह पहले चरवाहे अवश्य ही रहे हों। आम तौर से यह कहा जा सकता है कि प्रगति या विकास का कोई एक निश्चित क्रम या सिलसिला नहीं है, बल्कि कई अलग-अलग क्रम हैं; वे देश काल या वातावरण पर निर्भर रहे हैं। इतिहास में ऐसी भी मिसालें मौजूद हैं कि खेती करनेवाले आदमी पीछे पशु-पालन में लग गये जबकि या तो उनके देश में कोई खास परिवर्तन हो गया या वे दूसरी ऐसी जगह चले गये जहाँ की हालत पशु-पालन के अनुकूल थी।

खेती ने आदमी को अपने भोजन के लिए तरह-तरह की चीजें पैदा करनी सिखायी। अब उसका भोजन उन्हीं चीजों तक परिमित न रहा, जो उसे प्रकृति से खुद ही मिल जाएँ। अब उसकी, आविष्कार और प्रयोग करने की प्रवृत्ति को प्रकट होने का खूब मौका मिलने लगा। वह जांच करता कि कौन-सी चीज खाने में अच्छी है, कौनसी कड़वी, कसैली, चरपरी या जहरीली है, और कौनसी स्वादिष्ट, मीठी, पौष्टिक आदि है। अच्छी-अच्छी चीजों को वह पैदा करता गया। आगे और प्रगति का नतीजा यह हुआ कि कुदरती तौर से मिलनेवाली चीजों का भोजन और कम हो गया; ज्यादातर वे चीजें खायी जाने लगीं, जो आदमी की अपनी मेहनत से पैदा होतीं।

**खाद्य पदार्थों के गुणों का विचार**—ज्यों-ज्यों आदमी का ज्ञान बढ़ा, उसने खायी जाने वाली चीजों के गुणों पर वैज्ञानिक दृष्टि से विचार किया। उसने मालूम किया कि किस चीज को खाने से शरीर पर क्या प्रभाव पड़ता है, वह शरीर के किस तत्व को बनाने में सहायक या बाधक होती है, और किन-किन

चीजों के मिश्रण में क्या गुण या अवगुण हो जाते हैं। भारतवर्ष का आयुर्वेद संसार का बहुत पुराना साहित्य है, इसमें मनुष्य की आयु या स्वास्थ्य के सम्बन्ध में बहुत उत्तम ज्ञान मिलता है। यहां संस्कृत में ऐसा बहुत सा साहित्य है, जिसमें खाद्य पदार्थों के गुण दोष बहुत ब्योरेवार बताये गये हैं। अब तो सभी देशों में इस तरह का थोड़ा-बहुत साहित्य है, और वह बढ़ता जा रहा है। आदमी इससे ज्ञान प्राप्त करके बहुत लाभ उठा सकता है।

**विटामिन**—कुछ वर्षों से विटामिन ( पोषक तत्व ) की बड़ी चर्चा है। विटामिन सभी ताजे पदार्थों में होते हैं, पर अभी तक उन्हें अलग नहीं किया जा सका है। यह माना जाता है कि विटामिन 'ए' शरीर के बढ़ने के लिए आवश्यक है। यह मक्खन, मलाई, हरे शाक-भाजी, मांस और मछली के तेल में मिलता है। भोजन में इस विटामिन की कमी होने से हड्डियों की बीमारी होती है। चीजों को उबालने, औटाने, तलने या छौंकने से यह विटामिन कम रह जाता है। विटामिन 'बी' पाचन शक्ति या हाजमे को ठीक करता है। यह फल, सब्जी, अनाज, मटर, और सेम की फली आदि में होता है। विटामिन 'सी' खून साफ करता है; यह टमाटर और रसदार फल में, और अन्न के अंकुर निकले हुए रूप में, अधिक होता है। इसी तरह 'डी', 'ई', 'एफ' आदि विटामिन भी हैं। जिन चीजों में विटामिन नहीं होते या बहुत ही कम होते हैं, उनमें से कुछ ये हैं—डिब्बे में बन्द रहने वाली खुराक, चाय, कहवा, मैदा, बेसन, शरबत आदि। विटामिन के सम्बन्ध में अभी शोध और आलोचनाएँ हो रही हैं, क्रमशः इस विषय पर और प्रकाश पड़ने की आशा है।

**कृत्रिम भोजन**—इधर कुछ समय से आदमी कृत्रिम भोजन बनाने की फिक्र में हैं। पिछले महायुद्ध के समय जर्मनी ने ऐसा भोजन तैयार किया था। इसमें अभी पूरी सफलता नहीं मिली, लेकिन प्रयोग और प्रयत्न जारी हैं। सुना है भारतीय योगी कुछ जड़ी बूटियों का सेवन करते हुए कई-कई दिन या हफ्ते भोजन नहीं करते। आजकल कई प्रकार के भोजन-सार ( कान्सेंट्रेटेड फूड ) बन रहे हैं। जिनकी थोड़ी सी मात्रा से ही आदमी की पूरी खुराक का काम चल जाता है। वैज्ञानिक यह आशा करते हैं कि धीरे धीरे कुछ समय में

ऐसा कृत्रिम भोजन तैयार करने में सफलता मिल जायगी कि उसकी कुछ छोटी-छोटी गोलियाँ खा लेने पर आदमी को दिन भर भोजन की जरूरत न हो। इस समय आदमी की बहुत सी क्रियाएँ भोजन के लिए ही होती हैं। जब ऊपर लिखा कृत्रिम भोजन काम में आने लगेगा तो आदमी के जीवन में कितना परिवर्तन हो जाएगा! घर-घर चूल्हे चौके का काम न रहेगा, चकला-बेलन और तवे कढ़ाई आदि का सवाल न रहेगा। शहरों में होटल, रसोई घर, हलवाई, आदि की जरूरत न रहेगी। रोजमर्रा का साधारण काम इनके बिना ही मजे में चल सकेगा।

**वैज्ञानिक भोजन**—वैज्ञानिक भोजन बनने लगने पर एक खास बात यह होगी कि हर एक आदमी को उसके शरीर और प्रकृति के अनुसार ही भोजन दिया जायगा। अब तो कुछ रोगियों को छोड़कर अकसर घर भर के सब आदमियों के लिए एक ही तरह का भोजन बनता है; चाहे कोई लम्बे कद का हो या ठिंगना, कोई मोटा हो या दुबला, कोई बलवान हो या कमजोर। विज्ञान ऐसी प्रगति की सूचना दे रहा है, जब हरएक आदमी को—मोटे, पतले, तन्दुरुस्त या किसी प्रकार के रोगी को—अलग-अलग ऐसा भोजन मिलेगा, जिसमें उसके लिए सब आवश्यक तत्व हों जिसमें कोई भी हानिकारक या अनुपयोगी अंश न हो।

**वर्तमान अवस्था; स्वाद के लिए हानिकारक भोजन**—अच्छा, हम भविष्य की बातों को छोड़ कर मौजूदा हालत का विचार करते हैं। इस समय आदमी प्रायः खाने पीने की चीजों के गुण दोषों का विशेष विचार नहीं करता। वह खाना खाने में अपनी रुचि, शौक या परम्परा का ही ध्यान ज्यादा रखता है। वह भूल जाता है कि भोजन के मुख्य उद्देश्य ये हैं—(१) शारीरिक परिश्रम से टूटे हुए शरीर-तंतुओं की मरम्मत करना तथा शरीर को पोषक तत्व प्रदान करना, (२) शरीर की खर्च होनेवाली शक्ति की पूर्ति करना, और (३) शरीर को गरम बनाये रखना। जो आदमी इस बात को जानता है, वह भी अपने खाने की चीजों का चुनाव करने में ऐसे विचार को गौण समझता है। उसका लक्ष्य प्रायः यह रहता है कि जीभ को तरह-तरह के पदार्थों का स्वाद

मिले। यही कारण है कि अनेक प्रकार के मीठे या नमकीन पकवान बनाये जाते हैं, चटपटी मसालेदार चीजों की भी संख्या कम नहीं होती। आदमी अपने भोजन में कितने ही ऐसे मसाले खा जाता है, जो शरीर के लिए कुछ लाभदायक नहीं, बल्कि कुछ अंश में नुकसान ही पहुँचाते हैं।

जब आदमी एक ही समय में तरह-तरह की चीजें खाता है, तो वह हर चीज को थोड़ी-थोड़ी खाते हुए भी सब मिला कर अपनी जरूरत से ज्यादा खा जाता है। इससे उसका स्वास्थ्य बिगड़ता है और उसका रोगी होना स्वाभाविक है। मध्य और ऊँची श्रेणी के बहुत से आदमियों की अधिकांश बीमारियों का कारण यही है कि वे तरह-तरह की बहुत सी चीजें खा जाते हैं और स्वाद के कारण जरूरत से ज्यादा खा जाते हैं।

एक और दृष्टि से भी एक समय में अलग-अलग तरह की बहुत सी चीजें खाना अनुचित है। कोई चीज जल्दी हज्म होती है, कोई देर में। पेट में पहुँचने पर कुछ का रस जल्दी बनने लगता है, और कुछ का बहुत देर बाद। इससे पाचन क्रिया में बड़ी गड़बड़ मचती है। इसके अलावा कुछ चीजें ऐसी भी होती हैं कि उनका एक दूसरे के साथ मेल नहीं बैठता। बेमेल भोजन से शरीर में बहुत विष और विकार पैदा होता है।

**दूर दूर के तथा अनेक प्रकार के पदार्थों का भोजन**—आदमी को चहिए कि एक समय में न तो ज्यादा चीजें खाए, और न बेमेल भोजन ही करे, जीभ को वश में रखे, जिससे शरीर के हित के लिए जो चीज जितनी आवश्यक हो उतनी ही, खायी जाय। लेकिन होता क्या है? जो अन्न, शाक-भाजी, फल आदि जमीन में पैदा होता है, या जो दूध और मांस पशु पक्षियों से मिलता है, उसको सभ्य आदमी बहुत सी ऐसी क्रियाओं के बाद खाता है कि उनका रूप रंग और स्वाद बिलकुल बदल जाता है। आधुनिक आदमी कितनी तरह की जुदा-जुदा चीजें तैयार करके खाता है, इसका हिसाब लगाना बहुत ही कठिन है। अब वह पशुओं या जङ्गली आदमी की तरह देश काल का बन्धन नहीं मानना चाहता। वह कितनी ही चीजें ऐसी खाता है जो सैकड़ों या हजारों मील दूर से आती हैं। मिसाल के तौर पर भारतवर्ष में बड़े-बड़े शहरों में ही नहीं, कितने ही भीतरी

कस्बों में जहाँ रेल आदि की पहुँच नहीं है, कंधारी अनार, कशमीर के सेव, नागपुर के सन्तरे, कलकत्ते या बम्बई के केले आदि बिकते हैं। यहाँ हर वर्ष लाखों रुपये की खाने की चीजें विदेशों से डिब्बों में बन्द की हुई आती हैं। बे-मौसमी फलों या शाक-भाजी को खाने में अलग ही शान समझी जाती है। इसलिए कितनी ही चीजें इस अन्दाज से पैदा की जाती हैं कि वे शौकीन लोगों को ऐसे समय में मिल जाएँ, जबकि ये आम तौर से नहीं मिल सकतीं। फिर, खाने की एक-एक चीज कई-कई तरह से बनायी जाती है। रोटी को ही लीजिए—फुलका, सादी रोटी, पूरी, परांठा, पुआ, मीठी रोटी, नमकीन रोटी, डबल रोटी, बिसकुट आदि कितने ही भेद हैं। शाक-भाजी, मिठाइयां और नमकीन चीजों की कुछ गिनती ही नहीं। चटनी अचार, मुरब्बे भी बहुत किस्म के होते हैं। पीने के लिए सादे पानी या दूध से आधुनिक आदमी को सन्तोष नहीं। हर मौसम में जुदा-जुदा पेय पदार्थों का सेवन किया जाता है; ठंढाई, शर्बत और सोडावाटर बहुत तरह के बनाये जाते हैं। चाय का प्रचार घर-घर हो चला है। शराब पीनेवालों के लिए कई तरह की शराब तैयार है। इस तरह खाने की देशी और विदेशी चीजों का कोई अन्त नहीं। पाठक जानते ही हैं कि दावतों में कहीं-कहीं खाने-पीने की तीस-चालीस से भी अधिक चीजें परोसी जाती हैं। अगर किसी एक देश की भी खाने-पीने की सब चीजों की सूची बनायी जाए तो आश्चर्य होगा कि आदमी कितनी चीजों का उपभोग करता है।

पिछले महायुद्ध के समय की बात है, करांची में कुछ अमरीकी सैनिक उतरे थे। उनके भोजन का प्रबन्ध एक बढ़िया होटल में किया गया। होटल के मेनेजर को उनके आने की सूचना सिर्फ चौबीस घण्टे पहले मिली थी, और उससे कहा गया था कि भोजन के लिए दूसरी चीजों के अलावा एक खास किस्म की मुर्गी का मांस भी होना चाहिए। मेनेजर ने कई जगह जरूरी ( अर्जेण्ट ) तार देकर उस मुर्गी के मिलने की बात पूछी। उसे मालूम हुआ कि वे मुर्गियां इलाहाबाद में मिल सकती हैं। फौरन हवाई जहाज इलाहाबाद भेजकर वे मुर्गियां मँगायी गयीं, और सैनिकों के भोजन के साथ उन मुर्गियों का मांस भी तैयार कर दिया गया।

**लोगों का जुदा-जुदा भोजन**—अब दूर-दूर के आदमियों में सम्पर्क बढ़ता

जाता है, इससे रहनसहन में समानता होती है। तथापि अभी इसमें कितनी भिन्नता है, यह हिन्दुओं के खानपान का विचार करने से स्पष्ट हो जायगा। एक ही हैसियत के वनियों का भोजन कुछ और तरह का होता है, ब्राह्मणों का, कायस्तों का और खत्रियों का कुछ और तरह का। पूर्व पश्चिम का, गांव और शहर का, शाकाहारी और मांसाहारी का अन्तर भी रहता ही है। अक्सर जब किसी आदमी को जगह जगह जाने का प्रसंग आता है, तो उसे सोचना होता है कि न-मालूम यहां भोजन किस प्रकार का मिले। शहरों के भोजनालयों आदि पर हम जुदा-जुदा नाम की तख्ती ('साइन बोर्ड') देखते हैं, यथा ब्राह्मण भोजनालय, खत्री भोजनालय, वैश्य भोजनालय, पंजाबी होटल, महाराष्ट्रीय होटल, बंगाली होटल, मद्रासी होटल आदि। बहुत से आदमियों की आदत कुछ खास-खास पदार्थ खाने की, तथा खास-खास पदार्थों से परहेज करने की होती है। फिर, वे एक विशेष प्रकार से तैयार किया हुआ भोजन ही खाने के अभ्यस्त होते हैं। जहाँ इससे कुछ भिन्नता होती है, उन्हें कुछ कठिनाई या अरुचि प्रतीत होती है। वह समय कब आएगा, जब आदमी हर प्रकार के भोजन को समान रूप से रुचिकर मानेगा। यह स्पष्ट ही है कि सादगी के खान-पान से इस दिशा में विशेष प्रगति हो सकेगी।

**विशेष वक्तव्य**—आदमी के भोजन का लक्ष्य यह होना चाहिए कि शरीर स्वस्थ रहे और हृष्ट-पुष्ट हो। अनुभव और प्रयोग से यह मालूम हो गया, और मालूम होता जाता है कि खाने-पीने की किस-किस चीज में क्या-क्या तत्व है, और शरीर को किन-किन तत्वों की जरूरत होती है। लेकिन कुछ आदमी तो अज्ञान से, और कुछ आदमी शौकीनी या स्वाद के कारण, उस ज्ञान का उपयोग नहीं करते। पाठक अपने देश-काल को ध्यान में रख कर, और शरीर-शास्त्र की जानकारी रखने वालों से सलाह-मशविरा करके यह विचार कर सकते हैं कि उन्हें अपने भोजन में क्या सुधार करना है। आदमी ने भोजन के बारे में समय-समय पर परिवर्तन किया है; आदर्श के विचार से उसे अभी काफी मंजिलें तय करनी है। आशा है, वह धीरे-धीरे इस ओर प्रगति करेगा।

———

## पांचवाँ अध्याय

# कपड़ा

-※-※-※-※-

*आगे चलकर कागज, तरह तरह की धातुओं और कांच के कपड़े पहनने की सम्भावना पैदा हो रही है। कपड़े चमकीले तो होंगे ही, मैले भी न होंगे, और उनके पहिननेवालों को धोबियों की जरूरत बहुत ही कम पड़ेगी। यही बात निकल आदि धातुओं से बने कपड़ों के बारे में समझनी चाहिए।*

*—सत्यभक्त*

**कपड़ा क्यों पहना जाता है?**—आज कल करीब-करीब सभी आदमी कपड़े पहिनते हैं। पहले ऐसा न था। शुरू में आदमी पशु पक्षियों की तरह नङ्गा रहता था। उसके, नग्न अवस्था को छोड़ कर कपड़ा पहिनने के तीन कारण माने जाते हैं—(१) शरीर की सर्दी-गर्मी से रक्षा, (२) शर्म या लज्जा का भाव, और (३) शरीर की सजावट। आम तौर से इनमें से पहली दो बातों को बड़ा महत्व दिया जाता है। परन्तु इतिहासकारों का कथन है कि आदमी में लज्जा का भाव शुरू में था ही नहीं, यह तो बहुत पीछे पैदा हुआ। यह भाव कपड़ा पहनने का कारण नहीं, बल्कि उसका परिणाम है। इसी तरह सर्दी-गर्मी से शरीर की रक्षा की बात है। जब आदमी जङ्गली हालत में रहता था तो उसे सर्दी-गर्मी ज्यादा नहीं सताती थी। उसमें पशुओं की तरह सहन करने की शक्ति काफी थी, पर पीछे धीरे-धीरे कम हो गयी। इस तरह शुरू में आदमी को कपड़े की जरूरत सर्दी और गर्मी से बचने के लिए नहीं थी। चाहे यह बात पाठकों को कुछ अजीब मालूम हो, खोज से यह पता लगा है कि आदमी को पहले-पहल कपड़े पहनने की जरूरत अपना शरीर सजाने की इच्छा से हुई। जब आदमी बहुत समय तक कपड़ा पहनता रहा तो उसे ऐसा करने की आदत हो गयी;

यहाँ तक कि कपड़ा न पहनने पर उसे बुरा लगने लगा। धीरे-धीरे वह यह अनुभव करने लगा कि बिना कपड़े पहने सर्दी लगती है, इसलिए सर्दी से बचने के लिए कपड़ा पहनना जरूरी है। इसके बहुत अर्से बाद आदमी में यह भावना पैदा हुई कि कपड़ा पहनना इसलिए जरूरी है कि उससे लज्जा का निवारण होता है। समाज में जो लोग कपड़ा पहने न हों, वे निर्लज्ज या बेशर्म समझे जाने लगे। वस्त्र हमारी सभ्यता या शिष्टाचार का चिन्ह या निशानी बन गया।

इस सम्बन्ध में 'चाँद' के मारवाड़ी अङ्क के नीचे लिखे अंश से अच्छा प्रकाश पड़ता है—"अत्यन्त प्राचीन काल में, जब मनुष्य जाति आज की तरह सभ्य नहीं हुई थी और वस्त्रों का निर्माण नहीं हुआ था—तब मनुष्य पशुओं की तरह नंगे रहते थे। धीरे-धीरे मनुष्यों के हृदयों में भावुकता पैदा होने लगी, और शरीर को सजाने तथा कृत्रिम रीति से रंगने की रीति चली। उन्होंने रंग-बिरंगी मिट्टी से शरीर को रंगना शुरू किया। बाद में उन्होंने गोदने गुदवा कर शरीर पर स्थायी रंगीन चिह्न अङ्कित करने भी सीख लिये। इसके बाद उन्होंने यह पसन्द किया कि केवल रङ्ग लगाने की अपेक्षा पत्तियों, वृक्षों की छालों, और पशु-चर्मों से शरीर को जहाँ तहाँ से ढक लिया जाय, जिससे चाहे जब ये आवरण उतार दिये जाँय, और चाहे जब बदल लिये जायँ।

"इस समय तक गुप्ताङ्ग की तरफ किसी का ध्यान न था। पुरुष और स्त्रियाँ प्रायः टांग सिर एवं गर्दन को विविध वस्तु लपेट कर ढकते और सजाते थे—गुप्तांगों को प्रायः खुला छोड़ देते थे। परन्तु शीघ्र ही उन्होंने देखा कि शरीर में उपस्थेन्द्रिय अधिक कोमल है और उसकी रक्षा की खास तौर से आवश्यकता है। इसके सिवा मल-मूत्र विसर्जन करना भी एक ऐसी आवश्यकता थी, जिसे मनुष्य विचारशील होने के कारण एकान्त में करना उचित समझने लगे। सर्वत्र मल-मूत्र विसर्जन करने से घृणा उत्पन्न होने का भय था। फिर, उन अंगों को शुद्ध करना भी आवश्यक था। इन सभी बातों के कारण इन अङ्गों को गुप्त रखने, ढकने आदि की तरफ मनुष्य-समाज का ध्यान बढ़ चला। लज्जा अब तक उत्पन्न नहीं हुई थी। पर यह बात अनुभव से देखी गयी कि इन अवयवों को यत्न से ढकने पर काम के वेग को उत्तेजना मिलती है। इस

अनैसर्गिक उत्तेजना के प्रादुर्भाव ने स्त्री पुरुषों में गुप्तांङ्गों को यत्नपूर्वक ढकने की रीति के साथ ही 'लज्जा' का भी समावेश कर दिया। इसके बाद ही वस्त्रों की कड़ी आवश्यकता ने वस्त्रों का आविष्कार करा दिया और मनुष्य जाति सभ्यता के युग में एक कदम आगे बढ़ी।"

**कपड़े का विकास; चमड़े की पोशाक**—जङ्गली हालत में आदमी पहले वृक्षों की छाल या पत्तों को अपने शरीर से लपेट लिया करता था, पीछे वह समूर या चमड़े से काम लेने लगा। स्त्री चमड़े को शरीर पर लिपटे रहने के काबिल बना लेती थी। तेज नोकवाली हड्डी से वह चमड़े के सिरों पर छेद करती, और छेदों में किसी पशु की सूखी हुई नस या किसी पौधे के मजबूत रेशे पिरोकर सिलाई का काम करती। अब सूई और डोरे का रूप सुधरते-सुधरते बहुत ही बदल गया है, इसके सामने पुराने जमाने के साधन बहुत ही पिछड़ी हुई दशा के सूचक हैं, तो भी उस समय उनका आविष्कार होना बड़ी बात थी।

**बटन का आविष्कार**—एक-एक काम को करने की विधि, जो अब बिलकुल मामूली दिखायी देती है, आदमी को शुरू में बहुत से प्रयोगों और अनुभवों से मालूम हुई। मिसाल के तौर पर चमड़े के कपड़े में बटन लगाने की बात लें। "पुरातत्ववेत्ताओं ने इस बात का पता लगाया है कि बटन का आविष्कार प्रस्तर-युग में हो चुका था—जब मनुष्य पत्थर के सिवा और किसी धातु से परिचित नहीं था। यह अनुमान किया जाता है कि एक दिन शीतकाल में, जब तेज और तीखी हवा चली होगी, और प्रस्तर-युग के किसी एक अपेक्षाकृत समझदार व्यक्ति का चमड़े का लबादा उड़ने से वह जाड़े से ठिठुरने लगा होगा, तो उसने चमड़े की बाईं तरफ एक छेद बनाया होगा, और दाहिनी तरफ का एक हिस्सा उस छेद के भीतर डालकर उसे बाहर को खींच लिया होगा। इस प्रकार कुछ समय तक वह जाड़े से छुट्टी पा गया होगा। पर उसके हिलने-डुलने से कुछ ही समय बाद वह फिर खुल गया होगा। उस दिन उस प्रस्तर-युग के बर्बर मनुष्य ने रात के समय अपनी गुफा के भीतर वाली आराम कोठरी में लेटे-लेटे कोई ऐसी तरकीब सोचनी शुरू की होगी, जिससे उसका लबादा हवा के जोर से न खुलने पाए। अन्त में निश्चय ही उसे एक तरकीब सूझ गयी होगी।

